# माया दर्पण

amarujala.com अमर उजाला

नई दिल्ली

शनिवार, 7 सितंबर 2019


62 साल के हो चुके सनी देओल को विरासत में शराफत मिली है। अपने पिता की ही तरह वह भी हमेशा परिचितों से बाहें फैलाकर मिलते हैं। लोकसभा चुनाव के लिए उन्होंने अपने बेटे करण देओल की फिल्म लटकाई और संसदीय क्षेत्र में हादसा हुआ तो बेटे की पहली फिल्म का ट्रेलर लॉन्च छोड़ उन लोगों के पास पहुंच गए। अमर उजाला संवाददाता **अक्षित त्यागी** ने **सनी देओल** से की एक खास मुलाकात...

# पल-पल दिल के पास, बेटे के साथ!



**■ निर्देशक पहली बार आप अपने छोटे भाई के लिए फिल्म 'दिल्लगी' में बने, अब ठीक 20 साल बाद बतौर निर्देशक आपकी फिल्म 'पल पल दिल के पास' रिलीज होने जा रही है, जिसमें आपके बेटे हीरो हैं, करण की लॉन्चिंग में देर तो नहीं कर दी आपने?**

इन दोनों फिल्मों के बीच मैंने 'घायल वंस अगेन' निर्देशित की थी, उस फिल्म की शूटिंग के दौरान ही करण को लेकर मैंने सोच विचार शुरू कर दिया था। उस फिल्म के बनते-बनते ही मैंने यह निर्णय ले लिया था कि अब अपनी अगली फिल्म में बेटे को लॉन्च करना है। फिर कहानी पर काम शुरू हुआ। उसने काफी वक्त लिया। हिमाचल प्रदेश में हमने बहुत शूटिंग की है। इस फिल्म के लिए, वहां भी काफी समय लग गया। मौसम की धूप-छांव ने काफी रंग दिखाया। तो बस इसी सब में समय लग गया।

**■ 'दिल्लगी' में बॉबी देओल को निर्देशित करना आसान रहा या 'पल पल दिल के पास' में करण देओल को?**

मुझे लगता है कि कोई काम आसान या मुश्किल नहीं होता। उस वक्त बात और थी। पहली बार निर्देशन कर रहा था। इतना ज्यादा कैमरे के पीछे की बातों के बारे में पता भी नहीं था। अभिनेता से निर्देशक बन रहा था, तो वह फिल्म थोड़ा ज्यादा मुश्किल रही मेरे लिए बतौर निर्देशक। अब मैं इस पेशे में भी पूरी तरह मंज चुका हूं। हमने फिल्म की शूटिंग की पूरी योजना पहले ही बना ली और काफी विस्तार से बनाई। किसी काम को करने में आपकी उसे शुरू करने के पहले की तैयारी काम आती ही है। हां, इस बार भी मुश्किलें जरूर सामने आईं लेकिन वह अलग तरह की थीं।

**■ फिल्म इंडस्ट्री में शूटिंग के दौरान कलाकारों और निर्देशकों के बीच अनबन की बातें आम हैं, कभी कुछ ऐसा बॉबी या करण को निर्देशित करने के साथ हुआ हो?**

मैं निर्देशक के तौर पर स्कूल मास्टर जैसा बर्ताव नहीं करता। एक निर्देशक का काम है, अपनी फिल्म के हर कलाकार से उसका बेहतरीन काम करवाना। एक निर्देशक को यह पता होना चाहिए कि उसके साथ काम कर रहा अभिनेता या अभिनेत्री किस हुनर का मास्टर है, उसका बेहतरीन प्रदर्शन ही एक निर्देशक की कसौटी है। मैं मानता हूं कि कभी-कभी कलाकारों और निर्देशक के बीच बहस भी हो जाती है और वह मेरे नजरिए से सही भी है। निर्देशक को हमेशा नए विचारों के लिए अपना दिल और दिमाग खुला रखना चाहिए, तभी किसी बात को लेकर अलग-अलग नजरिए समझ आते हैं। अभिनेता और निर्देशक के नजरिए अलग हो सकते हैं और दोनों को इस बारे में खुलकर बात करनी ही चाहिए।

**■ शूटिंग के दौरान कभी ऐसा भी मौका आया, जब करण को लगा हो कि निर्देशक तो पापा ही हैं, तो कुछ भी कर लेता हूं?**

साथ में काम करना फिल्म बनाने का सबसे स्वस्थ तरीका है। लेकिन, रिश्तों का फायदा उठाने की योजना बनाने वाले कभी सफल नहीं होते। जैसा कि मैंने पहले भी कहा कि मैं शूटिंग के वक्त किसी को अनुशासन सिखाने में ध्यान नहीं देता हूं। मेरा बस यही कहना होता है कि जो भी सीन शूट होने जा रहा है, उसमें अभिनेता को अपने भीतर के कलाकार का बेहतरीन प्रदर्शन देना होता है। काम को निपटाने के लिए करने की सिनेमा में कोई जगह नहीं है। यहां या तो आपको अपना बेस्ट देना होता है या फिर आप कुछ नहीं दे पाते हैं।

**■ फिल्म 'पल पल दिल के पास' के साथ ही संजय दत्त की फिल्म 'प्रस्थानम' भी रिलीज हो रही है, इस मुकाबले को कैसे देख सकते हैं?**

सिर्फ वही नहीं और भी कई फिल्में हैं, जो उसी दिन रिलीज हो रही हैं। मैं इस बारे में कुछ कहना और करना चाहूं भी तो नहीं कर सकता हूं। मैं अगर किसी और तारीख को यह फिल्म रिलीज करना चाहूं तो कोई और फिल्म उस दिन आ जाएगी। इस बारे में कुछ नहीं कर सकते हैं। हमें अब इसी के साथ आगे बढ़ना होगा। विश्वास रखो और आगे बढ़ो, यही मेरे जीवन का फलसफा रहा है। बस उम्मीद रख सकते हैं।

**■ मेरे कहने का आशय यह था कि 'मिशन मंगल' और 'बाटला हाउस' भी एक ही दिन रिलीज हुईं और जॉन और अक्षय दोनों ने एक दूसरे की फिल्म को सपोर्ट किया। दोनों फिल्में सफल भी रहीं, आपके मन में ऐसा ख्याल नहीं आया?**

ये दूसरी फिल्मों को सपोर्ट करना सब ड्रामा है। दूसरी बात सभी की अपनी-अपनी धारणाएं होती हैं। इन सबके बारे में ज्यादा न सोचता हूं और न ये सब तरीके आजमाता हूं। बस यही कह सकता हूं कि अच्छा होता अगर 'पल पल दिल के पास' के साथ एक आध फिल्म ही लग रही होती, तो थोड़ा कलेजे को ठंडक पड़ जाती। पर अगर इतनी सारी फिल्में एक साथ आ रही हों, तो आप कुछ कर ही नहीं सकते।

**■ आगे की क्या योजना है, सिर्फ निर्देशन या अभिनय भी?**

मैं सब करूंगा आगे। निर्देशन भी होगा, अभिनय भी जारी रहेगा और अब तो मैं राजनीति में भी आ गया हूं, तो इतनी सारी चीजें एक साथ करनी हैं। देखते हैं किसको ज्यादा वक्त दे पाता हूं।

# सिनेमा के दंगल में नितेश का अच्छा दांव






फिल्म रिव्यू

**कलाकार : श्रद्धा कपूर, सुशांत सिंह राजपूत, वरुण शर्मा, ताहिर भसीन, तुषार पांडे, प्रतीक बब्बर आदि।**
**निर्देशक : नितेश तिवारी**
**निर्माता : फॉक्स स्टार स्टूडियोज, साजिद नाडियाडवाला**
**रेटिंग ★★★**

**दंगल** के बाद बतौर निर्देशक नितेश तिवारी की अगली फिल्म है 'छिछोरे' और वह अगर 'दंगल' से आगे का कुछ नहीं बना पाए तो उससे पीछे भी नहीं गए हैं। नितेश तिवारी अपनी कहानियां खुद गढ़ते हैं, जिनमें आम इंसान की भावनाएं हैं। उसकी सोच है और सबसे बड़ी बात, इसमें दो पीढ़ियों के बीच होने वाली बातचीत है, जो व्हाट्सएप के चलते लगातार कम होती जा रही है। 'दंगल' में महावीर फोगट अपनी बेटियों के लिए परेशान है। यहां एक कामयाब बिजनेसमैन और उसके लंगोटिया यार अपने बेटे के लिए।

कहानी है अन्नी, माया, सेक्सा, डेरेक, एसिड, मम्मी, बेवड़ा और रैगी की। इन मुख्य किरदारों के अलावा भी कई किरदार हैं, जो कहानी में रंग भरने आते-जाते रहते हैं। कॉलेज में जूनियर्स और सीनियर्स का गैंग बनता है। हॉस्टलों के बीच चलने वाली अहम की लड़ाई सामने आती है और दो हॉस्टल एक-दूसरे के सामने आ डटते हैं खेल के मैदान में। यह कहानी अतीत की है। वर्तमान में ये सारे दोस्त मिले हैं, अन्नी यानी अनिरुद्ध पाठक के बेटे की जान बचाने के लिए। इम्तिहान में नाकाम रहने का दबाव न झेल पाए अन्नी के बेटे को इन दोस्तों की कहानी सुनकर जिंदगी समझ आती है।

कहानी यह बताती है कि जिंदगी में जीत और हार से ज्यादा बड़ी बात है, प्रतियोगिया या फिर संघर्ष में बने रहना। मन लगाकर कोशिश करना जरूरी है। 'थ्री इडियट्स' की कहानी में भी इंजीनियरिंग कॉलेज के छात्र के पंखे से लटककर जान देने का किस्सा है, यहां आईआईटी की प्रवेश परीक्षा पास न कर पाया बच्चा छत से छलांग लगा देता है। इस मायने में नितेश तिवारी चूके हैं। उनके निर्देशन की दूसरी दिक्कत यहां है, कौशल का अतिरिक्त प्रदर्शन। अस्पताल और हॉस्टल की घटनाओं को वह मानवीय संवेदनाओं से जोड़ने की कोशिश करते हैं और ये फिल्म के कथ्य में कई बार खटकती हैं।नितेश ने कहानी के सारे पात्र सटीक चुने हैं। इसके लिए कास्टिंग निर्देशक मुकेश छाबड़ा तारीफ के हकदार हैं। सुशांत का किरदार सिर्फ कहानी का आधार है। श्रद्धा कपूर उस पर समय का पहिया चढ़ाती हैं, लेकिन समय को आगे बढ़ाने वाली सुइयां बने हैं बाकी कलाकार। वरुण शर्मा का किरदार हो या फिर मम्मी के नाम से पुकारे जाने वाले तुषार पांडे, दोनों की अदाकारी फिल्म की जान है। सहर्ष शुक्ला बेवड़ा के किरदार में प्रभावित करते हैं, तो डेरेक बने ताहिर भसीन का काम भी लाजवाब है। फिल्म का संगीत काफी कमजोर है। प्रीतम अरसे से कुछ नया नहीं बना पा रहे हैं।

# कमाई के मामले में चौथे नंबर पर साहो



**बाहुबली** सीरीज की फिल्मों से मशहूर हुए तेलुगु सिनेमा के अभिनेता प्रभास की पहली हिंदी फिल्म 'साहो' ने पहले हफ्ते में 116 करोड़ तीन लाख रुपये की कमाई की है। इस लिहाज से यह साल की चौथी सबसे ज्यादा कमाई करने वाली फिल्म है। इस मामले में सलमान खान और कैटरीना कैफ की 'भारत' 180 करोड़ पांच लाख रुपये की कमाई कर पहले नंबर पर है। शाहिद कपूर, कियारा आडवाणी स्टारर 'कबीर सिंह' 134.42 करोड़ के साथ दूसरे और 128.16 करोड़ कमाकर अक्षय कुमार, विद्या बालन की 'मिशन मंगल' तीसरे नंबर पर है। इस शुक्रवार रिलीज हुई नितेश तिवारी की फिल्म 'छिछोरे' को औसत ओपनिंग मिली है।

## कल का पंचांग

विक्रमी संवत 2076

17 भाद्रपद मास शाके 1941

भाद्रपद मास 23 प्रविष्टे, 08 मुहर्रम हिजरी 1441, भाद्रपद शुक्ल पक्ष दशमी 22.40 तक उपरांत एकादशी, मूल नक्षत्र 06.28 तक उपरांत पूर्वाषाढ़ा नक्षत्र, आयुष्मान योग 16.44 तक उपरांत सौभाग्य योग, तैतिल करण 10.01 तक उपरांत गर करण, चंद्रमा धनु राशि में दिन रात।

**सूर्योदय : 06.06** **सूर्यास्त : 18.31**

■ आज : भाद्रपद शुक्ल पक्ष नवमी
■ कल : शरद ऋतु, सूर्यदक्षिणायने, उत्तरगोले।
■ राहुकाल : सांय 16.30 से 18.00 तक

## आपका राशिफल

**मेष** नौकरी में अधिकारी अनुकूल रहेंगे। व्यवसाय में विस्तार संभव है।

**वृषभ** मनोबल बनाए रखें। दौड़ धूप अधिक रहेगी। अटका कार्य सफल होगा।

**मिथुन** राजनीतिक प्रतिष्ठा बढ़ेगी। धन लाभ होगा। घरेलू सुख में वृद्धि होगी।

**कर्क** अध्ययन में रुचि रहेगी। यात्रा संभव है। विरोधी परेशान करेंगे।

**सिंह** नौकरी में सम्मान बना रहेगा। पारिवारिक संबंधों में मनमुटाव संभव है।

**कन्या** समाज में सम्मान बना रहेगा। बनते कार्य अटक सकते हैं।

**तुला** नए कार्य की रूपरेखा बनेगी। अपनी चतुराई से मुश्किल से उबर सकते हैं।

**वृश्चिक** विरोधी पक्ष से सचेत रहें। अजनबी पर विश्वास हानि का कारण बन सकता है।

**धनु** पारिवारिक अशांति प्रगति में बाधक रहेगी। नौकरी में मान सम्मान बढ़ेगा।

**मकर** संतान के भविष्य की चिंता रहेगी। व्यवसाय में धन लाभ होगा।

**कुंभ** नौकरी में बदलाव या उन्नति संभव है। घरेलू कार्यों में व्यस्त रहेंगे।

**मीन** कार्यक्षेत्र में स्थायित्व बढ़ेगा। अधिकारी आश्वासन देकर टालना चाहेंगे।

## आपका आज जन्मदिन है



07 सितंबर : राधिका आप्टे

इस मूलांक के जातक साहित्य प्रेमी, धार्मिक एवं सहयोगी भावना प्रधान होते हैं। ज्योतिष, तंत्र, योग आदि विधाओं में गहरी रुचि होती है। मध्यावस्था में ये जातक रचनात्मक क्षेत्र में आश्चर्यजनक प्रगति करते हैं। स्वतंत्र निर्णय लेने की क्षमता जन्मजात होती है। जीवन का उत्तरकाल सुखी तथा संपन्न व्यतीत होता है। इस वर्ष आत्मबल बनाए रखने पर उन्नति का मार्ग प्रशस्त रहेगा। - पं. विनोद त्यागी

## सुडोकू

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 7 | | 1 | 4 | | | | | |
| 3 | | 6 | | 8 | 1 | | | |
| | | | 3 | | | | | 7 |
| 5 | | 9 | | 4 | | 2 | | |
| | 6 | | | | | | 1 | |
| | | 3 | | 6 | | 7 | | 5 |
| 2 | | | | | 4 | | | |
| | | | 9 | 3 | | 5 | | 6 |
| | | | | | 8 | 3 | | 4 |

सुडोकू 81 वर्गों का ग्रिड है, जो 9 वर्गों के ब्लॉक में बंटा हुआ होता है। खाली वर्गों में 1 से 9 तक के अंक लिखने होते हैं। कोई नंबर 1 पंक्ति, कॉलम या 9 वर्ग वाले छोटे ब्लॉक में दोबारा नहीं आ सकता है।

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 7 | 8 | 1 | 4 | 9 | 5 | 6 | 3 | 2 |
| 3 | 2 | 6 | 7 | 8 | 1 | 4 | 5 | 9 |
| 9 | 5 | 4 | 3 | 2 | 6 | 1 | 8 | 7 |
| 5 | 7 | 9 | 1 | 4 | 3 | 2 | 6 | 8 |
| 4 | 6 | 2 | 8 | 5 | 7 | 9 | 1 | 3 |
| 8 | 1 | 3 | 2 | 6 | 9 | 7 | 4 | 5 |
| 2 | 3 | 5 | 6 | 7 | 4 | 8 | 9 | 1 |
| 1 | 4 | 8 | 9 | 3 | 2 | 5 | 7 | 6 |
| 6 | 9 | 7 | 5 | 1 | 8 | 3 | 2 | 4 |

## आज की फिल्में

**स्टार गोल्ड :** 02:05 रेड, 04:45 किक, 07:55 दे दे प्यार दे, **जी सिनेमा :** 02:40 सीक्रेट सुपरस्टार, 06:00 एंटरटेनमेंट, 09:00 स्पाइडर, **बी4यू :** 12:00 धड़कन, 03:00 मास्टरजी, 06:00 जान से प्यारा।

# बिंदास



# घुंघरू टूट गए की ट्रेनिंग पर बहा वाणी कपूर का खून



तीन महीने बिना छुट्टी चला गाने का हर दिन अभ्यास

**यूट्यूब** पर रिलीज होते ही यूथ सेंसेशन बन चुके फिल्म 'वॉर' के गाने *घुंघरू टूट गए...* में वाणी कपूर की मेहनत की सभी तारीफें कर रहे हैं। ऋतिक रोशन के साथ उनका ये गाना हिट हो चुका है और दोनों की केमिस्ट्री लोगों को खूब पसंद आ रही है। लेकिन इस गाने के पीछे की मेहनत की जानकारी बहुत कम लोगों को है।

वाणी ने इस गाने में अपनी हैरान कर देने वाली छरहरी काया पाने के लिए महीनों तक मेहनत की है, इसके एरियल रोटेटिंग पोल पर उनके स्टेप्स ने लोगों को सबसे ज्यादा मोहित किया है और गाने के इस खास लम्हे के लिए वाणी ने एक-दो हफ्ते नहीं, बल्कि पूरे तीन महीने अभ्यास किया। इस दौरान ट्रेनिंग सेशन में मौजूद रहे लोग बताते हैं कि न जाने कितनी बार वाणी जमीन पर गिरीं। उनके घुटने और कोहनियां छिल गए। यहां तक कि उनमें से खून भी रिसा पर वाणी ने अपना अभ्यास नहीं छोड़ा।

इस बारे में *घुंघरू टूट गए...* गाने के कोरियाग्राफ तुषार कालिया बताते हैं, 'इस सॉन्ग के लिए हमने लगभग 3 महीने रिहर्सल की। यह मेरे कोरियोग्राफ किए गए कुछ सबसे कठिन गानों में से है। पहली बार कोई अभिनेत्री एक ऐसे रूटीन पर हाथ आजमा रही है, जिसमें साइर व्हील और एरियल रोटेटिंग पोल शामिल हैं और इन दोनों के साथ यह रूटीन निभा ले जाना बेहद कठिन होता है। वाणी चाहती तो इसमें अपने बॉडी डबल की मदद ले सकती थीं, लेकिन ये सारे स्टेप्स उन्होंने खुद कड़ी मेहनत के बाद शूट किए और पूरी ट्रेनिंग के दौरान वह एक दिन के लिए भी गैरहाजिर नहीं रहीं।'

वाणी भी दर्शकों की इस गाने को लेकर मिली प्रतिक्रिया से खुश हैं। वह कहती हैं, 'पसीना बहाना और चोटें खाना बेकार नहीं गया क्योंकि इसने मुझे पूरी तरह से कुछ नया करने का मौका दिया है।'

# 'प्रस्थानम' से पहले अमायरा का नायाब तोहफा



मशहूर गायक जेडेन के पहले हिंदी गाने में दिखेंगी अभिनेत्री की अदाएं....

**फिल्म** 'प्रस्थानम' से अरसे बाद बड़े परदे पर वापसी करने जा रही अभिनेत्री अमायरा दस्तूर ने फिल्म से पहले अपनी अदाओं को लोगों के मोबाइल तक पहुंचाने का बड़ा प्लान बनाया है। इस पेशकश के लिए अमायरा ने मशहूर गायक जेडेन से दोस्ती की है। जेडेन के पहले हिंदी गाने में अमायरा की ये अदाएं दिखेंगी। अमायरा कहती हैं, 'लगभग चार साल बाद मेरा कोई म्यूजिक एल्बम आ रहा हैं और इसे लेकर मैं बहुत उत्साहित हूं। इस गाने के वीडियो में एक अलग कहानी दिखती है और ये म्यूजिक वीडियोज में इन दिनों दिखने वाली कहानियों से काफी अलग है। इस गाने के म्यूजिक वीडियो में अभिनय करने का फैसला लेने की पहली वजह यही है।' अमायरा दस्तूर का पहला म्यूजिक वीडियो 'आ भी जा तू कही से' सोनू निगम के साथ आया था। 'तेरे बिना' उनका दूसरा म्यूजिक वीडियो है।

अमायरा कहती हैं, 'तेरे बिना की स्टोरी और कॉन्सेप्ट दूसरे गानों से काफी जुदा है। मैंने इसे पहली बार सुना तो मैं तभी इससे प्रभावित हो गई। यह गाना इतना अच्छा लगा मुझे कि मैं अब इसे पूरे दिन कई बार सुनती हूं। जेडेन का यह पहला हिंदी गाना है और जिस तरह से उन्होंने इसमें काम किया हैं वह काबिले तारीफ है।'

# ऋषि कपूर के फैंस के लिए बड़ी खुशखबरी

**हिंदी** सिनेमा के पहले लवर बॉय रहे ऋषि कपूर के चाहने वालों के लिए खुशखबरी है। अपने जन्मदिन पर अपने घर मुंबई ना लौट पाए ऋषि गणपति विसर्जन तक मुंबई लौट आएंगे। ये जानकारी खुद उनके भाई रणधीर कपूर ने साझा की है। ऋषि कपूर का जन्मदिन चार सितंबर को था। उससे पहले ही कई महीनों से इस बात के कयास लगाए जाने लगे थे कि इस बार वह अपना जन्मदिन पूरे परिवार के साथ मुंबई में अपने घर पर ही मनाएंगे। जन्मदिन की पूर्वसंध्या पर उनकी एक फोटो भी सोशल मीडिया पर खूब वायरल हुई, जिसमें बताया जा रहा था कि ये फोटो ऋषि कपूर और उनकी पत्नी नीतू कपूर की अमेरिका से भारत रवाना होते वक्त की है। बाद में ये बात सच नहीं निकली तो उनके फैंस काफी निराश हुए।



भाई ने बताई मुंबई की धरती पर वापसी की तारीख

इन फोटो और वीडियोज के बारे में बात किए जाने पर ऋषि कपूर के भाई रणधीर कपूर ने इन्हें फेक बताया और कहा कि वह अब भी अमेरिका में ही हैं और उनका इलाज पूरा न होने के चलते वह जन्मदिन पर घर नहीं लौट पाए। रणधीर कपूर ने ये भी खुशखबरी दी कि ऋषि कपूर का 10 सितंबर को मुंबई आने का कार्यक्रम है यानी कि वह मुंबई में धूमधाम से होने वाले गणपति विसर्जन से पहले मुंबई आ जाएंगे। हालांकि, इस बार कपूर परिवार ने गणपति स्थापना का आरके स्टूडियो में होने वाला कार्यक्रम इस साल से स्थगित कर दिया है।

ऋषि कपूर पिछले साल से न्यूयॉर्क में कैंसर का इलाज करवा रहे हैं। उन्हें वहां गए एक साल पूरा हो रहा है। इस दौरान वह अपनी मां कृष्ण राज कपूर के अंतिम संस्कार में भी नहीं पहुंच पाए थे।

amarujala.com
राजधानी ••
वर्ष 17 । अंक 149 । पृष्ठ : 18
मूल्य : साढ़े तीन रुपये
7 राज्य • 1 केंद्रशासित प्रदेश • 21 संस्करण

# अमर उजाला

नई दिल्ली | शनिवार, 7 सितंबर 2019

## आखिरी पलों में देशभर की सांसें थमी रहीं, रात 1:55 बजे के बाद इसरो से नहीं जुड़ सका लैंडर

# चांद की दहलीज पर विक्रम
# संपर्क टूटा, उम्मीदें कायम

**बंगलूरू।** चांद के फलक पर तिरंगा देखने का 130 करोड़ हिंदुस्तानियों का सपना शुक्रवार-शनिवार की दरमियानी रात चांद की दहलीज तक पहुंच गया। देश के सबसे महत्वाकांक्षी मिशन चंद्रयान-2 लांचिंग के बाद 48 दिन में 3.84 लाख किमी का सफर तय कर रात 1:55 बजे चांद के बिल्कुल करीब तक पहुंच गया। इस समय तक चांद के दक्षिणी ध्रुव पर लैंडर 'विक्रम' के उतरने की सारी प्रक्रिया सामान्य थी। 35 किमी ऊपर से सतह पर उतरने की प्रक्रिया का काउंटडाउन 1:38 बजे शुरू हुआ। 13 मिनट 48 सेकंड तक सब कुछ सही चला। तालियां भी गूंजीं, मगर आखिरी डेढ़ मिनट पहले जब विक्रम 2.1 किमी ऊपर था, तभी करीब 1:55 बजे उसका इसरो से संपर्क टूट गया। यह स्थिति करीब 12 मिनट तक रही। करीब 2:07 बजे वैज्ञानिकों ने बताया कि संपर्क बहाल करने की कोशिश की जा रही है। हालांकि, 2:18 बजे इसरो प्रमुख के सिवन ने बताया, विक्रम से संपर्क टूट गया है। हम आंकड़ों का विश्लेषण कर रहे हैं। वैज्ञानिकों ने कहा है कि सिर्फ संपर्क टूटा है, मिशन से उम्मीदें कायम हैं। एजेंसी

>> खुल सकता है समृद्धि का द्वार : पेज 13



### पीएम मोदी का संदेश... हमारी यात्रा जारी रहेगी

विक्रम से संपर्क टूटने के बाद इसरो मुख्यालय में मौजूद पीएम नरेंद्र मोदी वैज्ञानिकों से मिले। इसरो प्रमुख के सिवन की पीठ थपथपाते हुए बोले- जीवन में उतार-चढ़ाव आते रहते हैं। हमें आप पर गर्व है। मेरी ओर से बधाई। आपने देश सेवा की, विज्ञान सेवा की, मानव सेवा की। हिम्मत से आगे बढ़िए, मैं आपके साथ हूं। हमारी यात्रा जारी रहेगी।

### पहली बार हो रही थी दक्षिणी ध्रुव पर लैंडिंग

इसरो के वैज्ञानिकों ने पहले ही बताया था कि लैंडिंग के अंतिम 15 मिनट सबसे जटिल होंगे। बहुत तेज गति से चल रहे विक्रम को चांद की सतह तक सफलतापूर्वक उतारना सबसे बड़ी चुनौती थी। विक्रम ने आखिरी वक्त में अपनी दिशा बदल दी, जिसके बाद उससे संपर्क टूट गया। उल्लेखनीय है कि दक्षिणी ध्रुव पर आज तक कोई भी देश लैंड नहीं कर सका है।

### रास्ते से अलग हटा विक्रम

चांद की सतह पर उतरने की प्रक्रिया की अंतिम 15 मिनट बेहद चुनौतीपूर्ण थे। सतह से पांच किमी ऊपर उतरने की तैयारी कर रहे विक्रम की गति 331.2 किमी प्रति घंटे थी। इसे काबू करते हुए विक्रम को चांद की सतह से 2.1 किमी ऊंचाई तक लाया गया। यहीं से विक्रम अपने मार्ग से अलग हो गया, जिससे संपर्क टूट गया।

**चांद पर लैंडिंग के अभी तक ऐसे 38 प्रयास किए गए थे, जिनमें 52 फीसदी सफल रहे**

### 2.1 किलोमीटर पहले सिग्नल बंद

**1:38** बजे चंद्रयान की सॉफ्ट लैंडिंग शुरु की गई

**1.49** बजे रफ ब्रेकिंग फेज पूरा

**1.50** बजे चंद्रयान से संपर्क टूटा

**2.07** बजे फिर से संपर्क हुआ

**2.18** बजे सिवन ने एलान किया

### अंतिम डेढ़ मिनट में लगा वक्त ठहर गया

बरसों की मेहनत, के बाद इसरो जब अपनी सबसे बड़ी परीक्षा दे रहा था, तो वैज्ञानिकों ही नहीं पूरे देश की सांसें थम सी गईं। जैसे-जैसे लैंडिंग का वक्त नजदीक आता गया, दुनियाभर में मौजूद हर भारतीय की बेचैनी बढ़ गई। अंतिम डेढ़ मिनट में लगा वक्त जैसे ठहर गया।

### 48 दिन का सफर

**23** दिन धरती की कक्षा में | **7 दिन** लगे चांद की कक्षा तक पहुंचने में | **18** दिन चांद की कक्षा में रहा

- 22 जुलाई : श्रीहरिकोटा से प्रक्षेपण
- 14 अगस्त : धरती की कक्षा छोड़ी
- 20 अगस्त : चांद की कक्षा में पहुंचा
- 02 सितंबर : विक्रम ऑर्बिटर से अलग

### ऑर्बिटर करता रहेगा अपना काम

चंद्रयान-2 के दो हिस्से थे, लैंडर विक्रम और ऑर्बिटर। फिलहाल विक्रम से संपर्क टूटा है, लेकिन ऑर्बिटर चंद्रमा की परिक्रमा पहले से निर्धारित एक वर्ष के लिए करता रहेगा। चंद्रयान-2 ने 13 उपकरण लेकर उड़ान भरी थी। इनमें आठ ऑर्बिटर में लगाए गए हैं जो अपना काम करते रहेंगे।



## न्यूज डायरी

### लता मंगेशकर को जन्मदिन पर सम्मान



**मुंबई।** फिल्म संगीत में अभूतपूर्व योगदान के लिए लता मंगेशकर को 'डॉटर ऑफ द नेशन' का खिताब दिया जाएगा। केंद्र सरकार 28 सितंबर को 90वें जन्मदिन पर उन्हें यह सम्मान देगी।

### नरेश गोयल से ईडी ने की पूछताछ

**मुंबई।** प्रवर्तन निदेशालय ने शुक्रवार को जेट एयरवेज के संस्थापक नरेश गोयल से विदेशी मुद्रा कानून उल्लंघन मामले में पहली बार पूछताछ की। ईडी ने फेमा कानून के तहत गोयल के बयान रिकॉर्ड किए हैं।

### महिलाओं को उपहार पर सुप्रीम कोर्ट सख्त, दिल्ली सरकार को फटकार

## मेट्रो में मुफ्त सफर की खैरात से इसे बर्बाद क्यों करना चाहते हैं?

अमर उजाला ब्यूरो



**नई दिल्ली।** मेट्रो में महिलाओं को मुफ्त सफर कराने की केजरीवाल सरकार की महत्वाकांक्षी योजना को सुप्रीम कोर्ट से बड़ा झटका लगा है। कोर्ट ने सरकार को आड़े हाथ लेते हुए कहा कि ऐसी रियायतों और मुफ्त उपहार की खैरात से वह मेट्रो को बर्बाद क्यों करना चाहती है? उपहार और नुकसान का मुआवजा मांगना साथ नहीं चल सकता।

कोर्ट ने बेहद सख्त लहजे में कहा कि अदालतों को अधिकारविहीन मत मानिए। आप मुफ्त यात्रा कराएंगे तो हम रोकेंगे। आप रेवड़ियां बांटना चाहते हैं और यह भी चाहते हैं कि कोर्ट आदेश दे कि भविष्य में होने वाले घोटे का 50 फीसदी केंद्र वहन करे। शुक्रवार को जस्टिस अरुण मिश्रा और दीपक गुप्ता की पीठ ने कहा, सरकार को जनता के पैसे का सही इस्तेमाल करना चाहिए। आप मुफ्त यात्रा की इजाजत देंगे और यह बोझ केंद्र सरकार को उठाना पड़ेगा। आपकी नीति का उन पर प्रतिकूल असर पड़ेगा। ऐसे प्रस्ताव से डीएमआरसी को संचालन घाटा होगा और सुविधाओं पर भी असर पड़ेगा।

**घाटा हुआ तो दिल्ली सरकार वहन करे :** मेट्रो के चौथे चरण को लेकर कोर्ट ने निर्देश दिया कि अगर संचालन में घाटा हुआ तो दिल्ली सरकार वहन करेगी, क्योंकि यह राष्ट्रीय राजधानी में आवागमन का साधन है। >> जमीन की राशि तत्काल जारी करें : पेज 5

## दिवाली से पहले कम होगी जीएसटी दर : मेघवाल

**नई दिल्ली।** मोटर वाहन उद्योग को अगली दिवाली से पहले जीएसटी दरों में कटौती की सौगात मिल सकती है। केंद्रीय भारी उद्योग एवं लोक उद्यम राज्यमंत्री अर्जुनराम मेघवाल ने शुक्रवार को कहा कि दिवाली आने वाली है तो मोटर वाहनों पर जीएसटी की दर भी कम होने वाली है। >> विस्तृत पेज 11

## पाकिस्तान 'सभ्य' बने तो वार्ता को तैयार

### सिंगापुर में बोले विदेशमंत्री जयशंकर, भारत आतंकवाद पर पड़ोसी से चर्चा को राजी

**सिंगापुर।** विदेश मंत्री एस जयशंकर ने शुक्रवार को कहा कि भारत पड़ोसी देश पाकिस्तान के साथ आतंकवाद के मुद्दे पर चर्चा को तैयार है, लेकिन शर्त यह है कि 'मेरे सिर पर बंदूक रखने' की बजाय 'सभ्य' बने। पांच दिवसीय दौरे पर सिंगापुर पहुंचे जयशंकर ने एक कार्यक्रम को संबोधित करते हुए यह बात कही। इस समिट में करीब 400 प्रतिनिधियों ने भाग लिया।



कश्मीर को लेकर तनाव के बीच उन्होंने कहा कि अगर ऐसे मुद्दे हैं जिन पर बात करने की जरूरत है तो वे भारत और पाकिस्तान के बीच है। सीमापार आतंकवाद का जिक्र करते हुए जयशंकर बोले, 'पाकिस्तान के प्रधानमंत्री इमरान खान को देश में 40 आतंकी समूहों की उपस्थिति पर स्वीकारोक्ति देनी चाहिए। हम इसके बारे में बात करने को खुले हैं बशर्ते आप सभ्य पड़ोसी की तरह वार्ता करें।' एजेंसी

>> साथ आया दक्षिण कोरिया : पेज 14








# तीन साल में डेंगू 80% कम

## 2015 : 15,867 केस
## 2018 : 2,798 केस

**इस बार भी तैयार हैं हम**

"मैं भी रविवार को 10 बजे अपने घर की जांच करूंगा। आप भी जरूर करें।"

–अरविंद केजरीवाल
मुख्यमंत्री, दिल्ली



डेंगू पे वार हर रविवार

प्यारे दिल्लीवासियों,
इस साल भी हमें साथ मिलकर डेंगू से लड़ना है।
आइये 1 सितम्बर से शुरू करते है
10 हफ्ते, 10 बजे, 10 मिनट
हर रविवार, डेंगू पर वार।

Dip/Shabdarth/D/0114/19-20

### जाने डेंगू को

- डेंगू का मच्छर रूके हुए साफ पानी में पनपता है।
- डेंगू का मच्छर अंडे से मच्छर 8 से 10 दिनों में बनता है। अगर सात दिन में खड़े पानी को उड़ेल दिया जाये या बदल दिया जाये तो डेंगू का मच्छर पनप नहीं पायेगा।
- डेंगू का मच्छर लगभग 200 मीटर तक की दूरी में उड़ता है। अगर आपके घर में किसी को डेंगू हो जाये तो वो मच्छर आपके घर में या आपके पड़ोसी के घर में ही पनपा होगा। इसलिए अपने परिवार की सुरक्षा के लिए अपने और अपने पड़ोसियों के घरों की जांच सुनिश्चित करें।

### हर रविवार 10 मिनट

- अगले 10 हफ्ते हर रविवार 10 बजे चाहिए आपके 10 मिनट। इस 10 मिनट में आपको देखना है कि कहीं घर में साफ पानी इकट्ठा ना हो। गमले में, कूलर में, फूलदान में, कहीं भी साफ पानी इकट्ठा ना हो। अगर साफ पानी है तो उसे उड़ेल दें, बदल दें, या उसमें पेट्रोल या तेल डाल दें।

### बस 10 रविवार

- सबसे ज्यादा डेंगू के मामलें बारिश या बारिश के मौसम के बाद होते हैं। इस दौरान 10 रविवार है। अगर आप हर रविवार 10 बजे 10 मिनट दे दें तो आपको डेंगू और चिकनगुनिया से निजात मिल जायेगा। 10 हफ्तों में सिर्फ दो घंटे से भी कम समय चाहिए। पिछले पांच वर्षों में दिल्ली के नागरिकों के साथ मिलकर डेंगू और चिकनगुनिया पर काबू पाया है और इस साल भी हम साथ मिलकर डेंगू को हरा देंगे।

### आईये साथ चलें

- अगर आप अपने घर की जांच कर कर ली है तो अपने घर पर सेल्फी लेकर 8287972050 पर व्हाट्सप्प करें। मिलकर हम बनायेंगे डेंगू-मुक्त दिल्ली।

दिल्ली सरकार
आप की सरकार

**दिल्ली फिर कर दिखाएगी**

दिल्ली सरकार
आप की सरकार

स्वास्थ्य विभाग, राष्ट्रीय राजधानी क्षेत्र, दिल्ली सरकार

तापमान
37.2° अधिकतम | 28.2° न्यूनतम
• सूर्योदय सुबह 6:02
• सूर्यास्त शाम 6:36

**आज का पूर्वानुमान**
आसमान में बादल छाए रहेंगे। हल्की बूंदाबादी हो सकती है। दिनभर धीमी से मध्यम गति के बीच हवाएं चलेंगी।

**आज के कार्यक्रम**

सुबह 11 बजे : मिथिला की चित्रकला प्रदर्शनी का आयोजन
जनपथ पर 'लिखिया' नाम से मिथिला की चित्रकला प्रदर्शनी का आयोजन किया जाएगा। दर्शकों की भीड़ उमड़ेगी।



- **शाम 7 बजे :** मंडी हाउस स्थित कॉपरनिकस मार्ग के एलटीजी सभागार में हिंदी व्यंग्य नाटक 'चुकाएंगे नहीं' का मंचन किया जाएगा।
- **शाम 7 बजे :** लोदी रोड स्थित इंडिया हैबीटेट सेंटर में शांति के लिए संगीत कार्यक्रम में एबादुल हक शैकत का शास्त्रीय सितार वादन।



# 500 लोगों से करोड़ों की ठगी करने वाला गिरफ्तार

## खाद्य मंत्रालय में डाटा इंट्री ऑपरेटर के तौर पर कर चुका है काम

अमर उजाला ब्यूरो

**नई दिल्ली।** आर्थिक अपराध शाखा ने लकी ड्रॉ में नकद इनाम का लालच देकर करोड़ों की ठगी करने वाले एक व्यक्ति को गिरफ्तार किया है। आरोपी पांच सौ लोगों से करोड़ों की ठगी कर चुका है। आरोपी खाद्य मंत्रालय में दस साल तक डाटा इंट्री ऑपरेटर के तौर पर काम कर चुका है। वह गाजियाबाद में साईं फाइनेंस नाम से एजेंसी खोलकर ठगी को अंजाम दे रहा था।

शाखा के अतिरिक्त पुलिस आयुक्त ओपी मिश्रा ने बताया कि आरोपी की पहचान बागपत जिले के रथौरा गांव निवासी संजीव कुमार के रूप में हुई है। वर्ष 2018 में कई लोगों ने आर्थिक अपराध शाखा में संजीव कुमार के खिलाफ ठगी की शिकायत की थी। पुलिस ने मामले की जांच करते हुए बृहस्पतिवार को आरोपी को गिरफ्तार कर लिया।

पूछताछ में आरोपी ने बताया कि उसने शुरुआत में कमेटी डालकर लोगों से निवेश कराकर उनका विश्वास जीता। इसके बाद उसने तीन प्रतिशत की ब्याज दर से लोगों को ऋण देना शुरू किया। लोगों का विश्वास जीतने के बाद उसने लोगों से एक स्कीम में निवेश कराया। सौ लोगों से पांच माह तक पांच-पांच हजार रुपये निवेश करने और अगले महीने से लकी ड्रॉ में नैनो कार या एक लाख 20 हजार नकद और इसके बाद से ही महीने होने वाले लकी ड्रॉ में 50 हजार रुपये से लेकर एक लाख रुपये तक लोगों को देने का झांसा देने लगा। इसके साथ ही उसने दूसरी स्कीम शुरू की, जिसमें पांच सौ लोगों से दो-दो हजार रुपये निवेश कराकर उन्हें प्रतिमाह लकी ड्रॉ के लिए 50 हजार देने के साथ प्रत्येक माह दस सदस्यों को दो-दो हजार रुपये ड्रॉ के जरिये देने का झांसा दिया था। पुलिस आरोपी ने पूछताछ कर रही है।



ठगी का आरोपी संजीव।

### लकी ड्रॉ में नकद इनाम मिलने का देता था लालच

### पैसे मांगने पर सुसाइड नोट लिखकर घर से भाग गया था

शिकायत करने वालों ने पुलिस को बताया कि जब लोग आरोपी से अपने निवेश के पैसे मांगने गए, तो उसके परिवार वालों ने बताया कि संजीव सुसाइड नोट लिखकर कहीं चला गया है। काफी दिनों बाद जब निवेश करने वाले लोग उसके घर पहुंचे, तो उसकी मां और पत्नी लोगों को झूठे केस में फंसाने की धमकी देने लगे।

# बच्चा चोर समझकर दो युवकों की पिटाई

**नई दिल्ली।** हर्ष विहार, ज्योति नगर के बाद अब हौजकाजी में भी बच्चा चोर समझकर दो बेगुनाह युवकों से मारपीट का मामला सामने आया है। पंजाब से आए दो युवकों पर बच्चा चोरी का आरोप लगाकर कुछ लोगों ने मारपीट की। इस दौरान कुछ जिम्मेदार लोग वहां पहुंचे और दोनों को बचाकर पुलिस को सूचना दी। जांच में पता चला कि दोनों युवक पंजाब से सामान खरीदने आए थे। उनके खिलाफ कोई शिकायत नहीं होने पर पुलिस ने उन्हें छोड़ दिया।

दोनों युवकों की पहचान बठिंडा निवासी समरजीत सिंह और करण के रूप में हुई है। दोनों पार्टनर हैं और बठिंडा में रेहड़ी पर चाउमिन बनाकर बेचते हैं। वे शुक्रवार को ट्रेन से दिल्ली में गैस चूल्हा व अन्य सामान खरीदने आए थे। दोनों पैदल फराश खाना पहुंचे।

तभी कुछ लोगों ने उन्हें बच्चा चोर समझकर पकड़ लिया और मारपीट करने लगे। घटना की जानकारी पर पुलिस ने दोनों को हिरासत में ले लिया और पूछताछ की। पुलिस अधिकारियों ने बताया कि ऐसा कोई व्यक्ति सामने नहीं आया, जिसने दोनों को बच्चा चुराते देखा हो। दोनों पर कोई आपराधिक मामला दर्ज नहीं है। ब्यूरो

# एयरफोर्स में कार्यरत विधवा से दुष्कर्म, धरा

**नई दिल्ली।** पालम इलाके में एयरफोर्स में कार्यरत एक विधवा से दुष्कर्म करने का मामला सामने आया है। महिला का आरोप है कि आरोपी उस पर शादी का दबाव बना रहा था और डरा धमकाकर दुष्कर्म किया। पुलिस ने आरोपी के खिलाफ मामला दर्ज कर उसे गिरफ्तार कर लिया है। फिलहाल उसे अदालत के आदेश पर जेल भेज दिया गया है।

### बीएड की पढ़ाई के दौरान आरोपी की महिला से हुई थी जान पहचान

दक्षिण-पश्चिमी जिला डीसीपी देवेन्द्र आर्या ने बताया कि आरोपी की पहचान सोमप्रकाश (38) के रूप में हुई है। वह बुलंदशहर का रहने वाला है।

पीड़िता भी मूलतः बुलंदशहर की रहने वाली है और दिल्ली के मंगलापुरी में रहती है। पति का देहांत हो चुका है। 3 सितंबर को महिला ने थाने में एक व्यक्ति के खिलाफ शिकायत में बताया कि बुलंदशहर में बीएड की पढ़ाई के दौरान उसकी मुलाकात सोमप्रकाश से हुई थी। इसके बाद वह दिल्ली आ गई। सोमप्रकाश दिल्ली आकर उससे मिलने की कोशिश करने लगा था। ब्यूरो



# अमन विहार में फोटोग्राफर को गोलियों से भूना, मौत

अमर उजाला ब्यूरो

**नई दिल्ली।** अमन विहार इलाके में बृहस्पतिवार रात नकाबपोश बदमाशों ने एक फोटोग्राफर पर ताबड़तोड़ गोलियां चलाकर उसकी हत्या कर दी। युवक को पांच गोलियां मारी गईं। वारदात के समय युवक अपने घर के पास ही कुत्ते को घुमा रहा था।

पुलिस ने हत्या के पीछे रंजिश की आशंका जताई है। हालांकि परिवार किसी से दुश्मनी की बात से इंकार कर रहा है। वारदात सीसीटीवी कैमरे में कैद हो गई है। पुलिस फुटेज के आधार पर बदमाशों की पहचान करने की कोशिश कर रही है। पुलिस के अनुसार, मृतक की पहचान पुष्कर (25) के रूप में हुई है।

पुलिस के अनुसार, पुष्कर अपने माता-पिता और छोटे भाई बहन के साथ प्रताप विहार में रहता था। वह इलाके में स्थित एक फोटोग्राफी की दुकान में काम करता था। बृहस्पतिवार देर रात वह खाना खाने के बाद अपने कुत्ते को टहला रहा था। घर से कुछ ही दूरी पर उसके पास काले रंग की स्कूटी पहुंची। एक नकाबपोश स्कूटी चला रहा था, जबकि उसका साथी स्कूटी के साथ पैदल चल रहा था।

पैदल चल रहे युवक ने पुष्कर को देखकर उसे ताबड़तोड़ गोलियां मार दीं और दोनों वहां से बड़े आराम से निकल गए। वारदात की जानकारी मिलते ही परिवार वालों ने घायल पुष्कर को अस्पताल में भर्ती कराया, जहां डॉक्टरों ने उसे मृत घोषित कर दिया। पुष्कर के हाथ, पेट, पीठ और गले पर पांच गोलियां मारी गईं। पुष्कर के चाचा अनिल ने बताया कि पुष्कर की किसी से कोई दुश्मनी नहीं थी।

हालांकि पुलिस अधिकारियों ने बताया कि जिस तरह से हमलावरों ने उसे गोली मारी है, इससे रंजिश का शक है। आरोपी पुष्कर को पहचानता था और उसे देखते ही बिना बातचीत किए उसे गोली मार दी। पूरी वारदात सीसीटीवी कैमरे में कैद हो गई है।



पुष्कर (फाइल फोटो)

### पुलिस ने हत्या के पीछे रंजिश की आशंका जताई

## न्यूज डायरी

### पूर्वोत्तर के छात्र की मौत के मामले में चार को सजा

**नई दिल्ली।** कोर्ट ने पूर्वोत्तर के छात्र निदो तानिया की मौत के मामले में चार आरोपियों को दोषी ठहराते हुए सजा सुनाई है। लाजपत नगर में जनवरी 2014 में कुछ बदमाशों द्वारा बेरहमी से पीटने के बाद प्रथम वर्ष के अरुणाचल प्रदेश के छात्र निदो तानिया की मौत हो गई थी। साकेत जिला अदालत के अतिरिक्त सत्र न्यायाधीश संदीप यादव ने फरमान, पवन, सुंदर और सनी उप्पल को गैर इरादतन हत्या की धारा में दोषी ठहराते हुए सजा सुनाई है। फरमान को 10 साल कैद, पवन और सुंदर को 7-7 साल कैद तथा सनी उप्पल को 3 साल कैद की सजा सुनाई है। 20-20 हजार रुपये का जुर्माना भी लगाया है। ब्यूरो

### ट्रायल रूम में लगा था खुफिया कैमरा, मामला दर्ज

**नई दिल्ली।** ग्रेटर कैलाश-1 (जीके-1) में एक दुकानदार ने दुकान के ट्रायल रूम में खुफिया कैमरा लगा रखा था। एक महिला पत्रकार जब ट्रायल रूम में कपड़े बदलने गई तो इसका खुलासा हुआ। महिला की शिकायत पर पुलिस ने छेड़छाड़ का मामला दर्ज कर लिया है। हालांकि घटना के कई दिन बाद भी पुलिस ने दुकानदार को गिरफ्तार नहीं किया गया है। पुलिस ने दुकान की सीसीटीवी फुटेज को जब्त कर लिया है। ब्यूरो

### वाहन चोर गिरफ्तार, 20 कार और 4 बाइक बरामद

**नई दिल्ली।** दस साल से वाहन चोरी में सक्रिय एक बदमाश को विकासपुरी थाना पुलिस ने गिरफ्तार किया है। बदमाश के कब्जे से पुलिस ने 20 कार और चार बाइक बरामद की है। गिरफ्तार बदमाश कीर्ति नगर थाने का घोषित बदमाश है। पुलिस ने बदमाश की गिरफ्तारी से 24 मामले सुलझाने का दावा किया है। जिला पुलिस उपायुक्त दीपक पुरोहित ने बताया कि गिरफ्तार बदमाश की पहचान रवि त्यागी के रूप में हुई है। बृहस्पतिवार शाम विकासपुरी थाने में तैनात सिपाही सुनील कुमार और सुखराम सी ब्लॉक विकासपुरी के पास गश्त कर रहा था। रोको टोको अभियान के तहत पुलिसकर्मियों ने बाइक से जा रहे एक युवक को रोककर कागजात दिखाने को कहा। लेकिन युवक कागजात नहीं दिखा पाया। पता चला कि बाइक विकासपुरी इलाके से चुराई गई है। ब्यूरो

### चार दिन से लापता युवक का शव पार्क में मिला

**नई दिल्ली।** विवेक विहार में चार दिन से लापता एक युवक का शव पार्क से मिला है। शव सड़ी गली अवस्था में है, जिससे मौत के कारणों का खुलासा नहीं हो पाया है। हालांकि परिवार वालों ने दो युवकों पर हत्या का आरोप लगाया है। पुलिस इन्हें हिरासत में लेकर पूछताछ कर रही है। पुलिस के अनुसार, मृतक की शिनाख्त मंदीप सिंह के रूप में हुई है। ब्यूरो

# जग्गा-बलिया : आधा-अधूरा कपाल 5 साल बाद होगा पूरा

## 26 महीने बाद अपने घर रवाना हुए जुड़वां भाइयों के सिर पर अभी नहीं हैं हड्डियां, एम्स ने कई अहम खुलासे किए, तीन रिसर्च भी हुईं पूरी

परीक्षित निर्भय



जानकारी देते स्वास्थ्य मंत्री डॉ. हर्षवर्धन, एम्स निदेशक डॉ. रणदीप गुलेरिया और इलाज से जुड़ी रही टीम के डॉक्टर।

**नई दिल्ली।** 2 साल 2 माह बाद जुड़वां भाई जग्गा और बलिया शुक्रवार शाम नई दिल्ली रेलवे स्टेशन से ओडिशा के लिए भुवनेश्वर राजधानी एक्सप्रेस से रवाना हुए। इससे पहले अखिल भारतीय आयुर्विज्ञान संस्थान (एम्स) ने इन दोनों भाइयों के ऐतिहासिक केस के बारे में कई अहम खुलासे किए। साथ ही इन दोनों भाइयों का इलाज करते-करते डॉक्टरों ने तीन बड़ी रिसर्च भी कर डालीं।

जग्गा और बलिया के सिर खोपड़ीनुमा हेलमेट से कवर हैं, क्योंकि इनके सिर में हड्डी नहीं है। त्वचा और धमनियों को जोड़ते हुए इनके सिर को सामान्य आकार देने का प्रयास किया है। डॉक्टरों के अनुसार, पांच साल बाद ये दोनो भाई वापस एम्स आएंगे और तब ऑपरेशन के जरिये इनके सिर में हड्डियां लगाई जाएंगी। इसी दौरान बलिया के विजन को लेकर भी डॉक्टर आगे का फैसला लेंगे।

एम्स के वरिष्ठ डॉ. दीपक गुप्ता ने बताया कि अभी जग्गा और बलिया का सिर हेलमेट से कवर है। कपाल में हड्डी न होने के कारण इन्हें सतर्कता भी काफी बरतनी होगी। इस बारे में परिजनों को बता दिया है। चूंकि अभी बलिया पूरी तरह से होश में नहीं है, इसलिए कुछ वर्ष बाद ही सिर में हड्डियां लगाने के लिए ऑपरेशन किया जाएगा। उन्होंने बताया कि हेलमेट आमतौर पर वाहन चालकों द्वारा इस्तेमाल जैसा ही है, हालांकि इसके आकार का अंतर है।

### वीनस बाईपास का नया तरीका भी खोजा

**1** एम्स के डॉक्टरों ने बताया कि जग्गा और बलिया के जरिये उन्होंने वीनस (मस्तिष्क की धमनियां) बाईपास का नया तरीका भी खोज लिया है। आमतौर पर जिस तरह ओपन हार्ट सर्जरी में धमनियों को जोड़ा जाता है, ठीक उसी तरह वीनस बाईपास में भी ऐसा होता है। चूंकि जग्गा और बलिया सिर से जुड़े थे। इनकी धमनियां भी एक थीं, इसलिए ब्लड लॉस को ध्यान में रखते हुए वीनस बाईपास किया था, जोकि अब एम्स के लिए एक नई रिसर्च बन चुका है।

### प्लास्टिक प्लेट से सीखा त्वचा को बचाना

**2** **बर्न व प्लास्टिक सर्जरी** विभागाध्यक्ष डॉ. मनीष ने बताया कि ऑपरेशन के बाद दोनों के सिर को सामान्य आकार देना बड़ी चुनौती थी। इन बच्चों का कई बार प्लास्टिक सर्जरी ऑपरेशन किया। सिर में त्वचा लगाई। ऑपरेशन के दौरान त्वचा न सिकुड़ जाए, इसलिए प्लास्टिक प्लेट का इस्तेमाल किया। अब तक ऐसी प्लेट का इस्तेमाल नहीं हुआ है। जल्द ही वे इस अध्ययन को इंटरनेशनल प्लास्टिक सर्जरी जर्नल में प्रकाशन के लिए भेजने वाले हैं।

### दिमाग के 3डी मॉडल में नसें भी मौजूद

**3** **डॉ. दीपक गुप्ता** बताते हैं कि इस केस में सबसे बड़ी मदद 3डी मॉडल से मिली। पहली बार दिमाग के 3डी मॉडल में नसों तक का इस्तेमाल किया गया था, ताकि ये पता चले कि टीम को किस स्तर तक काम करना है। इस मॉडल पर दो बार प्रैक्टिस में ही डॉक्टरों को 3 महीने लग गए थे।

### दुनिया का सबसे दुर्लभ केस


जग्गा


बलिया

**जग्गा और बलिया** की तरह दुनिया भर में साल 1912 से लेकर अब तक 116 केस सामने आए हैं जिनमें से महज 15 ही जीवित हैं। हालांकि इनमें भी जग्गा और बलिया का केस सबसे ज्यादा दुर्लभ है। 9 अप्रैल 2015 को ओडिशा के आदिवासी क्षेत्र कंधमल में जन्म लेने के बाद से ही ये दोनों भाई अपनी मां के दूध से दूर रहे। दोनों भाइयों के सिर जुड़ने के कारण इन्हें जब 14 जुलाई 2017 को दिल्ली एम्स लाया गया, तो डॉक्टरों को इलाज की रिसर्च में 6 महीने लग गए। 21 जुलाई 2017 को इन्हें पहली बार 9 घंटे 50 मिनट के लिए एनेस्थिसिया (बेहोशी) दिया, ताकि इनका सीटीए और एमआरआई हो सके। इसके बाद 28 अगस्त 2017 को 25 घंटे का एनेस्थिसिया दिया। 28 सितंबर 2017 को 7 घंटे, 25 अक्तूबर 2017 को 14 घंटे 15 मिनट जग्गा तो 16 घंटे बलिया को बेहोश रखा गया। इसके अलावा 5 से 8 बार त्वचा ग्राफ्टिंग के लिए भी बेहोश करना पड़ा। 28 अगस्त 2017 को हुए पहले ऑपरेशन में 25 घंटे लगे, जबकि 25 अक्तूबर 2017 को दूसरे ऑपरेशन में 20 घंटे लगे। 33 वरिष्ठ डॉक्टर, 42 रेजीडेंट, 50 नर्स व पैरामेडिकल स्टाफ सहित 125 सदस्यों की टीम इलाज में लगी रही।

# जेएनयू में 68% मतदान, परिणाम पर रोक

## 2007 और 2018 के बाद सर्वाधिक वोटिंग, देररात तक मतगणना शुरू नहीं, परिणाम पर 17 सितंबर तक रोक

अमर उजाला ब्यूरो



जेएनयू छात्रसंघ चुनाव में मतदान के लिए कतार में छात्र, वहीं मतदान केंद्र में प्रवेश से पहले चेकिंग करते सुरक्षा कर्मी। हिमांशु सोनी

**नई दिल्ली।** जवाहर लाल नेहरू विश्वविद्यालय (जेएनयू) छात्रसंघ चुनाव के इतिहास में पहली बार छात्रों की याचिका पर मतदान के बाद परिणाम जारी करने पर अदालत ने 17 सितंबर तक रोक लगा दी है। इससे पूर्व, 2018 की तर्ज पर 2019 में रिकॉर्ड 68 फीसदी मतदान हुआ। छात्रसंघ चुनाव के इतिहास में वर्ष 2007 और 2018 के बाद सर्वाधिक मतदाताओं ने अपने मत का प्रयोग किया। मतदान सुबह 10 से शाम 5:30 बजे तक चला। शुक्रवार रात 10 बजे से मतगणना होनी थी, लेकिन वह शुरू नहीं हुई। देर रात खबर लिखे जाने तक छात्र संगठनों के पदाधिकारियों के साथ चुनाव समिति की बैठक चल रही थी।

जेएनयू चुनाव समिति के आयुक्त शशांक पटेल के मुताबिक, स्कूल ऑफ इन्वायरमेंटल स्टडीज (एसईएस), स्कूल ऑफ इंटरनेशनल स्टडीज (एसआईएस), स्कूल ऑफ लैंग्वेज, लिट्रेचर एंड कल्चर स्टडीज (एसएलएलसी) और स्कूल ऑफ सोशल साइंस (एसएसएस) में मतदान केंद्र बनाए गए थे। कैंपस में मतदान प्रक्रिया पूरी तरह शांतिपूर्ण रही। कहीं से किसी तरह के विरोध या वाद-विवाद की सूचना नहीं मिली।

**पहले चरण में 35 फीसदी मतदान** : सुबह 10 से 1 बजे तक करीब 35 फीसदी मतदान हुआ। दोपहर ढाई से साढ़े पांच बजे तक 33 फीसदी मतदाताओं ने मताधिकार का प्रयोग किया। सुबह मतदान केंद्र के बाहर लंबी लाइनें लग गईं, लेकिन 11 बजे तक इनमें कमी आ गई। दोपहर साढ़े 12 बजे के करीब फिर मतदाताओं की लंबी लाइन लग गई। शाम 4 बजे के बाद ज्यादा मतदान हुआ।

**नीले और लाल झंडे के बीच तिरंगा** : मतदान केंद्रों के बाहर नीले और लाल झंडे के बीच एबीवीपी तिरंगा लेकर मतदाताओं को जागरूक करता दिखी। बापसा नीले झंडे के साथ तो वामपंथी एकता पैनल (आइसा, एआईएसएफ, एसएफआई, डीएसएफ) लाल झंडे के साथ डफली पर अपने प्रत्याशियों के नाम पर आधारित तैयार किए गाने से मतदाताओं से वोट मांगते दिखे। एबीवीपी तिरंगा हाथ में लेकर ढोल, मंजीरे व चिमटे से देशभक्ति का रंग भरती रही। उधर, राजद प्रत्याशी ने लालटेन के साथ अपनी उपस्थिति दर्ज कराई। वहीं, एनएसयूआई हाथ का पोस्टर लेकर मतदाता जागरूकता रैली निकालता रहा।

**दिनभर लगाए जाते रहे हार-जीत के कयास** : कैंपस में दिनभर मतदान के दौरान हार-जीत के कयास लगाए जाते रहे। सीधा मुकाबला लेफ्ट वर्सेज एबीवीपी के बीच बताया गया। एबीवीपी सेंट्रल से लेकर काउंसलर पद पर जीत के कयास लगा रही है। मतदान के दौरान हर कोई अपने मनपसंद उम्मीदवार का समर्थन करता नजर आया। वहीं छात्र एक-दूसरे से यह जानने में भी जुटे रहे कि उन्होंने किसे वोट दिया।

**लेफ्ट की डफली और भगवा का मजीरा** : मोदी लहर के चलते वर्ष 2014 और 2019 में केंद्र में भाजपा की सरकार है। मोदी लहर ही कमाल था कि 14 साल के बाद वर्ष 2014 छात्रसंघ चुनाव में एबीवीपी ने लाल दुर्ग में भगवा फहराया था। सेंट्रल पैनल से लेकर काउंसलर पद तक की रेस में एबीवीपी के वोट बैंक में लगातार बढ़ोत्तरी हो रही है। इसी के चलते लाल दुर्ग कहे जाने वाले कैंपस में अब लेफ्ट की डफली के साथ भगवा का मजीरा भी खूब धूम मचाता है। लेफ्ट संगठनों के छात्र डफली से मतदाताओं को रिझाते रहे तो एबीवीपी ने शंखनाद कर शुभ काम करने का संदेश दिया। शंखनाद के साथ ढोल व मजीरे की थाप पर भजनों से जीत के दावे करते हुए छात्रों को रिझाया गया।

### यह रहे आंकड़े

| वर्ष | फीसदी |
|---|---|
| 2007 | 68.43 |
| मार्च 2012 | 58.7 |
| सितंबर 2012 | 60 |
| 2013 | 56 |
| 2014 | 55 |
| 2015 | 53.33 |
| 2016 | 59.60 |
| 2017 | 58.69 |
| 2018 | 68 |

**इतिहास में पहली बार** छात्रों की याचिका पर सुनवाई करते हुए अदालत ने रिजल्ट जारी करने पर रोक लगाई है। 2007 में लिंगदोह कमेटी की सिफारिशों के तहत चुनाव न होने के चलते रोक लगी थी। इस बार मामला अलग है। 2019 का जेएनयू छात्रसंघ चुनाव विवादों में है। पहला रिजल्ट पर रोक और दूसरा डीन ऑफ स्टूडेंट द्वारा मतदान केंद्र में हस्तक्षेप करना। **- सुचेता डे, पूर्व छात्रसंघ पदाधिकारी व राष्ट्रीय अध्यक्ष, आइसा।**

# पसीने के साथ पैसे भी बहाते हैं प्रत्याशी

## डूसू चुनाव-2019 : सीमा 5 हजार, पर लाखों-करोड़ों का होता है खर्च

अमर उजाला ब्यूरो


केशव महाविद्यालय में चुनाव प्रचार के दौरान विद्यार्थी।

**नई दिल्ली।** दिल्ली विश्वविद्यालय छात्रसंघ (डूसू) चुनाव में एडी-चोटी का जोर लगाए उम्मीदवार व छात्र संगठन पसीने के साथ-साथ अपना पैसा भी खूब बहा रहे हैं। एक प्रत्याशी के लिए खर्च सीमा पांच हजार रुपये है, लेकिन खर्च लाखों-करोड़ों का होगा। पैसे खर्च करने की शुरुआत नामांकन से पहले ही हो चुकी है। हालांकि पानी की तरह पैसा बहाने के बावजूद बिल में खर्च पांच हजार रुपये ही दिखाया जाएगा। दरअसल, प्रत्याशियों के समर्थकों पर लिंगदोह कमेटी की सिफारिशें लागू नहीं होती हैं।

डूसू से 52 कॉलेज जुड़े हैं। ये सभी अलग-अलग दिशाओं में हैं और एक-दूसरे से इनकी दूरी भी काफी अधिक है। वहां पहुंचने के लिए प्रत्याशी बड़ी-बड़ी गाड़ियों और एसयूवी का इस्तेमाल करते हैं। प्रचार के लिए हस्तलिखित पोस्टर, प्रिंटेड पोस्टर, फोन, ईमेल, व्हाट्स एप, ट्विटर का सहारा लेते हैं। इन सबके लिए किसी न किसी तरह पैसा बहाना पड़ता है। चुनाव में रुपये बहने की ही बानगी है कि कैंपस में ही कई जगह बड़े होर्डिंग्स लगे हैं। प्रचार के लिए बड़ी गाड़ियों का इस्तेमाल शुरू हो गया है। कैलेंडर, डायरी, पैन बांटे जा रहे हैं। प्रचार के अंतिम समय में तो विद्यार्थियों को लुभाने के लिए फ्री मूवी टिकट और मनोरंजन पार्क की यात्रा कराने की भी योजना है। इस कारण यह चुनाव लाखों-करोड़ों का हो जाएगा। लिंगदोह कमेटी की सिफारिशों के मुताबिक चुनाव खर्च 5 हजार रुपये से ज्यादा नहीं हो सकता। छात्र संगठनों के मुताबिक, प्रत्याशी बनने के बाद हर उम्मीदवार का एक दिन का खर्च ही 20 हजार से ऊपर पहुंच जाता है।

### समर्थकों के नाम पर खुलकर खर्च

**समर्थकों** पर खर्च सीमा लागू नहीं होती। इस कारण अतिरिक्त पैसा उन्हीं की जेब से खर्च होना दिखाया जाता है। संगठनों से जुड़े लोगों की मानें तो उम्मीदवारों के साथ उनके समर्थक ही पैसा खर्च करते हैं। चाहे वह खाने-पीने पर हो या विद्यार्थियों को लुभाने के लिए प्रचार पर। यह सब खर्च प्रत्याशी अपने चुनाव खर्च में शामिल नहीं करते। समर्थक जितना चाहे, प्रत्याशी के लिए खर्च कर सकता है।

### व्यावहारिक नहीं है खर्च सीमा

**एनएसयूआई** के राष्ट्रीय मीडिया इंचार्ज नीरज मिश्रा कहते हैं कि लिंगदोह कमेटी ने सभी छात्र संघ चुनावों के लिए पांच हजार की खर्च सीमा तय की है। यह खर्च राशि दिल्ली विश्वविद्यालय के कॉलेजों के लिए व्यावहारिक नहीं है। डूसू से 52 कॉलेज जुड़े हुए हैं। ऐसे में एक प्रत्याशी प्रचार के लिए कॉलेज भी घूमेगा तो परिवहन खर्च ही पांच हजार रुपये से अधिक होगा। फिर 2010 में जो खर्च सीमा थी, वह आज नौ साल भी उतनी ही है। महंगाई के कारण खर्च राशि भी बढ़नी चाहिए।

# डीन ऑफ स्टूडेंट पर हस्तक्षेप का आरोप

अमर उजाला ब्यूरो

**चुनाव समिति के अध्यक्ष शशांक पटेल ने लगाया मतदान केंद्र में जाकर हस्तक्षेप का आरोप**

**विवि प्रबंधन ने कहा, उन्हीं पर है लिंगदोह कमेटी की सिफारिशों का पालन कराने की जिम्मेदारी**

**नई दिल्ली।** चुनाव समिति के अध्यक्ष शशांक पटेल ने डीन ऑफ स्टूडेंट और शिकायत निवारण प्रकोष्ठ के चेयरपर्सन प्रो. उमेश अशोक कदम पर चुनाव में हस्तक्षेप का आरोप लगाया है।

शशांक ने कहा कि पहले चरण के मतदान के दौरान वे मतदान केंद्र पहुंचे और काम में हस्तक्षेप किया। विश्वविद्यालय प्रबंधन का कहना है कि छात्रसंघ चुनाव लिंगदोह कमेटी की सिफारिशों के तहत होते हैं। डीन ऑफ स्टूडेंट का काम चुनाव कमेटी की सिफारिशों के तहत हो रहा है या नहीं, यह जांचना भी होता है। इसलिए जांच को हस्तक्षेप नहीं कहा जा सकता। इससे पहले एनएसयूआई की ओर से चुनाव समिति को शिकायत दी गई। इस शिकायत में ने लिखा था कि विश्वविद्यालय प्रबंधन एबीवीपी को जीत दिलवाने के लिए हस्तक्षेप कर रहा है।

# काउंसलर के पद घटाने को चुनौती

## नहीं रहा सभी संकायों और स्कूलों का प्रतिनिधित्व, विवि से नहीं ली अनुमति

अमर उजाला ब्यूरो

**जेएनयू की स्थायी अधिवक्ता ने कहा, निर्देश अनदेखे कर चुनाव समिति ने लिया निर्णय**

**नई दिल्ली।** हाईकोर्ट ने शुक्रवार को जेएनयू छात्रसंघ के नतीजों की घोषणा पर अगले आदेश तक रोक लगा दी। हाईकोर्ट ने दो याचिकाओं पर सुनवाई करते हुए यह रोक लगाई है। इनमें काउंसलर के पद 55 से घटाकर 46 करने को चुनौती दी गई थी। जेएनयू छात्रसंघ का चुनाव शुक्रवार को हो गया।

न्यायमूर्ति संजीव सचदेवा की पीठ ने अंशुमन दुबे और अनुज कुमार दुबे की याचिकाओं पर सुनवाई के लिए 17 सितंबर की तारीख तय की है। जेएनयू प्रशासन ने कोर्ट में ही नोटिस स्वीकार कर लिया। इस याचिका में चुनाव समिति को पार्टी बनाने का निर्देश दिया गया है। पेश याचिकाओं में कहा गया है कि छात्रसंघ चुनाव समिति ने चुनाव से पहले काउंसलर के पद 55 से घटाकर 46 कर दिए। इसके लिए विश्वविद्यालय की पूर्व अनुमति भी नहीं ली गई थी। यह लिंगदोह समिति की सिफारिशों का सीधा उल्लंघन है। इसके मुताबिक, हर संकाय और स्कूल का प्रतिनिधित्व छात्रसंघ में होना चाहिए। इसके मुताबिक ही काउंसलर की संख्या 55 तय की गई थी। यह छात्रसंघ के संविधान का हिस्सा था।

जेएनयू की ओर से स्थायी अधिवक्ता मोनिका अरोड़ा ने कहा कि छात्रसंघ के संविधान में बदलाव या काउंसलर की संख्या घटाने पर चुनाव समिति निर्णय नहीं ले सकती थी। समिति का निर्णय लिंगदोह समिति की सिफारिशों के विरुद्ध था। इस बाबत चुनाव समिति को बार-बार निर्देश दिया गया था, लेकिन समिति ने कोई ध्यान नहीं दिया।

याची के वकील ने यह भी कहा कि मामूली गलती पर राघवेंद्र मिश्रा नामक छात्र का नामांकन रद्द कर दिया गया था। इसके बाद उसने दोबारा फार्म भरा, लेकिन उसे भी रद्द कर दिया गया। इस मुद्दे को मिश्रा ने शिकायत कमेटी के सामने उठाया था। शिकायत कमेटी की सिफारिश को भी मानने से चुनाव समिति ने इनकार कर दिया था। यह नामांकन रद्द करने का चुनाव समिति ने कोई कारण भी नहीं बताया। मिश्रा ने जब इसे हाईकोर्ट में चुनौती दी, तब उसे चुनाव लड़ने की अनुमति मिल सकी थी।

### आइसा का एबीवीपी पर हमले का आरोप

**नई दिल्ली।** वामपंथी संगठन आइसा ने एबीवीपी पर अपने उपाध्यक्ष पद के उम्मीदवार आफताब आलम पर हमला करने का आरोप लगाया है। आइसा का कहना है कि दयाल सिंह कॉलेज में एबीवीपी के सदस्यों ने उसके उम्मीदवार को प्रचार करने से रोका और देशद्रोही होने के नारे लगाए। आइसा का कहना है कि उसके उम्मीदवारों को डीयू छात्रों से समर्थन मिल रहा है। इस कारण एबीवीपी घबरा गई है। ब्यूरो

# एबीवीपी प्रत्याशी शिवांगी पर हमला



हमले में क्षतिग्रस्त गाड़ी।

**नई दिल्ली।** दिल्ली विश्वविद्यालय छात्र संघ (डूसू) चुनाव के मैदान में डटे प्रत्याशियों के बीच आरोप-प्रत्यारोप और एक-दूसरे पर हमला करने की शुरुआत हो गई है। एबीवीपी ने अपनी सहसचिव प्रत्याशी शिवांगी खरवाल पर जाकिर हुसैन कॉलेज में हमला होने का आरोप लगाया है। एबीवीपी का कहना है कि एनएसयूआई ने प्रचार के लिए कॉलेज में उनकी एंट्री रोकी। इस कारण समर्थकों में झड़प हुई। गाड़ी के शीशे भी टूट गए। हालांकि शिवांगी को चोटें नहीं आई हैं। उधर, एनएसयूआई ने इन आरोपों को नकारते हुए इसे सस्ती लोकप्रियता पाने की साजिश बताया।

एबीवीपी के अनुसार, शुक्रवार शाम शिवांगी खरवाल जाकिर हुसैन कॉलेज में चुनाव प्रचार करने गईं। उन्हें कॉलेज में घुसने से रोकने की कोशिश की गई। वहीं हल्की-फुल्की झड़प भी हुई। शिवांगी ने हमले का आरोप एनएसयूआई पर लगाया। उन्होंने कहा कि लोकतांत्रिक ढंग से चुनाव प्रचार करना मेरा अधिकार है। इस मामले की शिकायत अब वे पुलिस से करने जा रही हैं, ताकि आरोपियों पर कार्रवाई हो सके। एबीवीपी के प्रदेश मंत्री सिद्धार्थ यादव ने कहा कि कांग्रेस की छात्र इकाई एनएसयूआई कैंपसों में डूसू चुनावों को प्रभावित करने की कोशिश कर रही है। एबीवीपी ने इसे एनएसयूआई की बौखलाहट करार दिया। एनएसयूआई के राष्ट्रीय मीडिया इंचार्ज नीरज मिश्रा ने कहा कि इस हमले से हमारा कोई भी लेना-देना नहीं है। हमले के आरोपी पर सख्त कार्रवाई की जानी चाहिए।

### मुद्दों पर मुखर विद्यार्थी


डीयू में हॉस्टलों की कमी और छात्रवृत्ति का मुद्दा है। किसी भी संगठन का अध्यक्ष बने, लेकिन वह हमारी बात प्रशासन तक लेकर जाए। **- प्रणव पांडेय, हिंदू कॉलेज**


कॉलेज के इंफ्रास्ट्रक्चर पर भी ध्यान देना चाहिए। खासकर छात्राओं की सुरक्षा बहुत बड़ा मामला है। इसके लिए उपाए होने चाहिए। **- लक्ष्य वशिष्ठ, किरोड़ीमल कॉलेज**


लड़कियों के लिए बसों की समुचित व्यवस्था नहीं है। डूसू पदाधिकारियों को डीयू छात्राओं के लिए यू स्पेशल बसों को चलवाना चाहिए। **- सिमरन अरोड़ा, भगिनी निवेदिता कॉलेज**


छात्राओं की सुरक्षा के लिए कैंपस में पुलिस की व्यवस्था जरूरी है। छात्र नेता हमारी बात को उठाते हुए हल करने का प्रयास जरूर करें। **- देवांशी जयवाल, एसआरसीसी**

# आप छोड़ अलका ने थामा कांग्रेस का हाथ

## इस्तीफे के बाद कांग्रेस की ली सदस्यता

अमर उजाला ब्यूरो



सोनिया गांधी संग अलका।

नई दिल्ली। चांदनी चौक से विधायक अलका लांबा ने शुक्रवार को आप की प्राथमिक सदस्यता से इस्तीफा दे दिया। लंबे समय से पार्टी नेतृत्व से नाराज चल रहीं अलका लांबा ने ट्वीट कर कहा कि अब आप को गुड बॉय करने का समय आ गया है। पार्टी की प्राथमिक सदस्यता से इस्तीफा दे दिया। उधर, आप छोड़ने के बाद उन्होंने कांग्रेस की सदस्यता ले ली है।

इससे पहले बीते मंगलवार को अलका लांबा ने कांग्रेस की अंतरिम अध्यक्ष सोनिया गांधी से मुलाकात की थी। इसके बाद से कयास लगाए जा रहे थे कि वह जल्द ही कांग्रेस में शामिल हो सकती हैं। शुक्रवार को ट्विटर पर इसकी जानकारी उन्होंने खुद ही दी। मुख्यमंत्री को संबोधित करते हुए लांबा ने ट्वीट किया कि आपके प्रवक्ताओं ने उनको आपकी इच्छा के अनुसार पूरे अहंकार के साथ कहा कि पार्टी ट्विटर पर भी मेरा इस्तीफा स्वीकार कर लेगी। आम आदमी पार्टी, जो कि अब खास आम आदमी पार्टी बन गई है, की प्राथमिक सदस्यता से मेरा इस्तीफा स्वीकार करें। लांबा शुक्रवार शाम 10 जनपद रोड स्थित सोनिया गांधी के निवास पर पहुंची।

# मेट्रो चौथे चरण के लिए जमीन की राशि तत्काल जारी करें

## सुप्रीम कोर्ट के निर्देश, केंद्र और दिल्ली आधी-आधी रकम देंगे

अमर उजाला ब्यूरो

नई दिल्ली। मेट्रो में महिलाओं को मुफ्त सफर कराने की केजरीवाल सरकार की महत्वाकांक्षी योजना के दौरान सुप्रीम कोर्ट ने सख्त लहजे में चेतावनी दी। इसके साथ ही, जमीन की राशि तत्काल जारी करने को कहा है। हालांकि, कोर्ट ने केजरीवाल सरकार निवेदन मानते हुए निर्देश दिया कि केंद्र और दिल्ली इस प्रोजेक्ट के लिए जमीन की आधी-आधी लागत वहन करेंगे।

इससे पहले, मेट्रो को अभी हो रहे सालाना करीब 1500 करोड़ रुपये के घाटे के मद्देनजर पीठ ने कहा, मुफ्त तोहफे से मेट्रो मुनाफे वाला उपक्रम नहीं रह जाएगा। इसलिए लोगों को रियायत देने से बचना चाहिए। इससे डीएमआरसी को नुकसान होगा और वह जापान के कर्ज को समय पर चुका नहीं चुका पाएगा।

### प्रोजेक्ट में न हो विलंब



कोर्ट ने संबंधित अधिकारियों को यह सुनिश्चित करने का निर्देश दिया कि प्रोजेक्ट में विलंब न हो। जमीन के लिए 2,247.19 करोड़ रुपये फौरन जारी किए जाएं। पीठ ने केंद्र और दिल्ली सरकार को निर्देश दिया कि जमीन की कीमत के भुगतान के तरीकोंपर काम कर इसे तीन सप्ताह के भीतर जारी करें।

### परेशानी बढ़ाते हैं मुफ्त उपहार

सुनवाई के दौरान कोर्ट को बताया गया कि मेट्रो कभी भी घाटे में नहीं चली और आगे भी घाटे की उम्मीद नहीं है। इस पर पीठ ने कहा इससे आगे परेशानी होगी। उपहार और रियायतें हमेशा परेशानी खड़ी करती हैं। इस प्रस्ताव को लेकर दिल्ली मेट्रो और केंद्र सहमत नहीं हैं।

## मेट्रो में महिलाओं को मुफ्त यात्रा योजना पर लग सकता है ब्रेक

नई दिल्ली। सुप्रीम कोर्ट के सख्त एतराज के बाद अब दिल्ली सरकार की महिलाओं को मेट्रो में मुफ्त सफर कराने की योजना पर ब्रेक लग सकता है। अदालत के रुख से साफ है कि इस योजना के बचाव में दिल्ली सरकार को काफी मशक्कत करनी पड़ेगी। हालांकि, दिल्ली सरकार अभी इस मसले में कुछ भी कहने से बच रही है। सरकार कोर्ट के टिप्पणियों का अध्ययन कर प्रस्ताव पर आगे काम करेगी।

दिल्ली सरकार की मेट्रो में मुफ्त सफर कराने की योजना शुरुआत से ही विवादों में रही है। योजना घोषित होने के बाद से केंद्र सरकार ने डीएमआरसी की वित्तीय स्थिति खराब होने का हवाला देते हुए एतराज जताया था। वहीं, मेट्रो मैन ई. श्रीधरन ने इस बारे में प्रधानमंत्री को एक पत्र लिखकर योजना रोक देने की राय दी थी। उनकी सलाह थी कि अगर दिल्ली सरकार महिलाओं को मुफ्त यात्रा कराना चाहती है तो सीधे लाभार्थियों का रकम सौंप दी जाए। डीएमआरसी के मौजूदा सिस्टम से इसके नाम पर किसी तरह की छेड़छाड़ न की जाए। उधर, डीएमआरसी ने दिल्ली सरकार की योजना लागू करने के लिए आठ महीने का वक्त मांगा था। अगर योजना पर अदालत का नजरिया सकारात्मक रहता तो सरकार को नैतिक ताकत मिलती। इसके दम पर वह डीएमआरसी से तत्काल योजना लागू करने की बात करती। वहीं, केंद्र सरकार को भी मसले में समझाने की कोशिश करती।

# चंडीगढ़-कोचुवेली एक्सप्रेस के पावर कार में आग, अफरातफरी



ट्रेन में लगी आग को बुझाते दमकलकर्मी।

नई दिल्ली। नई दिल्ली रेलवे स्टेशन पर शुक्रवार दोपहर चंडीगढ़-कोचुवेली एक्सप्रेस के पावर कार (जनरेटर कार) में आग लग गई। इससे स्टेशन पर अफरातफरी मच गई।

आग की लपटें इतनी ऊंची थीं कि प्लेटफॉर्म नंबर 8 का टीन शेड जल गया। सूचना पाकर आनन-फानन में पहुंची दमकल विभाग की आठ गाड़ियों ने आग पर काबू पाया। रेलवे अधिकारियों की सूझबूझ से हादसा बड़ा नहीं हुआ। आशंका जताई जा रही है कि शॉर्ट सर्किट से हादसा हुआ है। जीआरपी मामले की जांच कर रही है। वहीं, रेलवे ने भी इसकी जांच के लिए एक कमेटी का गठन किया है। जानकारी के मुताबिक, नई दिल्ली रेलवे स्टेशन के प्लेटफॉर्म नंबर-8 पर दोपहर करीब 1:40 बजे ट्रेन नंबर 12218 कोचुवेली एक्सप्रेस खड़ी थी। प्लेटफॉर्म पर पहुंचने के थोड़ी बाद पावर कार में अचानक धुआं निकलने लगा। मौके पर मौजूद सुरक्षाकर्मियों ने इसकी जानकारी दमकल विभाग व रेलवे के उच्च अधिकारियों को दी। उधर, मौके पर पहुंचे रेलवे कर्मचारियों ने सूझबूझ दिखाते हुए पावर कार को तत्काल ट्रेन से अलग किया। ब्यूरो



# प्रदूषण घटाने के लिए जनता से मांगी राय

## पराली जलाने से होने से होने वाले प्रदूषण की रोकथाम के लिए रायशुमारी कराएगी सरकार

अमर उजाला ब्यूरो



दिल्ली सचिवालय में प्रेस वार्ता करते मुख्यमंत्री अरविंद केजरीवाल साथ में परिवहन मंत्री कैलाश गहलोत।

नई दिल्ली। दिल्ली सरकार पराली जलाने से होने वाले प्रदूषण की रोकथाम के लिए रायशुमारी कराने जा रही है। एक मेल आईडी जारी कर मुख्यमंत्री अरविंद केजरीवाल ने दिल्लीवालों से अपील की है कि वे दमघोंटू हवा से बचने के लिए 12 सितंबर तक अपनी राय दे सकते हैं। बेहतरीन मॉडल पर दिल्ली सरकार काम करेगी।

दिल्ली सचिवालय में शुक्रवार को मीडिया से बात करते हुए केजरीवाल ने बताया कि बीते पांच सालों में दिल्ली का प्रदूषण स्तर 25 फीसदी घटा है। वहीं, साल भर में खराब आबोहवा वाले दिनों की संख्या में भी गिरावट आई है। दिल्ली सरकार के अलावा केंद्र सरकार, नगर निगम, ईपीसीए समेत दूसरी एजेंसियों की तरफ से उठाए गए बेहतर कदम से प्रदूषण स्तर कम हुआ है।। इस मौके पर केजरीवाल ने छह बेहतरीन प्रयासों की चर्चा की, जिससे प्रदूषण में कमी आई है। केजरीवाल ने बताया कि हर साल 25 अक्तूबर से 20 नवंबर के बीच पड़ोसी राज्यों में पराली जलने से जिस तरह दिल्ली गैस का चैंबर बन जाता है, उसे कोई नजरअंदाज नहीं कर सकता। केजरीवाल के मुताबिक, वायु प्रदूषण बढ़ने पर दिल्ली सरकार अपनी तरफ से ग्रेडेड रिस्पांस एक्शन प्लान (ग्रैप) के तहत जरूरी कदम उठाएगी। साथ ही लोगों से रायशुमारी भी कराई जाएगी। उन्होंने बताया कि दिल्लीवासी CM4cleanair@gmail.com पर 12 सितंबर तक इस मसले पर सुझाव दे सकते हैं। जरूरी होने पर दिल्ली सरकार उस पर काम भी करेगी।

### चार कदम, जिससे सुधरा प्रदूषण

**24 घंटे की बिजली सप्लाई:** सीएम ने बताया कि बीते पांच सालों में पॉवर कट 90 फीसदी तक हुआ है। पहले हर साल 11.7 करोड़ यूनिट का पॉवर कट होता था। फिलहाल यह आंकड़ा 1.7 करोड़ यूनिट रह गया है। इससे डीजल के जेनसेट का इस्तेमाल लगभग बंद है। इससे प्रदूषकों की संख्या में कमी आई है।

**ईस्टर्न पेरिफेरल चालू :** केजरीवाल ने बताया कि ईस्टर्न पेरिफेरल चालू होने के बाद 30 फीसदी ट्रक दिल्ली में प्रवेश नहीं करता। इससे करीब सात फीसदी प्रदूषण में कमी आई है।

**पॉवर प्लांट बंद व निर्माण स्थलों पर सख्ती :** केजरीवाल के मुताबिक, राजघाट व बदरपुर पावर प्लांट बंद कर दिया गया है। वहीं, निर्माण स्थलों पर भी सख्त निगरानी रखी जा रही है। एक साल में आठ करोड़ की पेनाल्टी लगाई गई हे।

**वन क्षेत्र का विस्तार:** केजरीवाल का कहना है कि एक तरफ पूरे देश में वन क्षेत्र घट रहा है, लेकिन दिल्ली में यह बढ़ने की तरफ है। 2015 के 20.2 प्रतिशत से बढ़कर 2016 में 20.6 फीसदी हो गया।





# रात 10 बजे तक खुले रहेंगे प्रदूषण जांच केंद्र

अमर उजाला ब्यूरो

नई दिल्ली। संशोधित मोटर वाहन अधिनियम लागू होने के साथ ही दिल्ली के प्रदूषण जांच केंद्रों पर रोज करीब 40-45 हजार वाहन पहुंच रहे हैं। लोगों की सहूलियत को देखते हुए दिल्ली के परिवहन मंत्री कैलाश गहलोत ने शुक्रवार को दिल्ली के सभी प्रदूषण जांच केंद्रों को सुबह 7 बजे से रात 10 बजे तक खोलने के निर्देश जारी किए हैं।

**जनता की सुविधा को देखते हुए दिल्ली सरकार का फैसला**

परिवहन मंत्री कैलाश गहलोत ने शुक्रवार को दिल्ली के सभी प्रदूषण जांच केंद्रों को निर्देश जारी किया है कि सभी केंद्रों पर वाहनों की प्रदूषण जांच सुबह 7 बजे से रात 10 बजे तक की जाए, ताकि दिल्ली वासियों को परेशानी का सामना ना करना पड़े। हालांकि फिलहाल दिल्ली परिवहन विभाग द्वारा नए मोटर वाहन अधिनियम के संबंध में नोटिफिकेशन जारी नहीं किया गया है। सरकार जल्द ही अधिसूचना जारी कर सकती है। उन्होंने कहा कि शुक्रवार को रेस कोर्स के नजदीक स्थित बेदी मोटर्स के एचपीसीएल पेट्रोल पंप पर एक डीजल वाहन से प्रदूषण जांच के लिए ज्यादा पैसे वसूलने के चलते सेंटर को निलंबित कर दिया गया है। इसके साथ ही उन्होंने सेंटर से कारण बताओ नोटिस मांगा है।

## 81 वर्षीय पूर्व नौकरशाह को पांच साल कैद

नई दिल्ली। अदालत ने मुकदमा दर्ज होने के 32 साल बाद 81 वर्षीय पूर्व नौकरशाह को पांच साल कैद व जुर्माने की सजा सुनाई है। इस अधिकारी के सरकारी आवास पर आय से अधिक संपत्ति से जुड़े मामले की छापेमारी में बड़ी संख्या में हथियार व कारतूस बरामद किए गए थे। सीबीआई ने इस मामले में 31 अगस्त 1987 को एफआईआर दर्ज की थी। उस समय यह दोषी नगालैंड में श्रम व रोजगार सचिव तथा आयुक्त के पद पर तैनात था। राउज एवेन्यू अदालत के एसीएमएम समर विशाल ने सुरेंदर सिंह अहलूवालिया को पांच साल कैद व डेढ़ लाख रुपये जुर्माने की सजा सुनाई है। सीबीआई के मुताबिक यह सबसे लंबा चलने वाला मुकदमा रहा है। जांच एजेंसी ने मामले की जांच पांच साल में पूरी कर ली थी और दस अप्रैल 1992 को आरोप पत्र दाखिल कर दिया था। अदालती लड़ाई के चलते आरोप तय होने में 18 साल लग गए और दस फरवरी 2010 को उसके खिलाफ आरोप तय हो पाए। मामले में दोषी अहलूवालिया तीन मई 1964 को आपातकालीन कमिशन अधिकारी के तौर पर सेना में शामिल हुआ था। इसके बाद उसने 1971 में भारतीय प्रशासनिक सेवा ज्वाइन की और उसे नगालैंड कैडर मिला था। अपनी सेवा के दौरान अकूल संपत्ति अर्जित करने के चलते यह अधिकारी सीबीआई के निशाने पर आया था। ब्यूरो

## एयरपोर्ट लाइन के सभी मेट्रो स्टेशनों पर क्लॉक रूम की सुविधा जल्द



नई दिल्ली। दिल्ली एयरपोर्ट लाइन के सभी मेट्रो स्टेशनों पर जल्द ही क्लॉक रूम की सुविधा मिलेगी। यात्रियों की सुविधा को ध्यान में रखते हुए डीएमआरसी इस योजना पर काम कर रही है। एयरपोर्ट लाइन पर वर्तमान में नई दिल्ली, शिवाजी स्टेडियम, धौला कुंआ, दिल्ली एयरोसिटी, एयरपोर्ट और द्वारका सेक्टर-21 स्टेशन हैं। इन स्टेशनों पर क्लॉक रूम की सुविधा उपलब्ध करवाने के लिए डीएमआरसी ने टेंडर प्रक्रिया की शुरुआत कर दी है। क्लॉक रूम की सुविधा के लिए यात्रियों को वैध फोटो आईडी कार्ड दिखाना होगा और अगर किसी यात्री से डिपॉजिट स्लिप खो जाती है तो यात्री तो यात्री से 250 रुपये बतौर जुर्माना वसूला जाएगा। इसके साथ ही अगर कोई यात्री लगातार एक सप्ताह तक अपना सामान क्लॉक रूम में रखता तो प्रतिदिन के हिसाब से 100 रुपये वसूले जाएंगे और इसके बाद अगर 15 दिनों तक कोई यात्री अपना सामान क्लॉक रूम से नहीं निकालता तो क्लॉक रूम में रखे सामान को सेंट्रल डिपॉजिट्री में जमा करवा दिया जाएगा। इतना ही नहीं 30 दिन के बाद सामान को डीएमआरसी द्वारा जब्त कर लिया जाएगा। ब्यूरो

### पार्किंग की समस्या दूर होने में लग सकता है वक्त

**नई दिल्ली।** राजधानी में पार्किंग की समस्या जल्द दूर होती नजर नहीं आ रही है। हाल ही में निगम की ऑडिट रिपोर्ट में इसका खुलासा हुआ। आर्थिक तंगी की वजह से उत्तरी निगम ने पार्किंग के लिए तय करोड़ों की राशि का इस्तेमाल कर्मचारियों के वेतन, कर्ज और पेंशन के मद में कर लिया। ब्यूरो



### हाईकोर्ट ने मांगी अवैध लैब पर हुई कार्रवाई की रिपोर्ट

**नई दिल्ली।** राजधानी में चल रहे अवैध डायग्नोस्टिक सेंटर और पैथलोजी लैब पर की गई कार्रवाई की रिपोर्ट हाईकोर्ट ने दिल्ली सरकार से मांगी है। पूछा कि इस मुद्दे पर फिलहाल क्या नीति है और भविष्य में इससे निपटने की क्या योजना है? मुख्य न्यायाधीश डीएन पटेल और न्यायमूर्ति सी. हरिशंकर की खंडपीठ ने दिल्ली सरकार के स्वास्थ्य विभाग से इस संबंध में जवाब मांगा है। खंडपीठ ने अगली सुनवाई के लिए 27 सितंबर की तारीख तय की है। कोर्ट के समक्ष दिल्ली सरकार ने 11 मार्च को कहा था कि अवैध लैब पर रोक लगाने को लेकर स्वास्थ्य सचिव ने बैठक की थी। इस बैठक में सभी लैबों का सर्वे करने का फैसला किया गया था। इसमें पता किया जाएगा कि उसमें कितने कर्मचारी व डाक्टर हैं और उनकी योग्यता क्या है? वह अपने यहां क्या सुविधाएं देते हैं? कोर्ट ने इस संबंध में 7 फरवरी को आदेश दिया था। याचिकाकर्ता बीके मिश्रा ने कहा है कि अप्रशिक्षित डाक्टर व तकनीशियन पैथ लैब व डायग्नोस्टिक सेंटर चला रहे हैं। ब्यूरो

# शेहला के खिलाफ देशद्रोह का मामला दर्ज

## जेएनयू छात्रसंघ की पूर्व उपाध्यक्ष पर सेना के बारे में फर्जी खबरें फैलाने का है आरोप, स्पेशल सेल में दर्ज किया केस

अमर उजाला ब्यूरो

**नई दिल्ली।** दिल्ली पुलिस की स्पेशल सेल ने जेएनयू छात्रसंघ की पूर्व उपाध्यक्ष शेहला राशिद के खिलाफ देशद्रोह का केस दर्ज किया है। मामला सुप्रीम कोर्ट के वकील अलख आलोक श्रीवास्तव की शिकायत पर दर्ज किया गया है। शेहला राशिद पर जम्मू-कश्मीर को लेकर सेना के खिलाफ झूठे, विसंगत, राष्ट्रविरोधी ट्वीट्स करने और फर्जी खबरें फैलाने का आरोप है। शुक्रवार शाम तक शेहला राशिद को गिरफ्तार नहीं किया गया था। स्पेशल सेल के पुलिस अधिकारियों का कहना है कि जांच के लिए बाद ही गिरफ्तारी होगी।

स्पेशल सेल की काउंटर इंटेजीजेंस के डीसीपी मनीषी चंद्रा ने बताया कि शेहला राशिद के खिलाफ सुप्रीम कोर्ट के वकील अलख आलोक श्रीवास्तव ने दिल्ली पुलिस के आयुक्त ने शिकायत की थी। शेहला पर आरोप है कि उन्होंने 18 अगस्त को जम्मू-कश्मीर और सेना को लेकर एक के बाद एक 10 ट्वीट किए थे। शेहला ने भारतीय सेना पर कश्मीर के लोगों पर अत्याचार करने का आरोप लगाया था। सेना ने आरोपों का खंडन करते हुए इसे झूठा करार दिया था। आरोप है कि शेहला के ट्वीट को लेकर अंतरराष्ट्रीय मीडिया में भारत और सेना के खिलाफ खबरें चलीं। शिकायत में आरोप है कि शेहला ने हिंसा भड़काने के इरादे से जान-बूझकर देश के खिलाफ खबरें फैलाई और ट्वीट कर जम्मू-कश्मीर में हिंसा फैलाने की कोशिश की। अलख आलोक ने दिल्ली पुलिस से मांग की थी कि मामला दर्ज कर शेहला को गिरफ्तार करना चाहिए।

शिकायत में यह भी कहा गया है कि शेहला ने 18 अगस्त को किए ट्वीट में दावा किया था कि कश्मीर में मौजूदा हालात बेहद खराब हैं। इसके बाद सुप्रीम कोर्ट के वकील ने शेहला राशिद के खिलाफ आपराधिक शिकायत कराई थी। डीसीपी मनीषी चंद्रा ने बताया कि शेहला के खिलाफ आईपीसी की धारा 124ए (देशद्रोह), 153ए (धर्म व भाषा के आधार पर नफरत फैलाना), 153 (उपद्रव फैलाने के आशय से कोई काम करना), 504 (शांति भंग करने के आशय से काम करना) और 505 (अफवाह फैलाना) के तहत 3 सितंबर को मामला दर्ज किया गया है। शुक्रवार शाम तक शेहला को गिरफ्तार नहीं किया गया था।



शेहला राशिद

**सुप्रीम कोर्ट के वकील अलख आलोक श्रीवास्तव की शिकायत पर कार्रवाई**

### देहरादून में भी दिया था विवादित बयान

शेहला ने पहले भी विवादित बयान दिया था। फरवरी, 2019 में शेहला ने देहरादून में कश्मीरी छात्रों को बंधक बनाने को लेकर कथित तौर पर झूठी टिप्पणी की थी। इस बयान के बाद देहरादून पुलिस ने शेहला के खिलाफ सांप्रदायिक सौहार्द्र बिगाड़ने और धार्मिक भावनाओं को ठेस पहुंचाने की धाराओं में मामला दर्ज किया था।

### जेएनयू राष्ट्रद्रोह मामला : कन्हैया के खिलाफ चार्जशीट पर सरकार ने नहीं लिया फैसला



**नई दिल्ली।** दिल्ली के मुख्यमंत्री अरविंद केजरीवाल ने कहा कि सरकार ने जेएनयू के पूर्व छात्रसंघ अध्यक्ष कन्हैया कुमार पर 2016 से जुड़े मामले में देशद्रोह का मुकदमा चलाने को लेकर कोई फैसला नहीं लिया है। गृह विभाग सभी तथ्यों पर विचार- विमर्श करने के बाद ही उचित निर्णय लेगा। हालांकि, मुख्यमंत्री ने शुक्रवार को दिल्ली सचिवालय में दावा किया कि इस मामले में कोई राजनीतिक हस्तक्षेप नहीं किया जाएगा। केजरीवाल का कहना है कि पुलिस ने गृह विभाग के सामने जो भी तथ्य रखे हैं, उसके आधार पर निर्णय लिया जाएगा। अभी सरकार किसी फैसले पर नहीं पहुंची है। गौरतलब है कि इसी साल 14 जनवरी को अदालत में पुलिस ने आरोप पत्र दायर किया था। अदालत ने पुलिस को फटकार लगाते हुए कहा था कि देशद्रोह के आरोपों पर दिल्ली सरकार की इजाजत क्यों नहीं ली गई? इसके बाद पुलिस ने दिल्ली सरकार से देशद्रोह का मुकदमा चलाने की अनुमति मांगी थी। ब्यूरो

## बेटी बचाओ बेटी पढ़ाओ : यूपी व दिल्ली सम्मानित

**नई दिल्ली।** प्रधानमंत्री नरेंद्र मोदी की महत्वाकांक्षी 'बेटी बचाओ बेटी पढ़ाओ' योजना को सफलतापूर्वक लागू करने और लिंगानुपात में सुधार के लिए उत्तर प्रदेश, दिल्ली, हरियाणा, उत्तराखंड और राजस्थान को सम्मानित किया गया। महिला एवं बाल विकास मंत्री स्मृति ईरानी ने इन राज्यों को पुरस्कृत किया। जन्म के समय लिंगानुपात में सुधार के लिए दस जिलों को भी सम्मानित किया गया।

इनमें उत्तर प्रदेश का इटावा, उत्तराखंड का ऊधमसिंह नगर, हरियाणा का महेंद्रगढ़ व भिवानी, मध्य प्रदेश का रीवा, राजस्थान का जोधपुर, अरुणाचल प्रदेश का पूर्वी केमांग, तमिलनाडु का नामाक्कल, महाराष्ट्र का जलगांव, और छत्तीसगढ़ का रायगढ़ शामिल है। दस जिलों को इस योजना के बारे में जागरूकता फैलाने तथा इसे बेहतर तरीके से लागू करने के लिए भी पुरस्कृत किया। इनमें हिमाचल का मंडी, शिमला और सिरमौर, जम्मू-कश्मीर का किश्तवाड़, उत्तर प्रदेश का फर्रुखाबाद, तमिलनाडु का तिरुवल्लूर, गुजरात का अहमदाबाद, कर्नाटक का गडग, नगालैंड का चोखा और राजस्थान का नागौर शामिल है। एजेंसी





पुरस्कार देतीं केंद्रीय मंत्री स्मृति ईरानी।

### चुनाव नजदीक देख गलत बयानबाजी कर रहे सीएम: गोयल

**नई दिल्ली।** भाजपा के वरिष्ठ नेता विजय गोयल का कहना है कि विधानसभा चुनाव नजदीक होने के कारण सीएम अरविंद केजरीवाल गलत बयानबाजी कर रहे हैं। शुक्रवार को उन्होंने कहा कि ग्लोबल लिवेबिलिटी रिपोर्ट में दिल्ली 6 स्थान नीचे गिरकर 118वें स्थान पर पहुंच गई है। यहां रहना ज्यादा मुश्किल हो गया है। तब मुख्यमंत्री अरविंद केजरीवाल प्रदूषण पर गलत बयानबाजी कर रहे हैं। ब्यूरो





### दिल्ली सचिवालय में डेंगू रोधी अभियान चलाया, सफाई व्यवस्था जांची

**नई दिल्ली।** डेंगू और चिकनगुनिया के खिलाफ पिछले रविवार से शुरू हुआ अभियान दिल्ली सचिवालय तक पहुंच गया है। मुख्य सचिव विजय देव ने शुक्रवार को दस मिनट तक अपने दफ्तर व आसपास के गमलों व साफ-सफाई की जांच कर अभियान की शुरुआत की। इसके बाद मुख्यमंत्री अरविंद केजरीवाल समेत दूसरे अधिकारी भी अभियान से जुड़े। वहीं, मुख्य सचिव ने सरकारी दफ्तरों को मुआयना भी किया। दूसरी तरफ मुख्यमंत्री की गुजारिश पर उपराज्यपाल अनिल बैजल ने डीडीए व दिल्ली पुलिस को भी अभियान में शामिल होने के निर्देश दिए हैं। मुख्य सचिव ने दिल्ली सरकार के सभी अधिकारियों से अपील की कि वे शहर को डेंगू और चिकनगुनिया से मुक्त बनाने में सहयोग करें। अपने दफ्तर की साफ-सफाई की जांच के लिए वह प्रभावी तरीके से तालमेल बैठाएं। हर शुक्रवार 11 बजे दस मिनट अपने दफ्तर की जांच कर सुनिश्चित कर लें कि किसी जगह पर जलजमाव न होने पाए। विजय देव ने कहा कि दिल्ली में पहले से ही वेक्टर जनित बीमारियों के खिलाफ अभियान के सकारात्मक परिणाम देखे गए हैं। ब्यूरो

## न्यूज डायरी

### राजौरी गार्डन के मॉल में 35 से अधिक स्पा सेंटर

**नई दिल्ली।** दो दिन से दिल्ली के विभिन्न इलाकों में चल रहे स्पा सेंटरों में छापेमारी के बाद शुक्रवार को दिल्ली महिला आयोग (डीसीडब्ल्यू) की टीम शुक्रवार को राजौरी गार्डन स्थित टीडीआई मॉल पहुंची। टीम यह देखकर हैरान रह गई कि एक ही मॉल में 35 से अधिक स्पा सेंटर चल रहे हैं। इनमें से कुछ बिना लाइसेंस चल रहे थे। डीसीडब्ल्यू की अध्यक्ष स्वाति मालीवाल ने कहा कि मॉल में प्रवेश के बाद टीम ने पुलिस को बुलाया। इससे स्पा मालिकों को सूचना मिल गई। कई स्पा बंद कर दिए गए और वहां से ग्राहक और कर्मचारी चले गए। जो स्पा खुले थे, उनके निरीक्षण में पाया गया कि वह बिना लाइसेंस चल रहे थे। स्पा में जो रजिस्टर मिले, उनमें केवल पुरुष ग्राहकों के नाम ही मिले और केवल महिलाओं द्वारा ही मालिश करने की बात सामने आई। ब्यूरो

### 6 मोटल और रिजॉर्ट की संपत्ति निगम से अटैच

**नई दिल्ली।** संपत्ति कर का खुद आकलन करने में नियमों की धज्जियां उड़ाते हुए एमसीडी को 4 करोड़, 68 लाख, 85 हजार रुपये के राजस्व का नुकसान पहुंचाने के आरोपी 6 मोटेल और रिजॉर्ट की संपत्ति उत्तरी निगम से अटैच कर ली गई है। अलग-अलग वर्ग के लिए तय दरों में फर्क का फायदा उठाते हुए संपत्ति मालिकों ने निगमों को नुकसान पहुंचाया। मालिकों ने जितनी रकम जमा कराई, वास्तव में उससे दोगुनी जमा कराई जानी थी। उत्तरी निगम के नरेला क्षेत्र के जीटी करनाल रोड पर स्थित मोटेल और रिजॉर्ट से करोड़ों का कारोबार चलता है। संपत्ति कर आकलन के बाद स्क्रूटनी में छह संपत्तियों के लिए तयशुदा से महज 50 फीसदी टैक्स चुकाए जाने का खुलासा हुआ। ब्यूरो

### आयुष्मान भारत की फाइल एलजी के हवाले

**नई दिल्ली।** दिल्ली में प्रधानमंत्री जन आरोग्य योजना (आयुष्मान भारत) की फाइल अब एलजी के हवाले है। पिछले एक वर्ष से दिल्ली सरकार ने इस योजना के तहत केंद्र के साथ करार नहीं किया है। शुक्रवार को एलजी के निमंत्रण पर राष्ट्रीय स्वास्थ्य प्राधिकरण (एनएचए) के सीईओ डॉ. इंदुभूषण योजना से जुड़े तमाम दस्तावेज के साथ मिलने पहुंचे। बातचीत के बाद सीईओ डॉ. इंदुभूषण ने बताया कि दिल्ली में आयुष्मान भारत योजना लागू होने के बाद किस तरह से इसके फायदे देखने को मिलेंगे और कैसे ये योजना दिल्ली के गरीबों के लिए फायदेमंद रहेगी, ये सभी जानकारी उन्होंने एलजी अनिल बैजल को सौंपी। बताया ये भी जा रहा है कि आयुष्मान भारत योजना को दिल्ली में लागू करने पर एलजी कोई बड़ा फैसला ले सकते हैं। ब्यूरो

### वेतन देने में असमर्थ निजी स्कूलों का सरकार करे अधिग्रहण

**नई दिल्ली।** हाईकोर्ट ने शिक्षकों को 7 वें वेतन आयोग की सिफारिशों के अनुसार वेतन नहीं दिए जाने पर निजी स्कूलों को आड़े हाथों लिया है। वहीं इससे निपटने के लिए दिल्ली सरकार को शीघ्र उचित कदम उठाने की छूट दी है। कोर्ट ने दिल्ली सरकार से कहा है कि उसे इस मुद्दे पर जो करना है जल्दी करे। मामला चाणक्यपुरी स्थित संस्कृति स्कूल से जुड़ा है। हाईकोर्ट ने सरकार को संस्कृति स्कूल का ऑडिट पूरा करने और 7वें वेतन आयोग के अनुसार शिक्षकों को वेतन दिलाने का आदेश दिया। स्कूल प्रबंधन ने सातवें वेतन आयोग की सिफारिशों के अनुरूप वेतन न दिए जाने के पीछे वित्तीय संकट का तर्क दिया था। ब्यूरो

### अर्पित होटल मामले में लापरवाह अधिकारियों पर गिरेगी गाज

**नई दिल्ली।** करोल बाग स्थित अर्पित होटल में इसी साल फरवरी में लगी आग की घटना की जांच रिपोर्ट के आधार पर सीवीसी को सौंपी गई जिम्मेवार अधिकारियों और कर्मचारियों पर जल्द कार्रवाई हो सकती है। इस मामले में निगम के 17 अधिकारियों और कर्मियों को चार्जशीट कर दिया गया था जबकि 76 की सूची सौंपी गई थी। इस मामले में केंद्रीय सतर्कता आयोग ने एमसीडी को जवाब भेज दिया है। आयोग की तरफ से जारी निर्देश के बाद आरोपियों पर जल्द कार्रवाई की जाएगी। दरअसल, 12 फरवरी को होटल अर्पित में लगी आग में 17 लोगों की मौत हो गई थी। ब्यूरो

# हौसला दिखाइए, आपके साथ है फाउंडेशन

## अतुल माहेश्वरी छात्रवृत्ति परीक्षा -2019: अंतिम दो दिन बचे हैं, 8 सितंबर है अंतिम तिथि

अमर उजाला ब्यूरो



**नई दिल्ली।** आर्थिक परेशानी के चलते अगर आपको लग रहा हो कि भविष्य की पढ़ाई कैसे होगी, इसी उधेड़बुन में परेशान हो रहे हैं तो अब आपको परेशान होने की जरूरत नहीं है। आप जैसे होनहारों के लिए ही अमर उजाला फाउंडेशन लेकर आया है अतुल माहेश्वरी छात्रवृत्ति। इसके लिए आप को फाउंडेशन की वेबसाइट https://foundation.amarujala.com/ या फिर अमर उजाला की वेबसाइट https://www.amarujala.com/ पर या फिर इस लिंक https://www.amarujala.com/atul-maheshwari-chhatravritti-2019 पर जाकर फॉर्म भरना होगा। फॉर्म भरने के लिए अब केवल दो ही दिन शेष बचे हुए हैं। इसकी अंतिम तिथि 8 सितंबर है। फॉर्म में मांगी गई सभी जानकारियां छात्रों को देना अनिवार्य होगा।

AMAR UJALA FOUNDATION

> इनमें से किसी भी लिंक पर क्लिक करें और आवेदन फॉर्म भरें
> - https://foundation.amarujala.com/
> - https://www.amarujala.com/
> - https://www.amarujala.com/atul-maheshwari-chhatravritti-2019

लिखित परीक्षा ऑनलाइन नहीं बल्कि विभिन्न शहरों में निर्धारित परीक्षा केंद्रों पर आयोजी जाएगी। फॉर्म भरते समय लिखित परीक्षा के लिए विद्यार्थी अपनी सुविधा अनुसार पसंदीदा शहर का चयन कर सकेंगे। इसके लिए 52 शहरों का विकल्प फार्म में दिया गया है।

पिछली बार की तरह ही इस बार भी नौवीं और दसवीं के प्रादेशिक बोर्ड के विद्यार्थियों के लिए 30-30 हजार रुपये की 18 छात्रवृत्तियां और 11वीं-12वीं के विद्यार्थियों के लिए 50-50 हजार रुपये की 18 छात्रवृत्तियां दी जाएंगी। इस वर्ष की छात्रवृत्ति की परीक्षा में भाग लेने के लिए प्रादेशिक शिक्षा बोर्ड से नौवीं से 12वीं कक्षा तक में पढ़ने वाले और पिछली वार्षिक परीक्षा में न्यूनतम 60 फीसदी अंक पाने वाले वे विद्यार्थी ही पात्र होंगे, जिनकी वार्षिक पारिवारिक आय डेढ़ लाख रुपये से कम हो।

# अब स्कूली शिक्षण में क्लाउड आधारित प्रौद्योगिकी होगी शामिल

## सीबीएसई ने माइक्रोसॉफ्ट से किया करार

**नई दिल्ली।** अब स्कूली शिक्षण में क्लाउड आधारित प्रौद्योगिकी भी शामिल होगी। सीबीएसई ने हाईस्कूल के शिक्षकों की क्षमता निर्माण बढ़ाने के लिए माइक्रोसॉफ्ट से हाथ मिलाया है। सीबीएसई और माइक्रोसॉफ्ट के बीच हुए इस करार में आठवीं से दसवीं कक्षा के शिक्षकों के लिए एक कार्यक्रम चलाया जाएगा। शिक्षकों के लिए यह कार्यक्रम 11 सितंबर से देश भर के 10 शहरों में चलाया जाएगा। इस दौरान सीबीएसई की ओर से नामित किए गए लगभग एक हजार शिक्षकों को प्रशिक्षित किया जाएगा। प्रशिक्षण के दौरान शिक्षक माइक्रोसॉफ्ट 365 प्रोग्राम जैसे वन नोट, फ्लिपग्रिड, टीम्स और आउटलुक, आर्टिफिशियल इंटेलिजेंस के प्रायोगिक और व्यावहारिक बातों की जानकारी दी जाएगी। इससे शिक्षक डिजिटल माध्यम से अपनी बात कहना, वर्चुअल सत्र को हैंडल करना, डिजिटल लिटरेसी उपकरण का उपयोग लिखने व पढ़ने के लिए सीखेंगे। इस क्षमता निर्माण के लिए शिक्षक 9 सितंबर तक आवेदन कर सकते हैं। ब्यूरो

# प्राचार्य पद के लिए भी निकलने लगे विज्ञापन

अमर उजाला ब्यूरो

**नई दिल्ली।** दिल्ली विश्वविद्यालय के कॉलेजों में प्राचार्य पद के लिए भी विज्ञापन निकलने लगे हैं। श्री अरबिंदो कॉलेज और मिरांडा हाउस कॉलेज ने अपने यहां प्राचार्य पद के विज्ञापन निकाले हैं। लंबे समय से नियुक्तियां न होने से डीयू के लगभग एक दर्जन कॉलेजों में प्रिंसिपल के पद खाली हैं। इनमें सबसे ज्यादा दिल्ली सरकार के हैं। इन कॉलेजों में तो बीते 6 माह से प्रबंध समिति ही नहीं है।

दिल्ली सरकार के अंतर्गत 28 कॉलेज हैं। इनमें एक दर्जन से अधिक ऐसे हैं, जो अस्थायी या ओएसडी प्रिंसिपल के सहारे चल रहे हैं। इन कॉलेजों में पहले भी प्रिंसिपल पद के विज्ञापन निकाले गए थे। इसमें कुछ में स्थायी नियुक्तियां हुईं। जिन कॉलेजों में प्रिंसिपल पद पर इंटरव्यू नहीं हुए, उनके विज्ञापनों में दी गई समय सीमा दिसंबर 2018 में समाप्त

**डीयू : लंबे समय से बिना स्थायी प्रिंसिपल के चल रहे हैं कई कॉलेज**

हो गई। डीयू एकेडमिक काउंसिल के पूर्व सदस्य प्रो. हंसराज सुमन का कहना है कि डीयू के कॉलेजों में दिसंबर-2018 से स्थायी प्रिंसिपलों की नियुक्तियां न होने से एडहॉक टीचर्स की स्थायी नियुक्ति नहीं हो पा रही और न ही स्थायी शिक्षकों की पदोन्नति हो रही हैं।

प्रो. हंसराज सुमन के मुताबिक, दिल्ली सरकार के अंतर्गत आने वाले जिन कॉलेजों में स्थायी प्रिंसिपल नहीं हैं, उनमें श्री अरबिंदो कॉलेज सांध्य, मोतीलाल नेहरू कॉलेज, मोतीलाल नेहरू कॉलेज सांध्य, शहीद भगत सिंह कॉलेज, शहीद भगत सिंह कॉलेज सांध्य, सत्यवती सहशिक्षा कॉलेज, सत्यवती सहशिक्षा कॉलेज सांध्य आदि शामिल हैं। दिल्ली कॉलेज ऑफ आर्ट्स एंड कॉमर्स का मामला कोर्ट में विचाराधीन है।

# खाली पदों की जानकारी 20 जनवरी तक वेबसाइट पर अपलोड करें विवि : यूजीसी

**नई दिल्ली।** देश के सभी 750 विश्वविद्यालयों को शिक्षकों के कुल पदों और खाली पदों की जानकारी अपनी वेबसाइट पर अपलोड करनी होगी।

**देश के सभी 750 विश्वविद्यालयों को दिया निर्देश**

विश्वविद्यालय अनुदान आयोग (यूजीसी) ने विश्वविद्यालयों से 20 जनवरी तक अपनी वेबसाइट पर सभी जानकारी अपलोड करने का निर्देश दिया है। यूजीसी के सचिव प्रो. रजनीश जैन के मुताबिक, 4 जून को सेंट्रल, स्टेट, डीम्ड टू बी यूनिवर्सिटी व अन्य उच्च शिक्षण संस्थानों को शिक्षकों के खाली पद भरने का निर्देश दिया था। हालांकि कई विवि ने अभी तक नियमों के तहत शिक्षकों की भर्ती प्रक्रिया शुरू तक नहीं की है। जबकि जुलाई सत्र शुरू होने से पहले शिक्षकों के खाली पदों को भरना अनिवार्य था। प्रो. जैन के मुताबिक, विश्वविद्यालयों को वेबसाइट पर शिक्षकों के कुल पद व खाली पदों का ब्यौरा अपलोड करना होगा। ब्यूरो

# कुलपति से मिले दिल्ली स्कूल ऑफ जर्नलिज्म के छात्र, समस्याओं से कराया अवगत

**नई दिल्ली।** दिल्ली स्कूल ऑफ जर्नलिज्म के छात्रों ने अपनी समस्याओं को लेकर शुक्रवार को कुलपति प्रो. योगेश कुमार त्यागी से मुलाकात की। तृतीय वर्ष के तीन छात्र मोहम्मद अली, सुमन शेखर एवं शाहिद अंसारी ने उपकुलपति से मुलाकात कर अपने समस्याओं से अवगत करवाया। छात्र मीडिया लैब, क्लासरूम, स्थायी शिक्षक, आईसीटी लैब, पुस्तकालय जैसी बुनियादी सुविधाओं की माँग को लेकर बीते दो साल में कई बार प्रदर्शन कर चुके हैं। छात्रों ने कहा की उन्हें कुलपति से जल्द ही समस्याओं के समाधान का आश्वासन मिला है। ब्यूरो

# पहले बेस्ट एजुकेटर अवार्ड के लिए आवेदन 16 तक

**नई दिल्ली।** केंद्र सरकार ने पहली बार बेहतर शिक्षक तैयार करने वाले प्रशिक्षकों को राष्ट्रीय पुरस्कार देने का फैसला लिया है। नेशनल काउंसिल फॉर टीचर एजुकेशन (एनसीटीई) ने 19 हजार मान्यता प्राप्त बीएड कॉलेजों के शिक्षकों से बेस्ट टीचर एजुकेशन अवार्ड-2019 के लिए ऑनलाइन आवेदन मांगे है। इच्छुक शिक्षक 16 सितंबर तक एनसीटीई की वेबसाइट पर आवेदन पत्र भर सकते हैं। एनसीटीई के सदस्य सचिव संजय अवस्थी के मुताबिक, पहली बार बीएड कॉलेजों के शिक्षकों को प्रोत्साहित करने के उद्देश्य से 20 शिक्षकों को बेस्ट टीचर एजुकेटर अवार्ड देने का फैसला लिया गया है। बीएड कॉलेजों के शिक्षक अपने बेहतर प्रदर्शन के आधार पर अवार्ड के लिए दावेदरी जता सकते हैं। बेस्ट टीचर एजुकेटर अवार्ड पांच क्षेत्रों (नार्थ, वेस्ट, ईस्ट, सेंट्रल, साउथ रीजन) के आधार पर बांटा गया है। अवार्ड दो प्रकार डिप्लोमा लेवल टीचर एजुकेटर और डिग्री लेवल टीचर एजुकेटर होंगे। बेस्ट टीचर एजुकेटर अवार्ड 2019 में शिक्षक को 25 हजार रुपये नकद और प्रमाण पत्र दिया जाएगा। सदस्य सचिव के मुताबिक, मान्यता प्राप्त बीएड कॉलेजों में लगातार दस साल से पढ़ा रहे शिक्षक इस अवार्ड के लिए ऑनलाइन आवेदन कर सकते हैं। आवेदक की उम्र पांच सितंबर 2019 को 55 वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए। आवेदन पत्र के साथ अपने काम का दस्तावेजी सुबूत भी देना होगा। इसके अलावा कम से कम दो इनोवेटिव या एक्सपेरिमेंटल टीचिंग प्रैक्टिस की जानकारी भी देनी जरूरी है। आवेदन पत्र में गलत जानकारी देने वाले शिक्षकों के खिलाफ अनुशासनात्मक कार्रवाई की जाएगी। ब्यूरो

**बेहतर शिक्षक तैयार करने वाले प्रशिक्षकों को पुरस्कृत करेगी केंद्र सरकार**

अमर उजाला JobAlert safalta.com

## ऑफिसर बनने के लिए करें आवेदन

भारतीय स्टेट बैंक



- **पदों के नाम :** डेवलपर, आईटी सिक्योरिटी एक्सपर्ट इत्यादि
- **पदों की संख्या :** 477
- **शैक्षणिक योग्यता :** पदानुसार
- **आयु सीमा :** अधिकतम 30/33/35/38/40 वर्ष (30 जून, 2019 के अनुसार)

www.sbi.co.in

- **आवेदन शुल्क :** SC/ST/PWD वर्ग के लिए- 125 रुपये एवं अन्य वर्ग के लिए- 750 रुपये।
- **आवेदन प्रक्रिया :** समस्त जानकारी को ध्यान से पढ़ने के बाद आधिकारिक वेबसाइट पर जाकर ऑनलाइन आवेदन प्रक्रिया पूरी करें एवं आवेदन पत्र के प्रिंटआउट को आगामी चयन प्रक्रिया के लिए अपने पास सुरक्षित रख लें।
- **ऑनलाइन आवेदन की अंतिम तिथि :** 25 सितंबर, 2019

## ट्रेनी कंट्रोलर के पदों पर अवसर

एयर इंडिया लिमिटेड



- **पद के नाम :** ट्रेनी कंट्रोलर
- **पदों की संख्या :** 60
- **शैक्षणिक योग्यता :** उम्मीदवार कंप्यूटर साइंस से बीई/बीटेक या समकक्ष के साथ GATE 2019 में 70 प्रतिशत या इससे अधिक अंक प्राप्त किए हों।

www.airindia.in

- **आयु सीमा :** अधिकतम 28 वर्ष (1 अगस्त, 2019)
- **आवेदन शुल्क :** 1,000 रुपये एवं SC/ST/ESM- निःशुल्क।
- **आवेदन प्रक्रिया :** आधिकारिक वेबसाइट पर जाकर ऑनलाइन आवेदन प्रक्रिया पूरी करें एवं आवेदन पत्र के प्रिंटआउट को आगामी चयन प्रक्रिया के लिए अपने पास सुरक्षित रख लें।
- **ऑनलाइन आवेदन की अंतिम तिथि :** 18 सितंबर, 2019

## असिस्टेंट टीचर व जेई के पद खाली

दिल्ली सबऑर्डिनेट सर्विस सिलेक्शन बोर्ड

982 कुल पद | Job of the day



- **पदों के नाम :** असिस्टेंट टीचर (प्राइमरी व नर्सरी) एवं जूनियर इंजीनियर (सिविल)
- **शैक्षणिक योग्यता:** पदानुसार अलग-अलग
- **आयु सीमा:** पदानुसार
- **आवेदन शुल्क:** संस्थान के अनुसार निर्धारित।
- **आवेदन प्रक्रिया:** उम्मीदवार पात्रता संबंधी समस्त जानकारी को ध्यान से पढ़ने के बाद आधिकारिक वेबसाइट पर जाकर ऑनलाइन आवेदन प्रक्रिया पूरी करें एवं आवेदन पत्र के प्रिंटआउट को आगामी चयन प्रक्रिया के लिए अपने पास सुरक्षित रख लें।
- **ऑनलाइन आवेदन की तिथि:** 16 सितंबर से 15 अक्टूबर, 2019

http://dsssb.delhi.gov.in

## LATEST COURSE — आवेदन करें

http://nielit.gov.in

- **जॉब आधारित कोर्स :** एडवांस्ड डिप्लोमा इन इंफॉर्मेशन सिस्टम सिक्योरिटी-लेवल I (SW601)
- **संस्थान :** नेशनल इंस्टीट्यूट ऑफ इलेक्ट्रॉनिक एंड इंफॉर्मेशन टेक्नोलॉजी, कालीकट
- **शैक्षणिक योग्यता :** डिप्लोमा इन IT/इलेक्ट्रॉनिक्स/ECE पास अथवा NIELIT 'A' लेवल या मैथमेटिकल बैकग्राउंड के साथ CS/इलेक्ट्रॉनिक्स/IT से स्नातक या B.Tech. (CS/IT/इलेक्ट्रॉनिक्स/इलेक्ट्रिकल/इंस्ट्रूमेंटेशन)
- **आवेदन शुल्क :** GEN/OBC 1,000 रुपये (SC/ST - 500 रु.)
- **कोर्स फीस :** GEN/OBC 34,400 रुपये (SC/ST- 3,040 रु.)
- **आवेदन प्रक्रिया :** वेबसाइट पर दिए निर्देशानुसार आवेदन करें।
- **आवेदन की अंतिम तिथि :** 18 सितंबर, 2019
- **नोट :** आवेदन करने से पहले कृपया आधिकारिक वेबसाइट पर पात्रता संबंधी समस्त जानकारी को ध्यान से जरूर पढ़ लें।

## ज्योग्राफी से करियर के विकल्प?



मेरा सवाल

**मैंने राजनीति विज्ञान और भूगोल से बीए किया है। भूगोल (ज्योग्राफी) से मेरे लिए करियर के क्या-क्या विकल्प हैं?** –छवि

**जवाब :** भूगोल विषय से पीजी करने के बाद आप एमफिल या पीएचडी कर अकादमिक क्षेत्र में करियर संवार सकती हैं। ज्योग्राफिकल सर्वे ऑफ इंडिया, रिसर्च इंस्टीट्यूट, मेट्रोलॉजिकल डिपार्टमेंट, मैप पब्लिशर व ट्रैवल एजेंसियों आदि में भी नौकरी की तलाश कर सकती हैं। करियर को मजबूत आधार देने के लिए टाउन प्लानिंग, ज्योग्राफिकल इन्फॉर्मेशन सिस्टम (जीआईएस), जनसंख्या अध्ययन जैसे क्षेत्रों में अलग से मास्टर्स कोर्स की जरूरत होती है। इन क्षेत्र में योग्य लोगों की डिमांड बढ़ी है। सिविल सेवा की परीक्षा में भूगोल को एक वैकल्पिक विषय के रूप में भी चुन सकती हैं।

अपने सुझाव और सवाल हमें ई-मेल करें: jobalert@amarujala.com

क्लिक करें www.safalta.com और पाएं सरकारी नौकरी से जुड़ी नवीनतम जानकारियां

# उन्नाव दुष्कर्म केस : पीड़िता का बयान दर्ज करने को एम्स में बनेगी अस्थायी अदालत

## सुप्रीम कोर्ट के निर्देश पर दिल्ली हाईकोर्ट ने दी मंजूरी, देर शाम अधिसूचना जारी

अमर उजाला ब्यूरो

**नई दिल्ली।** उन्नाव दुष्कर्म मामले में पीड़िता का बयान दर्ज करने के लिए एम्स में अस्थायी अदालत बनेगी। सुप्रीम कोर्ट के निर्देश पर दिल्ली हाईकोर्ट ने देर शाम विशेष कोर्ट के गठन की अधिसूचना जारी कर दी। इसमें कहा गया कि हाईकोर्ट के चीफ जस्टिस डीएन पाटिल ने आदेश दिया है कि मामले की सुनवाई कर रहे विशेष जज धर्मेश शर्मा पीड़िता का बयान दर्ज करने के लिए एम्स के ट्रॉमा सेंटर के परिसर/बिल्डिंग में कोर्ट लगा सकते हैं। रायबरेली के पास सड़क हादसे में गंभीर रूप से घायल पीड़िता का एम्स में इलाज चल रहा है।

जज धर्मेश शर्मा ने हाईकोर्ट को पत्र लिखकर अस्थायी कोर्ट गठित करने की मांग की थी। शर्मा ने हाईकोर्ट को बताया था कि सीबीआई, पीड़िता और उसके परिवार को इसमें आपत्ति नहीं है। डॉक्टरों का कहना है कि पीड़िता को कोर्ट ले जाना ठीक नहीं होगा। इस पर सुप्रीम कोर्ट के जस्टिस दीपक गुप्ता और जस्टिस अनिरुद्ध बोस की पीठ ने हाईकोर्ट को सुनिश्चित करने को कहा कि एम्स में अस्थायी अदालत का गठन किया जाए। पीठ ने विशेष जज से जानना चाहा कि क्या उन्हें सुनवाई पूरी करने के लिए 45 दिन से ज्यादा समय चाहिए? शीर्ष कोर्ट ने कहा कि ऐसा है तो वह विचार कर सकता है। गौरतलब है कि उन्नाव मामले को दिल्ली ट्रांसफर करते हुए सुप्रीम कोर्ट ने ट्रायल कोर्ट को 45 दिन में सुनवाई पूरी करने को कहा था।



**पॉक्सो अदालतों पर तीन हफ्ते में मांगा जवाब** : सुप्रीम कोर्ट ने हर जिले में पॉक्सो अदालत गठित करने पर केंद्र सरकार से तीन सप्ताह में जवाब मांगा है। जिन जिलों में पॉक्सो एक्ट के तहत 100 से ज्यादा एफआईआर हैं वहां विशेष अदालतें बनेंगी।

### सीबीआई को मिला दो सप्ताह का समय

शीर्ष अदालत ने उन्नाव पीड़िता के सड़क हादसे मामले में सीबीआई को दो हफ्ते में जांच पूरी कर चार्जशीट दाखिल करने का निर्देश दिया। इससे पहले 19 अगस्त को भी कोर्ट ने एजेंसी को दो सप्ताह का समय दिया गया था। इन मामलों में भाजपा विधायक कुलदीप सिंह सेंगर सहित अन्य आरोपी हैं।



**पुस्तिका विमोचन**

नई दिल्ली। उपराष्ट्रपति वेंकैया नायडु ने शुक्रवार को राष्ट्रपति रामनाथ कोविंद के प्रमुख भाषणों पर आधारित किताब 'लोकतंत्र के स्वर' का विमोचन किया। इसका ई वर्जन भी जारी किया गया है। भाषणों को आठ कैटेगरी में बांटा गया है। इस अवसर पर वेंकैया ने कहा "मैं राष्ट्रपति के चुनिंदा भाषणों को जारी करते हुए अभिभूत हूं। वह अच्छे दोस्त, दार्शनिक और दिशा निर्देशक हैं।'

## वक्त से पहले स्वच्छता मिशन का लक्ष्य पूरा : कोविंद

**राष्ट्रपति ने दिए स्वच्छता महोत्सव पुरस्कार**

**नई दिल्ली।** संयुक्त राष्ट्र द्वारा सतत विकास लक्ष्यों को समय से 11 साल पहले पूरा करने पर राष्ट्रपति रामनाथ कोविंद ने बधाई दी। उन्होंने कहा कि यह हर देशवासी के लिए गर्व का विषय है। देश को पहले चरण की सफलता को मजबूत करते हुए आगे अमले कदम के लिए और मजबूती से प्रयास करने चाहिए। राष्ट्रपति शुक्रवार को केंद्रीय जल मंत्रालय के विज्ञान भवन में आयोजित स्वच्छ भारत महोत्सव पुरस्कार समारोह को संबोधित कर रहे थे। राष्ट्रपति ने कहा स्वच्छता अभियान में देश के लोग जन आंदोलन की तर्ज पर भागीदारी कर रहे हैं। इसके चलते दुनिया में स्वच्छता के लिए तय 2030 के लक्ष्य को भारत ने बहुत पहले हासिल कर लिया। इस अवसर पर उन्होंने स्वच्छ भारत मिशन पर व्यवहार परिवर्तन संचार पुस्तक का लोकार्पण करने के साथ ही विभिन्न श्रेणियों में 60 से ज्यादा पुरस्कार दिए। **विवादों में आया समारोह :** जल शक्ति मंत्रालय का पुरस्कार समारोह विवादों के घेरे में आ गया। मंत्रालय ने स्वच्छता के लिए काम करने वाले सार्वजनिक उपक्रमों की श्रेणी में कारपोरेट कंपनी लार्सन और टुब्रो को सम्मानित कर दिया। ब्यूरो

### युवती के मददगार डीयू छात्र पर जानलेवा हमला

**ग्रेटर नोएडा।** ग्रेटर नोएडा वेस्ट की पाम ओलंपिया सोसाइटी में रहने वाले दिल्ली विश्वविद्यालय (डीयू) के विधि छात्र पर कार सवार चार युवकों ने जानलेवा हमला कर दिया। पीड़ित के अनुसार उसने अपने भाई के साथ आरोपी के कब्जे से छह माह पहले एक युवती को मुक्त कराया था, इसी रंजिश में यह हमला किया गया। मारपीट के बाद तीन आरोपी फरार हो गए, जबकि विकास त्यागी को लोगों ने पकड़ लिया। सूचना पर पहुंची पुलिस ने आरोपी को गिरफ्तार कर लिया और पूछताछ की। इसकी शिकायत एसएसपी को दी गई थी। ब्यूरो

# राष्ट्रीय युवा सम्मेलन का आज शुभारंभ करेंगे महामहिम, 11 राज्यों के 600 विद्यार्थी पहुंचेंगे

## पावन चिंतन धारा चैरिटेबल ट्रस्ट के इस आयोजन में कई मंत्री करेंगे चर्चा

अमर उजाला ब्यूरो



**नई दिल्ली।** पावन चिंतन धारा चैरिटेबल ट्रस्ट(आश्रम) की ओर से राष्ट्रीय युवा सम्मेलन का आगाज शनिवार को राजधानी के विज्ञान भवन से होगा। राष्ट्रपति रामनाथ कोविंद इसका उद्घाटन करेंगे। 11 राज्यों के 600 से ज्यादा विद्यार्थियों को सम्मेलन के दौरान शिक्षा और युवा मामले को लेकर सरकार की नीतियों के बारे में जानकारी मिलेगी। सम्मेलन का समापन 8 सितंबर को गाजियाबाद स्थित एएलटी सेंटर में होगा। इस दौरान केंद्रीय मंत्री राजनाथ सिंह युवाओं से रूबरू होंगे और रक्षा नीति पर युवाओं से चर्चा भी करेंगे।

ट्रस्ट के संस्थापक गुरू पवन सिन्हा ने बताया कि युवा अभ्युदय मिशन के तहत ये कार्यक्रम आयोजित किया जा रहा है। चूंकि आश्रम स्वामी विवेकानंद के विचारों से काफी प्रभावित है। 11 सितंबर, 1893 में स्वामी विवेकानंद ने शिकागो में भारतीय धर्म पर अपना वक्तव्य दिया था, जिसके उपरांत विश्व ने भारतीय ज्ञान को सिर आंखों पर बिठाया। इसी दिवस को ट्रस्ट ज्ञानोत्सव के नाम से मनाता रहा है। इसी के 9वें संस्करण के तहत ये सम्मेलन आयोजित किया जा रहा है।

सम्मेलन के पहले दिन केंद्रीय मंत्री किरन रिजिजू और शिक्षा मंत्री रमेश पोखरियाल युवाओं से रूबरू होंगी। वहीं युवा और देशभक्ति सत्र में परमवीर चक्र कैप्टन बाना सिंह अपने अनुभव साझा करेंगे। इस सत्र में गुरु पवन सिन्हा के साथ चर्चा करेंगे। एक संत और सैनिक के बीच का यह संवाद युवाओं को देश भक्ति के लिए प्रेरित करेगा।

7 सितंबर की शाम को ही गाजियाबाद के आरकेजीआईटी कॉलेज में सांस्कृतिक कार्यक्रमों का आयोजन होगा, जिसमें सभी 11 राज्यों से आने वाले विद्यार्थी न सिर्फ एक दूसरे से जान पहचान बनाएंगे, बल्कि आपसी संस्कृति, सभ्यता और लोक परंपराओं को भी जानेंगे। आठ सितंबर को समापन मोबाइल फिल्म फेस्टिवल होगा। इसमें पिछले वर्ष नशा विषय पर फिल्म का प्रदर्शन हुआ था, जबकि इस बार अपराध विषय रखा गया है।

# पीजी में फाइनेंस कंपनी के मैनेजर का शव मिला

**नशे के ओवरडोज से मौत की आशंका**

**नोएडा।** सेक्टर-46 के पीजी में रहने वाले फाइनेंस कंपनी के एक मैनेजर का शव कमरे में मिला। बृहस्पतिवार देर शाम को पुलिस ने दरवाजा तोड़कर शव को बाहर निकाला। शव के पास सिरिंज व दवाइयां मिली हैं। आशंका जताई जा रही है कि नशे के ओवरडोज से मौत हुई है। कोतवाली सेक्टर-39 पुलिस मामले की जांच कर रही है। मूलरूप से शास्त्रीनगर, दिल्ली निवासी 28 वर्षीय विवेक अरोड़ा लंदन की एक फाइनेंस कंपनी व बैंक में मैनेजर थे। वह सेक्टर-62 के ऑफिस में काम करते थे। विवेक सेक्टर-46 के पीजी में निपुण के साथ रहते थे। बृहस्पतिवार को विवेक कमरे पर थे। शाम को जब निपुण पीजी में आया तो दरवाजा काफी देर तक खटखटाया, लेकिन विवेक ने दरवाजा नहीं खोला। इसके बाद निपुण ने पीजी मालिक व पुलिस को सूचना दी। पुलिस ने पहुंचकर दरवाजा तोड़ा तो विवेक का शव पलंग के नीचे फर्श पर पड़ा था। पुलिस ने शव कब्जे में ले लिया। कमरे के अंदर से 10 इंजेक्शन, सिरिंज बरामद किए हैं। ब्यूरो

### बोरे में शव की सूचना पर दौड़ी पुलिस

ग्रेटर नोएडा। परी चौक स्थित मेट्रो स्टेशन के पास बंद बोरे में शव की सूचना पर शुक्रवार सुबह पुलिस दौड़ पड़ी। पुलिस और मेट्रो स्टेशन पर तैनात पीएसी के जवानों ने बोरा खोलकर पड़ताल की तो, उसमें कुत्ते का शव निकला। परी चौक चौकी प्रभारी अनूप कुमार ने बताया कि बीटा- 2 थाना पुलिस को सूचना मिली थी कि परी चौक मेट्रो स्टेशन के पास एक बंद बोरा पड़ा है।

# गुरुग्राम में सेरेमिक पाट्री प्रदर्शनी में दिखा हुनर

अमर उजाला ब्यूरो

**गुरुग्राम।** डीएलएफ फेज 4 में शुक्रवार शाम सेरेमिक पाट्री शो की शुरुआत हुई। इस सेरेमिक पाट्री शो में सात कलाकारों की 100 से ज्यादा कलाकृतियों को प्रदर्शित किया गया है। गैलरी वन द्वारा आयोजित प्रदर्शनी में पहले ही दिन बड़ी संख्या में लोग पहुंचे। इसमें कलाकारों की मनमोहक कलाकृतियों का अवलोकन किया। प्रदर्शनी में सात कलाकारों की 100 से भी ज्यादा कलाकृतियों का प्रदर्शन किया जा रहा है। प्रदर्शनी को इमरजिंग फ्राम द अर्थ नाम दिया गया है। प्रदर्शनी के पहले दिन बड़ी संख्या में लोग कलाकृतियों को देखने के लिए पहुंचे। कलाकार और सुभारती विश्वविद्यालय में बतौर प्रोफेसर कार्यरत देवाशीष दास ने बताया कि भारत में चीनी मिट्टी से बनी कलाकृतियां तेजी से लोकप्रिय हो रही हैं। उन्होंने बताया कि पहले सेरेमिक पाट्री के बमुश्किल 4-5 कलाकार ही थे, लेकिन अब बाकायदा विश्वविद्यालयों में इसकी पढ़ाई कराई जा रही है। प्रदर्शनी में देबाशीष दास, दीपांकर कर्मकार, सुवाजित मंडल, अनुपम चौधरी, केशरी नंदन, माडी लिंडा और देबाजीत चक्रवर्ती जैसे कलाकारों की कला देखी जा सकती है। देबाशीष ने बताया कि लोग पेंटिंग इत्यादि को देखकर ऊब चुके हैं, ऐसे में उन्हें चीनी मिट्टी से बनी कला में कुछ विशेष नजर आ रहा है और इसीलिए लोग इसे पसंद भी कर रहे हैं। प्रदर्शनी के आयोजक नीरज आजमानी ने बताया कि पहले ही दिन जिस तरह से लोगों की प्रतिक्रिया मिली है, उससे देखते हुए कह सकते हैं कि आगामी एक माह के दौरान प्रदर्शनी को बड़ी संख्या में लोग देखने के लिए आने वाले हैं।



डीएलएफ फेज 4 में आयोजित प्रदर्शनी देखते कलाप्रेमी।

मनोहर सरकार
विकास अपार

फर्क साफ है क्योंकि नीयत साफ है



# नरेन्द्र मोदी, प्रधानमंत्री

द्वारा

# हरियाणावासियों

के लिए

# मनोहर सौगात



## पांच परियोजनाओं का
## शिलान्यास

श्री शीतला माता देवी **चिकित्सा महाविद्यालय**, गुरुग्राम

**ए.बी.डी. फरीदाबाद** स्मार्ट सिटी में सड़क तंत्र का निर्माण

**मेगा फूड पार्क**, आई.एम.टी., रोहतक

**समेकित कमांड एवं नियंत्रण केन्द्र**, करनाल

पुलिस परिसर, भौंडसी में **576 आवास निर्माण**

## पांच परियोजनाओं का
## लोकार्पण

**दुल्हेड़ा डिस्ट्रीब्यूट्री** का पुनर्वास

रोहतक में **576 सस्ते आवास**

**कन्या महाविद्यालय**, बडोली (पलवल), पुन्हाना (नूंह), मंडकोला (पलवल), उगालन (हिसार) तथा कालांवाली (सिरसा)

थानेसर, लाडवा, शाहाबाद तथा पिहोवा (कुरुक्षेत्र) में केन्द्रीकृत नियंत्रण एवं निरीक्षण प्रणाली के साथ **ऊर्जा–कम–स्ट्रीट लाइट परियोजना**

**समेकित कमांड एवं नियन्त्रण कक्ष**, फरीदाबाद

**दिनांक : 8 सितम्बर, 2019 ( रविवार )** **समय : दोपहर 12:00 बजे**

**स्थान : पशु मेला मैदान, रोहतक**

गरिमामयी उपस्थिति

## सत्यदेव नारायण आर्य
राज्यपाल, हरियाणा

## मनोहर लाल
मुख्यमंत्री, हरियाणा

## नरेन्द्र सिंह तोमर
केन्द्रीय मंत्री, कृषि एवं किसान कल्याण, ग्रामीण विकास तथा पंचायती राज

**राव इन्द्रजीत सिंह**
केन्द्रीय राज्य मंत्री, सांख्यिकी एवं कार्यक्रम क्रियान्वयन तथा आयोजना ( स्व.प्र. )

**कृष्ण पाल गुर्जर**
केन्द्रीय राज्य मंत्री, सामाजिक न्याय एवं अधिकारिता

**रतन लाल कटारिया**
केन्द्रीय राज्य मंत्री, जल शक्ति तथा सामाजिक न्याय एवं अधिकारिता

**अरविंद शर्मा**
सांसद, रोहतक

**मनीष कुमार ग्रोवर**
राज्य मंत्री, सहकारिता तथा मुद्रण एवं लेखन सामग्री ( स्व.प्र. ), हरियाणा

**सभी सादर आमंत्रित हैं**

प्लास्टिक भगाओ पर्यावरण बचाओ

सूचना, जन सम्पर्क एवं भाषा विभाग, हरियाणा | www.prharyana.gov.in



जो व्यक्ति भारी कोलाहल में भी मधुर संगीत सुन सकता है, वह महान उपलब्धि को प्राप्त करता है...

*विक्रम साराभाई, प्रसिद्ध वैज्ञानिक*

**कभी बेहद ताकतवर केंद्रीय मंत्री रहे पी चिदंबरम आज न्यायिक हिरासत में तिहाड़ जेल में हैं, जो शिखर पर कथित भ्रष्टाचार का उदाहरण है, तो जांच एजेंसियों के सामने भी गंभीर आर्थिक अपराध के इस मामले को उसकी तार्किक परिणति तक पहुंचाने की जिम्मेदारी है।**

## तिहाड़ में चिदंबरम

आईएनएक्स मीडिया मामले में सीबीआई हिरासत की अवधि खत्म होने के बाद न्यायिक हिरासत में तिहाड़ भेजा जाना बेहद ताकतवर केंद्रीय मंत्री रहे पी चिदंबरम के राजनीतिक करियर के सबसे कठिन दौर में से तो है ही, यह प्रसंग शिखर पर कथित भ्रष्टाचार का भी एक त्रासद उदाहरण है। संयुक्त मोर्चा सरकार में वित्त मंत्री के रूप में ड्रीम बजट पेश करने से लेकर यूपीए सरकार में गृह मंत्री के तौर पर एनआईए के गठन का श्रेय जिस शख्स को जाता है, आज वह आर्थिक भ्रष्टाचार के गंभीर आरोपों का सामना कर रहे हैं। अदालतों से अपनी याचिकाएं निरंतर खारिज होते जाने के बावजूद चिदंबरम जेल जाने से बचना चाह रहे थे, तो इसलिए कि अपनी छवि के प्रति चिंतित यह व्यक्ति खुद को अपराधी के तौर पर नहीं दिखाना चाहता था! इसीलिए उन्होंने पहले सीबीआई और बाद में ईडी (प्रवर्तन निदेशालय) की हिरासत में रखे जाने की मांग की थी। लेकिन बृहस्पतिवार को पहले सर्वोच्च न्यायालय ने मनी लान्ड्रिंग मामले में प्रवर्तन निदेशालय की गिरफ्तारी से बचने के लिए चिदंबरम की अग्रिम जमानत याचिका खारिज की, फिर विशेष अदालत ने उन्हें न्यायिक हिरासत में भेज दिया। अब जहां सीबीआई द्वारा इसी महीने उनके खिलाफ आरोपपत्र दाखिल करने की बात है, वहीं अग्रिम जमानत की याचिका खारिज होने के बाद प्रवर्तन निदेशालय किसी भी वक्त उनसे पूछताछ कर सकता है। ईडी द्वारा की जाने वाली यह पूछताछ बेहद महत्वपूर्ण है, क्योंकि प्रिवेंशन ऑफ मनी लान्ड्रिंग ऐक्ट की धारा 50 के तहत इसमें दर्ज किए गए बयान अदालत में स्वीकार्य होते हैं। फिर ईडी का यह भी कहना है कि इस मामले में उसके पास चिदंबरम के खिलाफ ठोस सबूत हैं। अलबत्ता यह भी नहीं भूलना चाहिए कि आर्थिक अपराधों के मामले में हमारे यहां जांच एजेंसियों का तौर-तरीका पेशेवराना और फूलप्रूफ नहीं है,



2जी मामले में तमाम आरोपियों का और कोयला खनन घोटाले में पूर्व कोयला सचिव एचसी गुप्ता का बरी होना इसके ज्वलंत उदाहरण हैं। एयरसेल-मैक्सिस मामले में चिदंबरम और उनके बेटे को अग्रिम जमानत देते हुए भी विशेष अदालत ने जांच एजेंसियों पर प्रतिकूल टिप्पणियां की हैं। ऐसे में, यह बहुत जरूरी है कि आईएनएक्स मीडिया मामले में चिदंबरम पर लगे गंभीर आर्थिक अपराध के आरोपों को उनकी तार्किक परिणति तक पहुंचाया जाए।

## करदाताओं का बढ़ता दायरा

**कर कानूनों के दायरे से बचने की सीमित गुंजाइश के चलते अब वह दिन दूर नहीं, जब आयकर रिटर्न दाखिल करने वालों की संख्या में भारी वृद्धि होगी, जो हमें राष्ट्र निर्माण में योगदान करने वाले जागरूक करदाताओं का समाज बनाएगा।**

विगत 31 अगस्त को वार्षिक आयकर रिटर्न दाखिल करने की अंतिम तिथि खत्म हुई है और केंद्रीय प्रत्यक्ष कर बोर्ड (सीबीडीटी) के आंकड़े उत्साहजनक संकेत दर्शा रहे हैं। विगत 31 अगस्त तक 5.65 करोड़ आयकर रिटर्न दाखिल किए गए, जिनमें से 49,29,121 आयकर रिटर्न अंतिम तिथि को दाखिल किए गए, यानी आखिरी दिन प्रति सेकंड 196 आयकर रिटर्न दाखिल किए गए। अब इसकी तुलना वर्ष 2014 के आंकड़ों से कीजिए, जब कुल 3.79 करोड़ आयकर रिटर्न दाखिल किए गए थे। आयकर रिटर्न दाखिल करने वालों की संख्या में लगातार वृद्धि सरकार द्वारा उठाए गए कुछ कदमों का नतीजा है, जिसके चलते कर अदा करने से बचना अब मुश्किल हो गया है।



**नारायण कृष्णमूर्ति**
*वरिष्ठ पत्रकार*

आयकर रिटर्न दाखिल करने वालों की संख्या में पहली बड़ी छलांग वर्ष 2016-17 में नोटबंदी के बाद देखने को मिली, जिसने बहुत से लोगों को नोटबंदी के बाद बैंकों में जमा नकदी के कारण अपनी आय घोषित करने के लिए बाध्य किया। इसके अलावा, सरकार टैक्स रिटर्न ऑनलाइन दाखिल करने पर जोर दे रही है और बैंक खातों के साथ पैन और आधार जोड़ने की अनिवार्यता ने भी लोगों को टैक्स रिटर्न दाखिल करने के दायरे में ला दिया है। साथ ही सरकार करदाताओं के साथ-साथ आम लोगों से संवाद बढ़ाकर भी कर का भुगतान करने के बारे में उन्हें याद दिलाती है, जिससे लोगों के लिए कर भुगतान करने से बचना मुश्किल हो गया है।

**आसान इंटरफेस और कराधान-** जिस एक वजह ने आयकर रिटर्न दाखिल करने वालों की संख्या में विस्तार किया है, वह है- रिटर्न भरने वाले प्रपत्र (फार्म) और कर अधिकारियों से संवाद को सरल बनाया जाना। उदाहरण के लिए, टैक्स रिटर्न फार्म को सरल बनाया गया है और निचले टैक्स ब्रैकेट में भी टैक्स स्लैब का विस्तार किया गया है, जिससे अधिक लोग कर रिटर्न दाखिल करने के दायरे में आ गए हैं और पहली बार कर भुगतान करने



वाले अधिकतर लोग रिटर्न दाखिल करने वालों की सूची में शामिल हो गए। अब जिनकी वार्षिक आय पांच लाख रुपये तक है, उन्हें कोई कर भुगतान नहीं करना पड़ेगा, लेकिन उन्हें टैक्स रिटर्न दाखिल करने की जरूरत है। अकेले इस कदम ने रिटर्न न दाखिल करने वाले अनेक लोगों को आयकर रिटर्न दाखिल करने के योग्य बना दिया है।

सरकार ईमानदार करदाताओं को पहचानने और उन्हें पुरस्कृत करने की योजना भी लेकर आई है। वर्ष 2016 में सरकार ने राष्ट्रनिर्माण में करदाताओं के अवदान को स्वीकार किया और उनमें से कुछ लोगों को प्रमाणपत्र भी प्रदान किया। एक करोड़ या उससे अधिक राशि का कर भुगतान करने वालों को प्लेटिनम प्रमाणपत्र, तो पचास लाख से एक करोड़ रुपये तक कर अदा करने वाले को स्वर्ण प्रमाणपत्र, दस से पचास लाख रुपये तक कर अदा करने वालों को रजत प्रमाणपत्र और एक से दस लाख रुपये तक कर भुगतान करने वालों को कांस्य प्रमाणपत्र प्रदान किया गया। यह कदम शायद कई लोगों के लिए उत्साहजनक था, जिन्होंने तत्परता से ईमानदारीपूर्वक अपने करों का भुगतान करने के साथ टैक्स रिटर्न दाखिल करना शुरू कर दिया।

करों का भुगतान करने और रिटर्न दाखिल करने की योग्यता को लेकर लोगों की राय बदल रही है। सरकार और सीबीडीटी कर अनुपालन बढ़ाने के उपायों पर काम कर रहे हैं और अधिक लोगों को कर के दायरे में लाना चाहते हैं, ताकि हम ईमानदार करदाताओं का देश बन सकें। बड़े पैमाने पर ऐसा करने के लिए कई विकसित देशों की तर्ज पर इनाम देने की योजना बनाई जा रही है। उदाहरण के लिए, विकसित देशों में न केवल ईमानदार करदाताओं को प्राथमिकता मिलती है, बल्कि समय-समय कर अधिकारी उनसे मिलते भी हैं। भारत में भी ईमानदार करदाताओं को इस तरह का लाभ मिल सकता है।

**कर भुगतान के दायरे का विस्तार-** हालांकि टैक्स रिटर्न दाखिल करने का आधार बढ़ रहा है, लेकिन संभावित कर रिटर्न दाखिल करने वालों की संख्या अब भी कम है। उदाहरण के लिए, देश में 45 करोड़ लोगों के पास पैन है, लेकिन इसका मात्र 12 फीसदी ही टैक्स रिटर्न दाखिल होता है। इसलिए ज्यादा लोगों को कर दायरे में लाने की अपार संभावनाएं हैं, भले ही आयकर की सीमा वार्षिक पांच लाख रुपये से अधिक की कमाई पर ही शुरू होती हो। इसके बारे में पता लगाने का एक तरीका यह है कि उन पेशों की तरफ नजर डाली जाए, जहां असंतुलन है। मसलन, किसानों और खेती को आयकर के दायरे से बाहर रखा गया है, लेकिन समय आ गया है कि सरकार उन समृद्ध किसानों को भी कर दायरे में लाए, जो कृषि सब्सिडी का लाभ उठाते हैं। आधार कार्ड को पैन और बैंक खातों से जोड़ना एक अन्य उपाय है, जिससे आयकर अधिकारियों को उन व्यक्तियों तक पहुंचने में मदद मिलेगी, जो कर दायरे से बाहर हैं या अब तक आयकर रिटर्न दाखिल नहीं कर रहे हैं। एक बार जब इस कार्य को अंजाम दिया जाएगा, तो उम्मीद है कि रिटर्न दाखिल करने वालों की संख्या में भारी वृद्धि होगी, उनमें से कुछ लोग संभवतः कर का भुगतान भी कर रहे हैं। सीबीडीटी और जनता के बीच संबंधों में जो पारदर्शिता लाई जा रही है, वह आत्मविश्वास बढ़ाने के साथ-साथ दोनों के बीच बेहतर रिश्ते का संकेत भी दे रही है, अन्यथा उनके बीच आपस में अप्रिय संबंध ही रहता है।

आयकर रिटर्न का ऑनलाइन सत्यापन एक और कदम है, जिसने करदाताओं और सीबीडीटी को करीब लाया है, जिससे दोनों के बीच रिश्ते बेहतर ही होंगे। कर कानूनों के दायरे से बचने की सीमित गुंजाइश के चलते अब वह दिन दूर नहीं, जब आयकर रिटर्न दाखिल करने वालों की संख्या में भारी वृद्धि होगी, जो हमें राष्ट्रनिर्माण में योगदान करने वाले जागरूक करदाताओं का समाज बनाएगा। पिछले पांच वर्षों में आयकर रिटर्न दाखिल करने वालों की संख्या में लगातार बढ़ोतरी हुई है और पुरस्कार स्वरूप सरकार निचले स्तर पर आयकर में छूट भी दे रही है। आयकर रिटर्न दाखिल करने वालों और आयकर देने वालों की संख्या जब और बढ़ जाएगी, तो टैक्स स्लैब को और ज्यादा तर्कसंगत बनाया जा सकता है।

## मैं सिर्फ मानवाधिकारों को बढ़ावा दे रही हूं

**अपनी कहानी**

>> सेदिका शेरजई

*मैंने पूछा कि तालिबानी सरकार एक बड़े शहर के बीच में हमारी सुरक्षा क्यों नहीं कर सकती है, तो उन्होंने कहा कि यह उनकी समस्या नहीं है। मेरा रेडियो स्टेशन तकरीबन दो महीने तक बंद रहा। हालांकि तालिबान के जाने के बाद मैंने दोबारा प्रसारण शुरू किया।*



**कुंदुज** के लोग मेरे बारे में बातें करते हैं कि मैं महिलाओं को गुमराह कर रही हूं। उनके परिवार में विभाजन और लड़ाई को बढ़ावा दे रही हूं। तालिबानी मुझे धमकी देकर कहते हैं कि मेरे प्रसारण केंद्र की ये हरकतें बहुत बुरी हैं, एक अमेरिकी के मुकाबले मैं ज्यादा मारे जाने लायक हूं। मैं उत्तरी अफगानिस्तान के कुंदुज की रहने वाली हूं। यह अफगानिस्तान का प्रमुख शहर है। कुंदुज बैक्ट्रिया के ऐतिहासिक तोखरिस्तान क्षेत्र में खानक व कुंदुज नदी के संगम पर स्थित है। कुंदुज में ही मैं रोशनी नाम से एक रेडियो-टीवी स्टेशन चलाती हूं।

### *रेडियो स्टेशन 'रोशनी'*

मैंने पहले एक एफएम रेडियो स्टेशन रोशनी की शुरुआत 2008 में अपने पति ओबैदुल्लाह काजीजादा के साथ मिलकर की थी। कुछ ही महीने में यह लोगों की जुबान पर चढ़ गया। इसकी सफलता से उत्साहित होकर मैंने एक निजी टेलीविजन चैनल शुरू किया। रेडियो और टेलीविजन कार्यक्रमों में हम महिलाओं और युवाओं के मुद्दों को केंद्र में रखकर सामाजिक, सांस्कृतिक और मनोरंजक कार्यक्रमों का प्रसारण करते हैं, जिसे कुंदुज शहर और आसपास के जिलों चारदरा, खानबाद और अलीबाद में प्रसारित किया जाता है।

### *महिलाओं को संपत्ति मानते हैं पुरुष*

रेडियो रोशनी आम आदमी की दुनिया में प्रसारित होता है। इसके कार्यक्रम उनकी भावनाओं से जुड़े होते हैं। रेडियो रोशनी फोन-इन कार्यक्रमों के माध्यम से बड़े पैमाने पर महिलाओं के अधिकारों को बढ़ावा देता है। आश्चर्यजनक रूप से, कई पुरुष वास्तव में महिलाओं, लड़कियों को अपनी संपत्ति मानते हैं। जब पुरुषों को पैसा मिलता है तो वे दूसरी पत्नी लाते हैं, फिर तीसरी और इसी तरह यह सिलसिला चलता है। यह मुख्य रूप से इस्लामी परिपाटी है, जिसमें संतान न होने पर दूसरे विवाह की इजाजत है, जबकि मेरा मानना है कि व्यावहारिक रूप से ऐसा संतानोत्पत्ति के बजाय यौन उद्देश्यों को पूरा करने के लिए होता है। इस्लामी परिपाटी में अपेक्षा की जाती है कि पति अपनी पत्नियों के बीच न्याय और सद्भाव को बढ़ावा देगा, लेकिन वे पक्षपात करते हैं, जिससे पत्नियों के बीच विवाद पैदा होते हैं।

### *प्रसारण केंद्र पर हुआ हमला*

इस तरह के रवैये को चुनौती देने के लिए रेडियो रोशनी की शुरुआत की गई थी, लेकिन मैंने इसमें खुद को तालिबान लड़ाकों के बीच में पाया। 2015 में कुंदुज में तालिबान पोषित संघर्ष शुरू हुआ। महिलाओं के अधिकारों को बढ़ावा देने से नाराज होकर, उन्होंने रेडियो रोशनी का प्रसारण बंद करने की धमकी दी। फिर, स्टेशन पर रॉकेट दागे गए। इसके बाद कुछ दिनों के लिए मैंने प्रसारण रोक दिया, और हम कुंदुज छोड़कर काबुल चले गए। यह पता लगाने के बाद, कि रेडियो स्टेशन के कर्मचारी भाग गए हैं, उन्होंने स्टेशन के अभिलेखागार को नष्ट कर दिया, उपकरण चुरा लिए, पूरे भवन में बारूद और बम बिछा दिए, ताकि वहां कोई जा न सके। हालांकि तालिबान को जल्द ही शहर से बाहर कर दिया गया। तालिबान के जाने के बाद हम दोबारा लौटे, कुछ उदार लोगों ने हमें बुनियादी उपकरण भेंट किए और हमने फिर से स्टेशन लॉन्च किया, जिसके पहले शो में शांति, प्रगति और महिलाओं के अधिकारों के बीच संबंध पर चर्चा की गई।

*-अफगानिस्तान में महिला अधिकारों की पैरोकार पत्रकार के साक्षात्कारों पर आधारित।*

**फैक्ट फाइल**

### व्लादिवोस्तोक



>> व्लादिवोस्तोक शहर का ऊपरी दृश्य

***रूस की राजधानी मास्को से व्लादिवोस्तोक की दूरी तकरीबन 9,258 किलोमीटर है।***

ईस्टर्न इकोनॉमिक फोरम में शामिल हुए प्रधानमंत्री नरेंद्र मोदी की रूस यात्रा का केंद्र व्लादिवोस्तोक शहर है। यह प्रिमोर्स्की क्राय राज्य की राजधानी है। व्लादिवोस्तोक रूसी प्रशांत बेड़े का घरेलू और प्रशांत तट पर सबसे बड़ा रूसी बंदरगाह है। यह प्रशासनिक, सांस्कृतिक और आर्थिक केंद्र के साथ सुदूर पूर्व का सबसे बड़ा शैक्षणिक और वैज्ञानिक केंद्र भी है। यह शहर रूस के दक्षिण-पूर्वी इलाके में गोल्डन हॉर्न खाड़ी के पास स्थित है। रूस की राजधानी मास्को से इसकी दूरी तकरीबन 9,258 किलोमीटर है। 'व्लादिवोस्तोक' दो रूसी शब्दों 'व्लाद' और 'वोस्तोक' को जोड़कर बना है, जिसका अर्थ है 'पूर्व का राजा/मालिक'। इस शहर का इतिहास 159 साल पुराना है। रिपोर्ट्स के मुताबिक, वर्ष 1860 में, रूस और चीन के बीच आइगुन की संधि के बाद जापान सागर की गोल्डर्न हॉर्न खाड़ी के द्वीप पर रूसी सेना तैनात की गई और इसे व्लादिवोस्तक का नाम दिया गया, जिसके बाद 1890 में इसे शहर का दर्जा दिया गया। 1899 में यहां ईस्टर्न इंस्टीट्यूट खोला गया। ईस्टर्न इकोनॉमिक फोरम की वेबसाइट के अनुसार मशीनरी निर्माण, जहाज बनाने और मरम्मत, निर्माण सामग्री के उत्पादन, मछली पकड़ने के उपकरण, उपभोक्ता वस्तुओं के निर्माण यहां के मुख्य उद्योग हैं। इस शहर में 30 से अधिक संग्रहालय भी हैं। यहां विभिन्न स्थापत्य शैलियां पश्चिम और पूर्व दोनों संस्कृतियों का प्रतिनिधित्व करती हैं।

## न्यूयॉर्क की सड़क पर गोलगप्पे

**बंगाली स्नैक्स की दो गाड़ियां न्यूयॉर्क की सड़क पर लोगों को गोलगप्पे और झालमूढ़ी के स्वाद से परिचित करा रही हैं।**

**न्यूयॉर्क टाइम्स** के लिए **लिगाया मिशैन**

**न्यूयॉर्क** शहर में क्वीन्स के पास जैक्सन हाइड के नुक्कड़ पर बंगाली स्नैक्स परोसने वाली दो गाड़ियां लगभग आमने-सामने खड़ी रहती हैं। करीब डेढ़ साल पहले यहां टोंग नाम की एक नाश्ता गाड़ी खड़ी होने लगी। फिर विगत जनवरी से फुचका (गोलगप्पा) हाउस की गाड़ी ने भी यहीं पर अपना ठिकाना बनाया। फुचका हाउस के मालिक मसूद रहमान कहते हैं, शुरुआत में उनकी गाड़ी एक ब्लॉक पीछे खड़ी होती थी। लेकिन आसपास स्थित रेस्टोरेंट वाले शिकायत करने लगे कि फुचका हाउस की वजह से उनकी बिक्री प्रभावित हो रही है। नतीजतन उन्होंने अपनी गाड़ी हटाकर जैक्सन हाइड के कोने में लगानी शुरू की।

न केवल दोनों जगह एक जैसी चीजें मिलती हैं, बल्कि दोनों ही दुकानों में गोलगप्पे सबसे ज्यादा बिकते हैं। यहां छोटी-छोटी करारी पूरियों में छेद करके मसला हुआ आलू, मसली हुई हरी मटर और प्याज की कतरन के अलावा उबले अंडे को कद्दूकस करके डाला जाता है। हां, बारीक कटी हुई मिर्च सिर्फ मांगने पर ही अलग से डाली जाती है। लेकिन गोलगप्पे का असल आकर्षण उसका इमली



पानी है। इसमें काला नमक के अलावा एक और मसाला डाला जाता है, लेकिन दोनों दुकानदारों में से कोई भी इस मसाले के बारे में बताना नहीं चाहता।

ढाका या कोलकाता की सड़क पर अगल-बगल दो गोलगप्पे वाले अपना खोमचा लगाए हुए दिख जाएं, तो वह खबर नहीं बनती। लेकिन यहां न्यूयॉर्क की गलियों में बंगाली स्नैक्स मिलना आसान नहीं है। 'यहां इन्हें छोड़कर सब कुछ मिलता है', टोंग के मालिक मोहम्मद नईम कहते हैं, जो बांग्लादेश से यहां आए हैं। उसके प्रतिद्वंद्वी और फुचका हाउस के मालिक मसूद रहमान भी बांग्लादेश के हैं और पहले वह टैक्सी चलाते थे। दोनों परिचित ही नहीं, बल्कि एक समय रूममेट भी थे। रहमान कहते हैं कि वह काफी समय से बंगाली स्नैक्स की दुकान खोलना चाहते थे। जब उन्होंने देखा कि नईम की दुकान पर ग्राहकों की लंबी कतार लगती है, तब उन्होंने फुचका हाउस खोलने के बारे में तय कर लिया।

हालांकि दोनों दुकानों के स्नैक्स में थोड़ा-बहुत फर्क है। मसलन, टोंग के गोलगप्पे का इमली पानी जहां खट्टा है, वहीं फुचका हाउस के इमली पानी का स्वाद मीठा है। दोनों ही दुकानों में चटपटी नाम की डिश मिलती है, जिसे मसले हुए आलू और उबले हुए मटर को गोलगप्पे की पूरी को चूर-चूर कर, इमली पानी मिलाकर तैयार किया जाता है। टोंग के नईम इसमें खीरे और टमाटर की कतरन भी मिलाते हैं। इसी तरह फुचका हाउस की झाल मूढ़ी का जवाब नहीं है, जो मुरमुरे, चनाचूर (बंगाली दालमोठ), तली हुई मूंगफली, माचिस की तीली के आकार के नूडल्स और सॉस मिलाकर तैयार किया जाता है। फुचका हाउस के आम-भर्ता की भी बहुत मांग है। कच्चे आम को बारीक काटकर तेल, मसाले, हरी मिर्च और कासुन्दी (सरसों का तरल अचार) में मिलाकर तैयार करने वाले इस डिश की युवाओं-महिलाओं में अधिक मांग है। दोनों ही दुकानों के कुछ खास ग्राहक हैं, जो धैर्य के साथ खड़े रहकर अपनी बारी का इंतजार करते हैं।

**इस हफ्ते के शब्द**

### सुनील अरोड़ा



देश के मुख्य चुनाव आयुक्त सुनील अरोड़ा को एसोसिएशन ऑफ वर्ल्ड इलेक्शन बॉडीज का अध्यक्ष बनाया गया है। वह इस पद पर दो साल तक रहेंगे।

### डोरियन (DORIAN)

यह शब्द इन दिनों सुर्खियों में है, क्योंकि इस नाम के तूफान ने बहामास के साथ कई द्वीपों में भारी तबाही मचाई है और कुछ लोगों की जानें भी गई हैं।

### एनआरसी का दंश




**19.06 लाख**

लोग बाहर हुए हैं असम में नागरिकता रजिस्टर से, सरकार ने उन्हें दोबारा अपील के लिए 120 दिन की मोहलत दी है।

**सूत्र**

>> माइकल ब्लूमबर्ग

## नौकरी चली जाए तो भी नई राह खुल सकती है

**मेरा** जन्म रूस के एक गरीब आप्रवासी परिवार में हुआ था। हार्वर्ड बिजनेस स्कूल से ग्रेजुएशन करने के बाद मैं एक निवेश बैंक सोलोमन ब्रदर्स में काम करने लगा, जहां मुझे स्टॉक ट्रेडिंग और आईटी सिस्टम की जिम्मेदारी सौंपी गई थी। मैंने अपनी जिंदगी के महत्वपूर्ण पंद्रह वर्ष कंपनी की सेवा में दिए, लेकिन एक दिन अचानक मुझे कंपनी से निकाल दिया गया, जब कंपनी को किसी दूसरे व्यक्ति ने खरीद लिया। लेकिन वहां मैंने सीखा कि कैसे तकनीकी नवाचार एक व्यवसाय को सफल बनाने में महत्वपूर्ण भूमिका निभाता है। इतने वर्षों तक निष्ठापूर्वक काम करने के बाद अचानक नौकरी से निकाला जाना दुखद तो होता है, लेकिन वह हार नहीं है। इसलिए उस विफलता से मैं बहुत हताश नहीं हुआ, बल्कि मैंने खुद अपनी कंपनी बनाने के बारे में सोचा। कभी-कभी विफलता में भी एक नया अवसर छिपा होता है। मैंने सोलोमन ब्रदर्स के अपने शेयर बेचकर ब्लूमबर्ग एलपी नामक एक कंपनी शुरू की, जो वित्तीय बाजारों के बारे में जानकारी इकट्ठा कर विश्लेषण करके उसे बेचती है। मेरी यह कोशिश सफल रही और मैंने काफी मुनाफा कमाया। सोलोमन ब्रदर्स के तकनीकी नवाचार के अनुभवों ने अपनी कंपनी को आगे बढ़ाने में मेरी मदद की। मैंने एक नया कंप्यूटर सिस्टम विकसित किया और रियल टाइम स्टॉक कोट को एनालिटिक्स के साथ जोड़ा। तकनीकी नवाचार ने मुझे अपने प्रतिस्पर्धियों की तुलना में श्रेष्ठता प्रदान की। यही वजह है कि आज ब्लूमबर्ग एलपी दुनिया की प्रमुख वित्तीय सूचना प्रदान करने वाली कंपनी बन गई है। मैंने सिर्फ व्यवसाय में ही नहीं, बल्कि राजनीति में भी अभूतपूर्व ऊंचाई हासिल की। वर्ष 2001 में मैं दुनिया की वित्तीय राजधानी न्यूयॉर्क का मेयर बना। मेरे कार्यकाल के दौरान न्यूयॉर्क में न केवल अपराध घटे, बेरोजगारी दर भी रिकॉर्ड स्तर पर कम हुई। छोटी व्यावसायिक उद्यमिता का समर्थन करके मैंने बहुत-सी नौकरियां भी पैदा कीं। मैं सिर्फ औपचारिक तौर पर मात्र एक डॉलर वेतन लेता था और सरकारी घर में न रहकर अपने व्यवसाय से होने वाली आय पर जीवन बसर करता था। गरीबी और ग्लोबल वार्मिंग के खिलाफ मैंने अलग-अलग कार्यक्रम शुरू किए। वर्ष 2004 में मैंने मेयर के पद से इस्तीफा दे दिया और ग्लोबल वार्मिंग के लिए संयुक्त राष्ट्र के विशेष दूत के रूप में काम करने लगा। गरीबी को करीब से देखने के कारण मैं परोपकारिता के काम में भी बढ़-चढ़कर हिस्सा लेता हूं। मेरा मानना है कि अपने सपनों को साकार करने के लिए संघर्ष करना पड़ता है।



**अपने सपनों को साकार करने के लिए संघर्ष करना पड़ता है। कठिन और निःस्वार्थ श्रम से सफलता की संभावना बढ़ जाती है।**



**दक्षिणी ध्रुव पर अब नासा की नजर...** नासा भी दक्षिणी ध्रुव पर जाने की तैयारी कर रहा है। 2024 में नासा चांद के इस हिस्से पर अंतरिक्ष यात्रियों को उतारेगा। जानकारों का मानना है कि नासा की योजना का बड़ा हिस्सा चंद्रयान-2 की कामयाबी पर टिका है।

# समृद्धि का द्वार बन सकता है चांद

## उपग्रह के दक्षिणी ध्रुव से बेशकीमती खनिज की तलाश करनी है प्रज्ञान को

### चांद को मिशन मंगल के लिए लॉन्च पैड बनाने का रास्ता होगा साफ

**बंगलूरू।** देश का महत्वाकांक्षी मिशन चंद्रयान-2 चांद के दक्षिणी ध्रुव पर मैग्नीशियम, कैल्शियम और लोहे जैसे महत्वपूर्ण खनिजों को खोजने का प्रयास करेगा। वह चांद के वातावरण और इसके वजूद से संबंधित आंकड़े जुटाएगा। चंद्रयान-2 का सबसे खास मिशन वहां पानी या उसके संकेतों की खोज होगी। अगर चंद्रयान-2 यहां पानी के सबूत खोज पाता है तो यह बड़ा कदम होगा। पानी और ऑक्सीजन मिलने पर चांद पर बेस कैंप बनाए जा सकेंगे, जहां चांद से जुड़े शोधकार्य के साथ-साथ अंतरिक्ष से जुड़े मंगल मिशन आदि की तैयारियां भी की जा सकेंगी। मंगल ग्रह तक पहुंचने के लिए चांद को लॉन्च पैड की तरह इस्तेमाल कर सकेंगे। इसके अलावा यहां पर जो भी खनिज पदार्थ होंगे, उनका भविष्य के मिशन में इस्तेमाल कर सकेंगे।

पानी की मौजूदगी चांद के दक्षिणी ध्रुव पर भविष्य में इंसान की उपस्थिति के लिए फायदेमंद हो सकती है। चंद्रमा पर पानी धरती की तरह स्वतंत्र रूप में उपलब्ध होने की संभावना नहीं है। वहां पर पानी बर्फ के रूप में मिल सकता है। इसका कारण है, वहां वायुमंडल नहीं है। उस पानी का प्रयोग ईंधन के रूप में हो सकेगा। जल को अपघटित कर हाइड्रोजन और ऑक्सीजन के रूप में तरल ईंधन का प्रयोग क्रायोजेनिक इंजन में भी हो सकेगा।

#### यहां से रखी जा रही है नजर

चंद्रयान-2 पर बंगलूरु स्थित इसरो के टेलीमेट्री, ट्रैकिंग एंड कमांड नेटवर्क के साथ बायलालू स्थित इंडियन डीप स्पेस नेटवर्क से नजर रखी जा रही है। यहां पर मौजूद करीब 100 वैज्ञानिकों की टीम मिशन पर निगरानी के साथ-साथ उसे तय योजना के मुताबिक लक्ष्य तक पहुंचने को अंजाम देने में बीते 48 दिनों से दिन-रात लगी हुई है। एजेंसी




लैंडर विक्रम के चंद्रमा की सतह पर उतरने के दौरान इसरो के बंगलूरु स्थित कंट्रोल रूम का नजारा।

## चंद्रयान-1 ने दिए थे पानी होने के संकेत

**नई दिल्ली।** सितंबर 2009 में नासा ने एलान किया था कि चंद्रयान-1 के आंकड़ों से चंद्रमा पर बर्फ होने के सबूत पाए गए हैं। कई और अंतरिक्ष मिशनों के बारे में भी कहा गया है कि उन्होंने चांद पर पानी होने के संकेत दिए हैं। नासा ने नवंबर 2009 में घोषणा की थी कि नासा के लूनर क्रेटर ऑब्जर्वेशन एंड सेंसिंग सैटेलाइट ने चंद्रमा के दक्षिणी हिस्से में पानी की मात्रा के संकेत दिए हैं। 22 अक्तूबर, 2008 में चंद्रयान-2 चांद का चक्कर लगाने पहुंचा था। उसने अगस्त 2009 तक चांद के बारे में अहम जानकारियां भेजी थीं।

### तमिलनाडु के मंदिर में पूजा-अर्चना

**चेन्नई।** विक्रम के कामयाबी से उतरने के लिए तमिलनाडु के तंजावुर जिला स्थित चंद्रनार मंदिर में विशेष प्रार्थना की गई। चंद्रनार श्रीकैलाशनाथन मंदिर के प्रबंधक वी. कन्नन ने कहा, हमने चंद्रमा के दिव्य आशीर्वाद के लिए शुक्रवार शाम विशेष अभिषेक और अर्चना की। 2008 में चंद्रयान-1 मिशन की सफलता के लिए भी विशेष पूजा आयोजित की गई थी। एजेंसी

## यहां मिले हीलियम-3 से 500 साल की ऊर्जा जरूरतें हो सकेंगी पूरी

भारत की नजर चंद्रमा पर बड़ी मात्रा में पाए जाने वाले स्वच्छ ऊर्जा के रूप में एक अनमोल खजाने हीलियम-3 पर है। इस खजाने की खोज के लिहाज से भी चांद का दक्षिणी ध्रुव अहम है, जहां इसका बड़ा भंडार माना जाता है। इसरो प्रमुख के. सिवन भी कह चुके हैं कि जिस देश के पास ऊर्जा के इस स्रोत को चांद से धरती पर लाने की क्षमता होगी, वह इस पूरी प्रक्रिया पर राज करेगा। अगर चंद्रमा पर उपलब्ध हीलियम-3 का एक चौथाई हिस्सा भी लाया जाए तो पृथ्वी की 500 साल की ऊर्जा जरूरतों को पूरा किया जा सकता है। हीलियम-3 का परमाणु रिएक्टरों में प्रयोग करने पर परमाणु कचरे का भी उत्सर्जन नहीं होता। नासा के अनुसार चांद पर 10 लाख मीट्रिक टन हीलियम-3 मौजूद है।

## इसरो के कार्टून में ऑर्बिटर ने दी विक्रम को विदाई




इसरो ने ऑर्बिटर और लैंडर विक्रम के बीच इस काल्पनिक बातचीत का दिलचस्प कार्टून ट्विटर पर जारी किया है। इसरो ने ट्वीट में कहा, विक्रम, ऑर्बिटर के लिए हमारी भी यही शुभकामनाएं हैं। लैंडर विक्रम और रोवर प्रज्ञान के अब तक चंद्रमा के अछूते रहे दक्षिण ध्रुव को स्पर्श करने के साथ हम इनके संपर्क में रहकर उसके कई रहस्य सुलझाना चाहेंगे।

## नासा के महत्वपूर्ण मिशन भारतीय अभियान की सफलता पर निर्भर

**वाशिंगटन।** अमेरिकी अंतरिक्ष एजेंसी नासा समेत कई अंतरिक्ष विज्ञानी चंद्रयान-2 पर नजर रखे हुए हैं। इन वैज्ञानिकों को उम्मीद है कि इस मिशन की कामयाबी से चंद्रमा के भूगोल और उसकी बनावट और आंतरिक संरचना के बारे में उनकी समझ बढ़ेगी। अमेरिका में भारतीय दूतावास में चंद्रयान-2 के सीधा प्रसारण देखने की व्यवस्था की गई है। जॉन हॉपकिंस यूनिवर्सिटी में अप्लायड फिजिक्स लेबोरेटरी की अंतरिक्ष विज्ञानी ब्रेट डेनेवी ने कहा, जिस जगह चंद्रयान-2 उतरेगा, वह बेहद अलबेली जगह है। यान से सतह पर पानी की मौजूदगी और उसकी मात्रा के बारे में सूचना मिलने की उम्मीद है, जिसका पता यान में लगे व्यापक तरंगों और रोशनी वाले स्पेक्ट्रोमीटर आसानी से लगा लेंगे। चंद्रयान-2 अपने साथ 14 उपकरण लेकर गया है, जिसमें से 13 तो भारत के हैं, जबकि एक नासा का है। एजेंसी



### जटिल सवालों का मिलेगा जवाब

नासा में ग्रहों का अध्ययन करने वाले वैज्ञानिक डेव विलियम्स का कहना है कि चंद्रयान-2 से हमें उन जटिल सवालों के जवाब मिलेंगे, जो अभी तक अनसुलझे रह गए हैं। यूनिवर्सिटी ऑफ एरिजोना में लुनार एंड प्लेनेटरी लेबोरेटरी के निदेशक टिमोथी स्विंडल के मुताबिक, भारत के इस मिशन से वैज्ञानिकों को यह उम्मीद बढ़ी है कि चांद की उत्पत्ति के बारे में उनकी समझ और बढ़ेगी और साथ ही भविष्य के मिशनों के लिए पानी की तलाश भी पूरी होने की उम्मीद बढ़ गई है। हम जानते हैं कि चांद पर पानी तो है, मगर हम यह नहीं जानते कि वहां कितना पानी है और इसका पता कैसे चलेगा।

### ...तो अमेरिका भी पानी के स्रोत के पास ही उतारेगा अपना यान

*नई दिल्ली। नासा के पूर्व अंतरिक्ष यात्री जेरी लिनेगर का कहना है कि चंद्रयान-2 पर पूरी दुनिया की निगाहें लगी हुई हैं। हर कोई उत्साहित है। हम अपनी-अपनी सीटों पर जमे हुए हैं। जेरी ने रूसी अंतरिक्ष स्टेशन मीर से उड़ान भरी थी। इसे धरती की निचली कक्षा के 1986 से 2001 के बीच पांच माह तक चक्कर लगाए थे। जेरी नेशनल ज्योग्राफिक चैनल के साथ चंद्रयान-2 के सीधे प्रसारण के लिए भारत आए हुए हैं।*

*जेरी ने कहा, हम उम्मीद कर रहे हैं कि चंद्रमिशन को शायद चंद्रमा पर जमा हुआ पानी या झील मिल जाए। इससे अमेरिका की 2024 में चांद पर मानव भेजने की योजना की उम्मीद बढ़ जाएगी। अगर ऐसा होता है तो अमेरिका भी पानी के पास ही यान को उतारने का लक्ष्य बनाएगा। दरअसल, इस मिशन से भारत की विज्ञान और तकनीक को उन्नत बनाए रखने में मदद मिलेगी, साथ ही अंतरिक्ष में अन्वेषण करने वाले देशों को चांद पर जड़े जमाने में मदद मिल सकेगी। जेरी 14 साल के थे, जब अमेरिका ने चांद पर अपोलो मिशन भेजा था। उन्होंने कहा, पूरी दुनिया जब अपोलो मिशन के 50वीं सालगिरह मना रही है ऐसे में हम फिर चांद पर जल्द ही दमदार वापसी करने की योजना बना रहे हैं। एजेंसी*

खबरें विस्तार से पढ़ने के लिए QR Code स्कैन करें — चंद्रयान-2 की सभी खबरें, वीडियो और फोटो यहां देखें



## न्यूज डायरी

### अजय कुमार लल्लू होंगे यूपी कांग्रेस के अध्यक्ष

नई दिल्ली। कांग्रेस के शीर्ष नेतृत्व ने लंबी जद्दोजहद के बाद पार्टी विधायक दल के नेता अजय कुमार लल्लू को उत्तर प्रदेश कांग्रेस का नया अध्यक्ष बनाने का फैसला लिया है। उनके नाम का एलान शनिवार को किया जा सकता है। यूपी कांग्रेस प्रभारी प्रियंका गांधी वाड्रा ने लगातार बैठकें कर प्रदेश कार्यकारिणी के गठन का नया ढांचा भी तैयार किया है। करीब चार सौ पदाधिकारियों की प्रदेश कमेटी अब घटकर 43-45 सदस्यों की रह जाएगी। साथ ही कार्यकारिणी में शामिल किए जाने वाले नेताओं की उम्र भी 45 साल से अधिक नहीं होगी। ब्यूरो

### आजम के रिसॉर्ट पर ठोका 30 लाख रुपये का जुर्माना

**रामपुर।** सपा सांसद आजम खां के हमसफर रिसॉर्ट में बिजली चोरी के मामले में बिजली विभाग ने करीब 30 लाख रुपये का जुर्माना ठोका है। बिजली विभाग ने जुर्माना वसूली का नोटिस पंजीकृत डाक से भेज दिया है। यह नोटिस आजम खां की पत्नी सांसद डॉ. तजीन फात्मा के नाम से भेजा गया है। रिसॉर्ट में 33.87 किलोवाट से अधिक की बिजली चोरी मिली थी। भारतीय जनता पार्टी लघु उद्योग प्रकोष्ठ के क्षेत्रीय संयोजक आकाश सक्सेना ने बृहस्पतिवार को जिलाधिकारी आन्जनेय कुमार सिंह से कलक्ट्रेट में मुलाकात कर आजम खां के रिसॉर्ट में बिजली-पानी चोरी किए जाने की शिकायत की थी। ब्यूरो

## पत्नी की हत्या में आईएएस अफसर पर मुकदमा दर्ज

### सूडा निदेशक उमेश सिंह की पत्नी अनीता की हुई थी संदिग्ध हालात में मौत

अमर उजाला ब्यूरो

**लखनऊ।** सूडा के निदेशक आईएएस उमेश प्रताप सिंह के खिलाफ शुक्रवार को पत्नी अनीता सिंह की हत्या के आरोप में केस दर्ज कर लिया गया।

पुलिस के अनुसार अनीता के चचेरे भाई अधिवक्ता राजीव सिंह की तरफ से तहरीर दी गई थी। उन्होंने आईएएस पर पत्नी की हत्या और साक्ष्य छिपाने का आरोप लगाया है जिस पर एफआईआर दर्ज कर जांच की जा रही है। राजीव सिंह ने एक पत्रकार वार्ता में आईएएस पर कई गंभीर आरोप भी लगाए हैं। उन्होंने पति द्वारा अनीता को पीटे जाने की बात भी कही है।



उमेश प्रताप सिंह



अनिता सिंह का फाइल फोटो

#### आईएएस अफसर ने कहा- एडीजी के दबाव में दर्ज किया गया केस

सूडा के निदेशक उमेश प्रताप सिंह का कहना है कि केस एडीजी पीएसी के दबाव में दर्ज कराया गया है। केस मृतका अनीता सिंह के चचेरे भाई व विभूतिखंड के ओमेक्स हाइट्स अपार्टमेंट निवासी अधिवक्ता राजीव सिंह की तरफ से तहरीर दी गई थी।

आईएएस उमेश प्रताप सिंह का कहना है कि राजीव राजधानी के एक बड़े होटल मालिक के भाई हैं। एडीजी पीएसी बीके सिंह उनके जीजा हैं। इस पूरे मामले को एडीजी पीएसी प्रभावित करने की कोशिश कर रहे हैं। उन्होंने एडीजी पीएसी के दबाव में एफआईआर दर्ज करने की बात भी कही। ब्यूरो

#### पत्नी के चचेरे भाई ने लगाए सनसनीखेज आरोप

अधिवक्ता राजीव सिंह का कहना है कि अनीता अक्सर उनसे व परिवारीजनों से मिलतीं, तो बातचीत से लगता था कि वह अपने पति से खुश नहीं हैं। उन्होंने आईएएस अफसर के चरित्र को लेकर भी आरोप लगाए। कहा कि बहन उनकी हरकतों का विरोध करती तों उसे पीटा जाता था। अनीता अक्सर कहा करती थी कि उसके साथ कोई अनहोनी हो सकती है। परिवारीजन उसे बसामंजस्य बनाकर रखने के लिए कहते थे। राजीव ने बताया कि एक सितंबर की दोपहर उमेश प्रताप ने छोटे भाई को फोन कर अनीता के गोली मारने की सूचना दी। बकौल राजीव, बहन की हत्या उमेश प्रताप सिंह ने ही की है।

#### बेटी ने कहा- पापा को बदनाम करने की कोशिश

अनीता की बेटी उपासना ने राजीव के आरोपों को गलत बताया है। वह राजीव को नहीं जानती। उन्हें कभी नहीं देखा। वह कभी अपनी बहन से राखी बंधवाने तक नहीं आए। वह पिता को बदनाम करने के लिए यह सब कर रहे हैं।

## चिन्मयानंद मामले में एसआईटी जांच शुरू

**शाहजहांपुर।** एसएस लॉ कॉलेज की एलएलएम की छात्रा द्वारा पूर्व केंद्रीय गृह राज्यमंत्री स्वामी चिन्मयानंद पर लगाए गए आरोपों की जांच करने एसआईटी की टीम शुक्रवार को शुक्रवार दोपहर करीब 12 बजे शाहजहांपुर पहुंच गई। सुरक्षा में स्थानीय पुलिस के साथ ही ब्लैक कैट कमांडो भी थे।

कांट रोड स्थित कृभको के गेस्ट हाउस में जिले के एसपी डॉ. एस चन्नप्पा, एएसपी सिटी दिनेश त्रिपाठी, एएसपी ग्रामीण अपर्णा गौतम आदि पुलिस अफसरों से टीम ने छात्रा के अपहरण और स्वामी चिन्मयानंद से रंगदारी मांगे जाने के मामले की जानकारी हासिल की। पुलिस की अब तक की हुई जांच आदि से जुड़े दस्तावेज भी टीम ने अपने हाथ में ले लिए। टीम का नेतृत्व कर रहे आईजी नवीन अरोड़ा ने मीडिया को बताया कि अब अभिलेखों का अवलोकन करने के बाद जांच आगे बढ़ेगी। गौरतलब है कि सुप्रीम कोर्ट के निर्देश पर प्रदेश सरकार ने आईजी के नेतृत्व में एसआईटी की टीम गठित की है। टीम में आईपीएस भारती सिंह समेत 16 लोग शामिल हैं। अब मामले की जांच पूरी तरह से एसआईटी की टीम करेगी। ब्यूरो

## मथुरा : सिपाहियों ने विदेशी मूल की महिला से किया सामूहिक दुष्कर्म

**मथुरा।** विदेशी मूल की एक महिला से दो सिपाहियों द्वारा दुष्कर्म करने का मामला प्रकाश में आया है। आरोपी सिपाहियों में से एक आगरा फोर्ट जीआरपी में है, जबकि दूसरा इंटेलिजेंस ब्यूरो में है।



एसएसपी के आदेश पर दोनों के खिलाफ शहर कोतवाली में रिपोर्ट दर्ज कराई है। चार साल पहले हाथरस के बिसावर क्षेत्र के एक युवक से शादी करने वाली किर्गिस्तान की महिला ने भारतीय नागरिकता भी हासिल कर ली है। उसका आरोप है कि नागरिकता हासिल करने से पहले सिपाही धर्मेंद्र उसे वीजा अवधि बढ़वाने के नाम पर लखनऊ ले गया जहां उसने उसके साथ दुष्कर्म कर वीडियो बना लिया। बीती 31 अगस्त को वह उसी वीडियो के बल पर ब्लैकमेल करते हुए उसे मथुरा लाया जहां उसने एक होटल में अपने साथी आगरा जीआरपी इंटेलिजेंस में तैनात आकाश पंवार के साथ मिलकर दुष्कर्म किया। बताया जाता है कि महिला मुकदमा दर्ज कराने को कई रोज से कोतवाली के चक्कर काट रही थी मगर किसी ने नहीं सुनी। ब्यूरो

#### लखनऊ में दुष्कर्म कर बना लिया था वीडियो, कई दिन केस दर्ज कराने के लिए कोतवाली के चक्कर काटती रही महिला

## सुप्रीम कोर्ट ने अयोध्या मामले की कार्यवाही निरस्त करने की मांग वाली याचिका ठुकराई

**नई दिल्ली।** सुप्रीम कोर्ट ने शुक्रवार को अयोध्या मामले की कार्यवाही निरस्त करने की मांग वाली याचिका ठुकरा दी। चीफ जस्टिस रंजन गोगोई ने नाराजगी जताते हुए याचिकाकर्ता से पूछा कि आखिर यह कैसी याचिका है। इंटरकॉंटिनेंटल एसोसिएशन ऑफ लॉयर्स नामक संगठन ने यह याचिका दायर की थी। याचिका में इस मामले के अपीलकर्ता के खिलाफ एफआईआर दर्ज करने की भी मांग की गई थी। चीफ जस्टिस गोगोई और जस्टिस अशोक भूषण की पीठ ने याचिका पर आपत्ति जताई। सीजेआई ने वकील से कहा, यह कैसी याचिका है। क्या अपनी मांगों को देखा है? वकील ने इस मामले में पास ओवर (कुछ समय बाद सुनवाई की गुहार) देने की मांग की लेकिन पीठ ने याचिका खारिज कर दी। ब्यूरो

**सीधे प्रसारण की मांग पर गोविंदाचार्य को सीजेआई के पास भेजा :** नई दिल्ली। जस्टिस आरएफ नरीमन ने शुक्रवार को अयोध्या मामले की सुनवाई के सीधे प्रसारण की मांग वाली याचिका पर गोविंदाचार्य को चीफ जस्टिस रंजन गोगोई की पीठ के पास जाने को कहा। एजेंसी

### सुनवाई कर रहे विशेष जज का कार्यकाल बढ़ा

**लखनऊ।** लखनऊ। प्रदेश सरकार ने अयोध्या में 1992 में विवादित ढांचा ढहाए जाने के मामले की लखनऊ में सुनवाई कर रहे विशेष न्यायाधीश सुरेंद्र कुमार यादव का कार्यकाल सुनवाई पूरी होने व फैसला सुनाने तक बढ़ाने का आदेश जारी कर दिया है। शासन के एक वरिष्ठ अधिकारी ने बताया कि विशेष जज का कार्यकाल 30 सितंबर को समाप्त हो रहा है। सुप्रीम कोर्ट ने पिछले महीने मामले की सुनवाई पूरी होने और फैसला सुनाए जाने तक विशेष जज का कार्यकाल बढ़ा दिया था और प्रदेश सरकार को इस संबंध में दो सप्ताह में आदेश जारी करने को कहा था। सुप्रीम कोर्ट ने विशेष जज को नौ माह में फैसला सुनाने के लिए भी कहा है। गौरतलब है कि इस मामले में लालकृष्ण आडवाणी, मुरली मनोहर जोशी और उमा भारती सहित बड़ी संख्या में भाजपा नेता आरोपी हैं। ब्यूरो

# अमेरिका-तालिबान समझौते की आड़ में बिछी बिसात

गुंजन कुमार

**नई दिल्ली।** अफगानिस्तान में अमेरिका और तालिबान के बीच चल रहे समझौते की आड़ में खतरनाक सामरिक-कूटनीतिक शतरंज की बिसात बिछी है। सरकार के सामरिक कूटनीतिकारों को 2020 तक अफगानिस्तान से अपनी सेना पूरी तरह हटाने वाली अमेरिका की मंशा पर गंभीर शक है। सरकारी तंत्र बेहद सतर्क है कि वैश्विक आतंकवाद का हब कहे जाने वाले अफगानिस्तान में अमेरिका और पाकिस्तान के साथ पक रही नई खिचड़ी भारत के लिए कई चुनौतियां पैदा करेगा।

अफगानिस्तान मामले से जुड़े उच्च पदस्थ सरकारी सूत्रों ने अमर उजाला को बताया अफगानिस्तान की अहम भौगोलिक स्थिति के मद्देनजर वहां अमेरिकी सेना की मौजूदगी ईरान, चीन व रूस को एक साथ लंबे समय तक साधे रहने में महत्वपूर्ण भूमिका अदा करती है। खासतौर पर ईरान से लगातार बढ़ रहे तनावपूर्ण समीकरण को देखते हुए अमेरिका इस इलाके में अपनी सैन्य मौजूदगी पर जोखिम नहीं उठाना चाहेगा। अमेरिकी राष्ट्रपति ट्रंप भले अपने सैनिक हटाने को रहे हों लेकिन उनका तंत्र कई विकल्पों पर गंभीर मंथन कर रहा है।

सूत्रों के मुताबिक तालिबान अफगानिस्तान की जमीन से अमेरिकी फौज को हटाए बिना मानेगा नहीं। लेकिन अमेरिका के साथ समझौते में वह जिस तरह की शर्तें लगा रहा है वह अमेरिका और अफगानिस्तान की मौजूदा सरकार के लिए मानना संभव नहीं।



अफगानिस्तान से 2020 तक फौज हटाने की अमेरिका की मंशा पर उठ रहे सवाल

### कश्मीर पर पाक अमेरिका-तालिबान से उठाएगा लाभ

सुरक्षा एजेंसियों को अंदेशा है कि पाकिस्तान तालिबानियों को साधने के बदले कश्मीर मसले पर अमेरिका के साथ मोलभाव कर रहा है। वहीं दूसरी दूसरी कश्मीर में भी आतंकवाद का खेल करने के लिए तालिबानियों का इस्तेमाल कर सकता है। इससे जम्मू-कश्मीर में नई तरह की चुनौति पैदा होगी। गौरतलब है कि हाफिज सईद और मसूद अजहर जैसे पाकिस्तान के पुराने आतंकी प्यादों और उनके संस्थानों पर कई तरह का अंतरराष्ट्रीय अंकुश लग चुका है।

### अफगानिस्तान के राष्ट्रपति ने अमेरिका दौरा टाला

**काबुल।** अफगानिस्तान के राष्ट्रपति अशरफ गनी ने अगले हफ्ते प्रस्तावित अमेरिका दौरा स्थगित कर दिया है। गनी को अमेरिका के लंबे युद्ध को समाप्त करने के लिए अगले हफ्ते वाशिंगटन में अमेरिका-तालिबान वार्ता में शामिल होना था। इस वार्ता से जुड़े एक व्यक्ति ने शुक्रवार को इसकी जानकारी दी। गनी के प्रस्तावित दौरे में उस वक्त नया मोड़ आ गया, जब तालिबान से वार्ता कर रहे अमेरिकी दूत जलमय खलीलजाद आतंकियों से इस समझौते पर अप्रत्याशित वार्ता के लिए अचानक कतर लौट आए। जबकि उन्होंने कुछ दिन पहले ही कहा था कि बातचीत पूरी हो गई है। एजेंसी

## अब एसबीआई से चेक लेना महंगा

**नई दिल्ली।** भारतीय स्टेट बैंक (एसबीआई) से चेक लेना अब महंगा हो गया है। बैंक ने शुक्रवार को सेवा शुल्कों की नई सूची जारी की, जो एक अक्तूबर से लागू होगी। इसके मुताबिक, एसबीआई अब बचत खाते पर एक वित्त वर्ष में 25 की जगह केवल 10 चेक लीफ ही मुफ्त देगा। इसके बाद 10 चेक लेने पर 40 रुपये देने होंगे। जबकि पहले मुफ्त चेकबुक के बाद 10 चेक लेने पर 30 रुपये देने पड़ते थे। इसमें जीएसटी अलग से चुकाना होगा। ब्यूरो

## कर्नाटक के आईएएस ने लोकतंत्र पर संकट बताकर दिया इस्तीफा

**मंगलूरू।** कर्नाटक काडर के 2009 बैच के आईएएस एस शशिकांत सेंथिल ने शुक्रवार को इस्तीफा दे दिया। दक्षिण कन्नड़ जिले के उपायुक्त सेंथिल ने कहा, लोकतंत्र के संस्थानों को अनैतिक ढंग से दबाया जा रहा है, ऐसे में लोकसेवक के तौर पर काम करना मुश्किल हो रहा है। मेरा फैसला पूरी तरह से निजी है। सीसीडी संस्थापक वीजी सिद्धार्थ की आत्महत्या के मामले की जांच कर रहे सेंथिल ने दोस्तों के नाम पत्र में लिखा, मैं यह फैसला ले रहा हूं क्योंकि मुझे लगता है कि जब लोकतंत्र की मूलभूत संस्थाओं को अभूतपूर्व तरीके से समझौता करना पड़े तो लोकसेवक के तौर पर काम करना अनैतिक है। मुझे लगता है कि देश ताने-बाने के लिए और मुश्किल समय आने वाला है। ऐसे में मैं आईएएस से बाहर जाना चाहता हूं। मैं लोगों की जिंदगी बेहतर बनाने के लिए काम करता रहूंगा। हाल ही में 2012 बैच के आईएएस के गोपीनाथ ने भी ऐसी बातें कहकर इस्तीफा दिया था। एजेंसी



सीसीडी संस्थापक की खुदकुशी मामले की जांच कर रहे थे सेंथिल

## न्यूज डायरी

### आरिफ ने मलयालम में ली राज्यपाल पद की शपथ



**तिरुवनंतपुरम।** पूर्व केंद्रीय मंत्री आरिफ मोहम्मद खान ने शुक्रवार को केरल के राज्यपाल के तौर पर शपथ ली। राजभवन में केरल हाईकोर्ट के मुख्य न्यायाधीश ऋषिकेष रॉय ने उन्हें शपथ दिलाई। आरिफ राज्य के 22वें राज्यपाल हैं और उनकी नियुक्ति एक सितंबर को हुई थी। उन्होंने मलयालम में ईश्वर के नाम पर शपथ ली। इस दौरान मुख्यमंत्री पिनराई विजयन, विपक्ष के नेता रमेश चेनिथला भी मौजूद थे। एजेंसी

### छत्तीसगढ़ के पूर्व सीएम अजीत जोगी आईसीयू में भर्ती

**नई दिल्ली।** छत्तीसगढ़ के पूर्व सीएम अजीत जोगी की तबीयत अचानक बिगड़ने के बाद उन्हें बृहस्पतिवार देर रात गुरुग्राम स्थित निजी अस्पताल में भर्ती कराया गया। डॉक्टरों ने बताया कि उन्हें सांस लेने में तकलीफ है। आईसीयू में रखा गया है। जोगी काफी समय से दिल्ली में ही इलाज करवा रहे हैं। एजेंसी



### एयर इंडिया : हैदराबाद-रायपुर में ईंधन आपूर्ति नहीं होगी बंद

**मुंबई।** नकदी के संकट से जूझ रही सरकारी विमानन कंपनी एयर इंडिया के लिए शुक्रवार को राहत भरी खबर आई। पेट्रोलियम वितरण कंपनियों (ओएमसी) ने बकाया नहीं चुकाने के चलते हैदराबाद व रायपुर एयरपोर्ट पर उसके विमानों को ईंधन की आपूर्ति नहीं करने के अपने फैसले को टाल दिया। पिछले महीने इंडियन ऑयल के नेतृत्व वाले ओएमसी ने एयर इंडिया से जल्द से जल्द ब्याज समेत बकाया राशि का एकमुश्त भुगतान करने को कहा था। एजेंसी

### 2002 दंगों पर आयोग की रिपोर्ट बजट सत्र में पेश करेगी सरकार

**अहमदाबाद।** गुजरात सरकार 2002 दंगों में जस्टिस नानावती-मेहता आयोग की रिपोर्ट का दूसरा हिस्सा बजट सत्र में पेश करेगी। राज्य सरकार ने गुजरात हाईकोर्ट को यह जानकारी दी। इससे पहले, पूर्व आईपीएस अधिकारी आरबी श्रीकुमार ने जनहित याचिका दायर कर सरकार से रिपोर्ट को सार्वजनिक करने की मांग की थी। जस्टिस एसआर ब्रह्मभट्ट व एपी ठाकेर की खंडपीठ को एडवोकेट जनरल कमल द्विवेदी ने बताया कि सरकार ने आगामी बजट सत्र में रिपोर्ट का दूसरा हिस्सा पेश करेगी। एजेंसी

# केरल हाईकोर्ट के जज से कहें वे भी भारत का ही हिस्सा हैं : सुप्रीम कोर्ट

## अर्नाकुलम चर्च मामले में जस्टिस अरुण मिश्रा ने लगाई कड़ी फटकार, आदेश किया दरकिनार

**नई दिल्ली।** सुप्रीम कोर्ट ने अर्नाकुलम चर्च मामले में केरल हाईकोर्ट को कड़ी फटकार लगाते हुए कहा कि उसे शीर्ष अदालत का आदेश बदलने का अधिकार नहीं है। यह न्यायिक अनुशासनहीनता की पराकाष्ठा है। फैसला सुनाने वाले जज से कहें कि केरल भी भारत का हिस्सा है।

शीर्ष कोर्ट के जस्टिस अरुण मिश्रा सुनवाई के दौरान इतने नाराज हुए कि उन्होंने आदेश पारित करने वाले हाईकोर्ट के जज का नाम लेने से भी गुरेज नहीं किया। जस्टिस मिश्रा ने कहा, यह बेहद आपत्तिजनक आदेश है। कौन है यह जज? अदालत ने उनका नाम जोर से बोला जाए ताकि सभी को पता चल सके कि वह कैसे जज हैं। जस्टिस मिश्रा ने यह टिप्पणी सेंट मेरी ऑर्थोडॉक्स सीरियन चर्च के प्रतिनिधि फादर इसेक माटेमल्ल कोर इपिसकोपा की याचिका पर की। उन्होंने 8 मार्च को केरल हाईकोर्ट के आदेश को चुनौती दी थी, जिसमें कोर्ट ने जेकोबाइट गुट को चर्च के अंदर प्रार्थना करने की अनुमति दी थी। याचिका में कहा था चर्च में समानांतर सेवा की अनुमति नहीं दी जा सकती। जेकोबाइट गुट या मलंकारा चर्च दिशा निर्देशों के तहत नियुक्त न हुए पादरी को चर्च में किसी भी तरह की धार्मिक गतिविधियों को अंजाम देने से रोका जाना चाहिए। जस्टिस मिश्रा ने कहा हाईकोर्ट जज को हमारे आदेश से छेड़छाड़ करने का अधिकार नहीं है। पीठ ने हाईकोर्ट के आदेश को दरकिनार कर दिया। ब्यूरो

### केरल सरकार को भी लगाई फटकार

**नई दिल्ली।** कोच्चि में पांच अवैध अपार्टमेंट कांप्लेक्स नहीं ढहाने पर सुप्रीम कोर्ट ने केरल सरकार की खिंचाई करते हुए कहा कि राज्य अब उसके आदेशों को नहीं मानने के लिए जाना जाता है। कोच्चि के मराडू में कोस्टल रेगुलेशन जोन अधिसूचना का उल्लंघन करते हुए इन अपार्टमेंट का निर्माण किया गया था। सुप्रीम कोर्ट ने 8 मई को इन्हें ढहाने का आदेश दिया था। जस्टिस अरुण मिश्रा और जस्टिस एमआर शाह की पीठ ने शुक्रवार को आदेश का पालन नहीं होने पर नाराजगी जताई। पीठ ने केरल सरकार के वकील ने कहा, आपका राज्य हमारे आदेशों को पालन नहीं करने के लिए जाना जाता है। अब हम एक मिसाल कायम करना चाहते हैं। पीठ ने केरल सरकार को 20 सितंबर तक आदेश का पालन करने का निर्देश दिया। साथ ही कहा कि अगर कंप्लीशन रिपोर्ट दाखिल नहीं होती है तो मुख्य सचिव को 23 सितंबर को पेश होना होगा। एजेंसी



### यूएपीए की वैधता पर विचार करेगा शीर्ष कोर्ट

**नई दिल्ली।** सुप्रीम कोर्ट ने गैर कानूनी गतिविधियां रोकथाम अधिनियम (यूएपीए) में संशोधन को लेकर दायर याचिका पर केंद्र सरकार को नोटिस जारी किया। याचिका में अधिनियम में हुए संशोधनों की सांविधानिक वैधता को चुनौती हुए कहा गया है कि इनसे मूल अधिकारों का उल्लंघन होता है। जांच एजेंसियों को इस बात का अधिकार मिल जाता है कि वह किसी को आतंकी घोषित कर उसकी संपत्ति जब्त कर लें। मुख्य न्यायाधीश रंजन गोगोई की अध्यक्षता वाली पीठ ने साजन अवस्थी और एनजीओ एसोसिएशन फॉर प्रोटेक्शन ऑफ सिविल राइट्स की याचिका पर केंद्र सरकार को नोटिस कर किया है। यूएपीए कानून में संशोधनों को संसद ने दो अगस्त को पारित किया था।

### इलाहाबाद हाईकोर्ट के तीन एडिशनल जजों को स्थायी जज बनाने की सिफारिश

*नई दिल्ली। सुप्रीम कोर्ट कॉलेजियम ने इलाहाबाद हाईकोर्ट के तीन एडिशनल जजों को स्थायी जज बनाए जाने की सिफारिश की है। मुख्य न्यायाधीश जस्टिस रंजन गोगोई की अध्यक्षता वाली कॉलेजियम ने जज इरशाद अली, जज नीरज तिवारी और जज वीरेंद्र कुमार-दो के नाम की सिफारिश की है। इलाहाबाद हाईकोर्ट कॉलेजियम ने गत फरवरी में जज इरशाद और जज तिवारी को स्थायी जज बनाने का प्रस्ताव भेजा था। वहीं जज वीरेंद्र कुमार-दो के नाम का प्रस्ताव गत अप्रैल महीने में भेजा गया था। 30 जुलाई को सुप्रीम कोर्ट कॉलेजियम ने इस प्रस्ताव को टाल दिया था। ब्यूरो*

### डॉक्टरों से मारपीट पर तुरंत कार्रवाई की मांग पर सरकार से जवाब मांगा

**नई दिल्ली।** डॉक्टर या चिकित्सा सेवा से जुड़े लोगों के साथ हिंसा की घटनाओं पर तत्काल कार्रवाई और इस संबंध में केंद्रीय कानून बनाने की मांग वाली याचिका पर सुप्रीम कोर्ट ने केंद्र सरकार को नोटिस जारी किया है। याचिका में कहा गया है कि तीमारदारों द्वारा डॉक्टर व अन्य कर्मियों से मारपीट की घटना पर लगाम जरूरी है। इसके लिए कानून बनाने की जरूरत है। न्यायमूर्ति एनवी रमना की अध्यक्षता वाली पीठ ने सरकार से जवाब मांगा है। ब्यूरो

### हाईकोर्ट जज की सेवानिवृत्ति उम्र बढ़ाने की याचिका खारिज

**नई दिल्ली।** हाईकोर्ट के जजों की सेवानिवृत्ति की आयु 62 वर्ष से बढ़ाकर 65 वर्ष करने की मांग वाली याचिका को सुप्रीम कोर्ट ने खारिज कर दिया है। सुप्रीम कोर्ट ने इस याचिका में मेरिट की कमी बताते हुए सुनवाई से इनकार कर दिया। ब्यूरो

# थाने में एके-47 से गोलियां बरसाकर 2 लाख के इनामी को छुड़ा ले गए बदमाश

**जयपुर।** राजस्थान के अलवर में हथियारबंद बदमाश शुक्रवार को बहरोड़ थाने पर हमलाकर कुख्यात अपराधी विक्रम गुज्जर उर्फ पपला को छुड़ा ले गए। बदमाशों ने एके-47 से करीब 50 राउंड फायरिंग की। हरियाणा के महेंद्रगढ़ निवासी पपला (28) पर दो लाख रुपये का इनाम था और उसे सुबह ही पूछताछ के लिए हिरासत में लिया गया था।

बहरोड़ पुलिस थाने के अधिकारी सुगन सिंह ने बताया कि शुक्रवार सुबह गश्त के दौरान पुलिस ने एक स्कॉर्पियो को जांच के लिए रोका। गाड़ी से 31.90 लाख रुपये मिलने पर पपला को हिरासत में लिया गया था। उसके साथ गाड़ी में तीन-चार अन्य लोग भी थे लेकिन ये सभी फरार हो गए थे। थाने में पूछताछ के दौरान सुबह करीब 8.30 बजे 15 बदमाश एके-47 से गोलीबारी करते हुए थाने में आ घुसे और पपला को छुड़ा ले गए। घटना के वक्त थाने में मौजूद 20 पुलिसकर्मी अपनी जान बचाने के लिए भाग खड़े हुए।

सूचना मिलने पर भिवानी के एसपी अमनदीप सिंह भी बहरोड़ थाने पहुंचे। पुलिस ने पपला की तलाश में जयपुर-दिल्ली हाइवे और अलवर-नारनौल हाईवे पर नाकाबंदी की। बताया जा रहा है कि बदमाशों ने भागते समय मंडावर के पास अपनी कार खराब होने पर एक स्कॉर्पियो लूट ली। उन्होंने वहां भी फायरिंग की। पुलिस ने बताया कि पपला आदतन अपराधी है और उसके खिलाफ कई मामले दर्ज हैं। दो साल पहले भी पांच हत्याओं के अपराधी पपला को हरियाणा के महेंद्रगढ़ में पेशी के दौरान बदमाश कोर्ट परिसर से भगा ले गए थे। पुलिस तभी से उसकी तलाश कर रही थी। एजेंसी



महेंद्रगढ़ निवासी विक्रम गुज्जर 'पपला' को हरियाणा में पेशी के दौरान भी छुड़ा ले गए थे

### मनसे नेता से ईडी ने की साढ़े छह घंटे पूछताछ

**मुंबई।** आईएलएंडएफएस मामले में प्रवर्तन निदेशालय (ईडी) ने मनसे प्रमुख राज ठाकरे के बाद पार्टी नेता नितिन सरदेसाई से पूछताछ की है। सरदेसाई को कोहिनूर स्क्वॉयर निर्माण से जुड़ी जानकारी के लिए समन किया गया था। ईडी कोहिनूर सीटीएनएल को आईएलएंडएफएस से मिले कर्ज में अनियमितता की जांच कर रहा है। एजेंसी

# पीओके पर भारत के साथ आया द. कोरिया

**नई दिल्ली।** पाक अधिकृत कश्मीर (पीओके) पर भारत को दक्षिण कोरिया का खुला समर्थन मिला है। कोरिया ने कहा है कि पीओके में काम करने वाली उसकी कंपनियों को 2014 में लागू नीति के अनुसार कोई सरकारी सहायता नहीं दी जाएगी। बताया जा रहा है कि राजनाथ ने दक्षिण कोरिया के पीएम ली नाक योन से मुलाकात के दौरान यह मसला उठाया था। उन्होंने इस दिशा में कोरियाई सरकार से पीओके में बुनियादी ढांचे और अन्य परियोजनाओं में निवेश रोकने का आग्रह किया था। साथ ही स्पष्ट किया कि चीन पाकिस्तान आर्थिक गलियारा (सीपीईसी) भारतीय संप्रभुता का उल्लंघन करता है। इस पर दक्षिण कोरिया ने भारत के पक्ष में काफी सकारात्मक रुख दिखाया है। पीओके में सीपीईसी के निर्माण में कई कोरियाई कंपनियां भी लगी हुई हैं रक्षा मंत्री राजनाथ सिंह ने शुक्रवार को अपने दक्षिण कोरियाई समकक्ष जियोंग योंग-डू से बातचीत की। इस दौरान उन्होंने द्विपक्षीय रक्षा संबंधों को मजबूत करने पर जोर दिया। एजेंसी



### कश्मीर पाक के 'गले की नस' : इमरान

**इस्लामाबाद।** पाकिस्तान के प्रधानमंत्री इमरान खान की बौखलाहट कम होने का नाम नहीं ले रही है। इमरान खान ने शुक्रवार को कहा कि कश्मीर पाकिस्तान के गले की नस है और भारत ने इसका विशेष राज्य का दर्जा खत्म कर पाकिस्तान की सुरक्षा व अखंडता को चुनौती दी है। पाकिस्तान के रक्षा एवं शहीद दिवस के मौके पर देश को दिए संदेश में इमरान ने कहा, पड़ोसी मुल्क के इस कदम के खिलाफ हमने पूरी दुनिया में रणनीतिक मुहिम चलाई हुई है और यूएन में भी कश्मीर मुद्दे पर दुनिया को सचेत कर रहे हैं। पाक भारत के साथ 1965 में हुए युद्ध की बरसी 6 सितंबर को रक्षा एवं शहीद दिवस के तौर पर मनाता है। इमरान ने कहा, पाकिस्तान के लिए कश्मीर गले की नस जैसा है। मैंने पूरी दुनिया से भारत के परमाणु क्षमता पर गंभीरता से विचार करने की मांग की है। साथ ही स्पष्ट किया कि इसके गंभीर परिणाम दक्षिण एशिया के साथ साथ पूरी दुनिया को झेलने पड़ेंगे। एजेंसी

**किसी भी हद तक जाएंगे : बाजवा** पाक के सेना प्रमुख जनरल कमर जावेद बाजवा ने कहा, कश्मीर पाकिस्तान और भारत के बीच अधूरा एजेंडा है। इसके बिना पाक पूरा नहीं और इसके लिए हम किसी भी हत तक जाएंगे। इसके अलावा बाजवा ने कहा, पाकिस्तान ने आतंक के खिलाफ लड़ाई जीत ली है और अब गरीबी और पिछड़ेपन से पार पाने की लड़ाई जारी है।



**घाटी के कुछ हिस्सों में पाबंदियां**

श्रीनगर। जुमे की नमाज के बाद हिंसा की आशंका के चलते शुक्रवार को कश्मीर घाटी के कुछ इलाकों में एहतियातन प्रतिबंध लगा दिया गया। कहीं से हिंसा की सूचना नहीं है। लोगों ने भीड़-भाड़ वाले इलाके की बड़ी मस्जिदों में जाने की बजाय घर पर ही नमाज अदा करना ज्यादा बेहतर समझा।

## ऑनलाइन पोल

amarujala.com पर

क्या आपको लगता है कि रोबोटिक्स की वजह से दुनिया में रोजगार के अवसर घटेंगे?

(1) हां (2) नहीं

**पिछले पोल का रिजल्ट**

क्या ट्रैफिक नियमों के नए प्रावधान आम लोगों के लिए ज्यादा ही सख्त साबित हो रहे हैं?

| | |
|---|---|
| हां | 76.99% |
| नहीं | 23.01% |

## भारत-अमेरिका के बीच शुरू हुआ 'युद्ध अभ्यास-2019'

**नई दिल्ली।** भारत और अमेरिका रणनीतिक सहयोग के साथ ही रक्षा क्षेत्र में लगातार रिश्तों को मजबूत कर रहे हैं। इसी को और मजबूत करने के लिए दोनों ही देशों की सेना वाशिंगटन के ज्वाइंट बेस लूईस मैककॉर्ड में संयुक्त अभ्यास कर रही है।

पांच सितंबर से शुरू हुआ 'युद्ध अभ्यास-2019' दो सप्ताह तक चलेगा। इसका समापन 18 सितंबर को होगा। यह सबसे बड़े संयुक्त सैन्य अभ्यासों में से एक है। इसका मकसद भारत एवं अमेरिका के बीच रक्षा सहयोग बढ़ाना है। दोनों देशों की सेनाएं एक-दूसरे के युद्ध कौशल से रूबरू हो रही हैं। युद्ध अभ्यास 2019 संयुक्त सैन्य अभ्यास का 15वां संस्करण है। एजेंसी

## दृष्टिबाधित के लिए नोट पहचानने वाला एप बिना इंटरनेट भी चलेगा

**मुंबई।** नोट असली है या नकली यह पहचानने में दृष्टिबाधितों की मदद करने वाला एप नवंबर में लॉन्च होगा और यह बिना इंटरनेट के भी काम करेगा।



आरबीआई के वकील वेंकटेश ढोंड ने बॉम्बे हाईकोर्ट के चीफ जस्टिस प्रदीप नंदराजोग और भारती डांगरे की पीठ को बताया, एप का बीटा संस्करण एक नवंबर को जारी होगा। पीठ को बताया गया कि नवंबर में 20, 10, दो और एक रुपये के नए सिक्के जारी होंगे, जिनमें विशेष निशान होगा। इससे दृष्टिबाधित उनकी पहचान कर सकेंगे। सिक्कों के नमूने जांच के लिए पीठ व दृष्टिबाधित याचिकाकर्ताओं को सौंपे गए। राष्ट्रीय दृष्टिबाधित एसोसिएशन ने कहा था नए नोट-सिक्कों को पहचानने में दृष्टिबाधितों को मुश्किल हो रही है। एजेंसी

## दुष्कर्म के मामले में तैराकी कोच गिरफ्तार

**नई दिल्ली/पणजी।** नाबालिग लड़की के दुष्कर्म के आरोपों का सामना कर रहे गोवा के बर्खास्त तैराकी कोच सुरजीत गांगुली को शुक्रवार को यहां कश्मीरी गेट इलाके से गिरफ्तार किया गया। गोवा पुलिस ने यह जानकारी दी। प्रशिक्षण ले रही 15 साल की लड़की से जबर्दस्ती करने का वीडियो वायरल होने के बाद खेल मंत्री किरेन रिजिजू ने सख्त कार्रवाई का आश्वासन दिया था। गांगुली को खेल से जुड़ी अन्य गतिविधियों के लिए प्रतिबंधित भी किया गया है। एजेंसी

# आज से पुष्कर में जुटेंगे संघ के 35 संगठन

**पुष्कर।** भाजपा सहित संघ के अन्य संगठनों की बैठक में जम्मू-कश्मीर से विशेष दर्जा समाप्त करने और उसके बाद घाटी के हालात व अयोध्या में राम मंदिर का मुद्दा एजेंडे में शीर्ष पर रहेगा। तीन दिवसीय समन्वय बैठक शनिवार से शुरू होगी। इसमें संघ प्रमुख मोहन भागवत सहित शीर्ष पदाधिकारी और भाजपा के कार्यकारी अध्यक्ष जेपी नड्डा भी हिस्सा लेंगे। संघ परिवार के 35 संगठनों के 200 से ज्यादा प्रतिनिधि इस बैठक में हिस्सा लेंगे।

संघ के प्रचार प्रमुख अरुण कुमार ने शुक्रवार को बताया कि बैठक में विभिन्न मुद्दों पर चर्चा होगी, जिनमें राष्ट्रीय सुरक्षा, देश के सीमावर्ती क्षेत्रों में हालात और पर्यावरण संरक्षण भी शामिल हैं। सीमावर्ती इलाकों में काम करने वाली संघ की संबद्ध संस्था 'सीमा जागरण' अनुच्छेद 370 हटाने को लेकर प्रेजेंटेशन देगी। उसी तरह स्वदेशी जागरण मंच और भारतीय मजदूर संघ आर्थिक मंदी पर प्रतिनिधियों को जानकारी देंगे।

अयोध्या मसले पर जारी न्यायिक कार्यवाही के बारे में विश्व हिंदू परिषद ब्योरा साझा करेगी। एजेंसी



तीन दिवसीय समन्वय बैठक में संघ प्रमुख, जेपी नड्डा सहित 200 से ज्यादा प्रतिनिधि हिस्सा लेंगे

# तिहाड़ में बेचैनी में कटी चिदंबरम की पहली रात

## पूर्व वित्तमंत्री ने सुबह नाश्ते में खाया दलिया, पढ़े धार्मिक ग्रंथ

**नई दिल्ली।** तिहाड़ जेल में बंद पूर्व वित्त मंत्री पी चिदंबरम की पहली रात बेचैनी में कटी, वह ठीक से सो नहीं पाए। शुक्रवार सुबह उन्होंने कुछ धार्मिक ग्रंथ पढ़े। थोड़ी देर चहलकदमी की। नाश्ते में चाय व दलिया लिया।

चिदंबरम को बृहस्पतिवार रात यहां लाया गया था। रात में जेल मेन्यू के मुताबिक उन्हें रोटी, चावल, दाल और सब्जी दी गई। सुबह पढ़ने के लिए अखबार मिले और छह बजे दूध और नाश्ता दिया गया। कोर्ट ने सुरक्षा कारणों से उन्हें अलग सेल में रखने का निर्देश दिया है। हालांकि मुलाकात नहीं हो सकी। यह इत्तेफाक है उन्हें जेल नंबर 7 में रखा गया है, जहां बेटे कार्ति को रखा गया था। ब्यूरो

### एयरसेल-मैक्सिस मामले में सुनवाई टली



**नई दिल्ली।** दिल्ली की अदालत ने शुक्रवार को एयरसेल-मैक्सिस मामले में सुनवाई अनिश्चितकाल के लिए स्थगित कर दी। चिदंबरम व उनके बेटे कार्ति इस मामले में आरोपी हैं। विशेष जज ओपी सैनी ने बिना तारीख बताए सुनवाई स्थगित करते हुए कहा, जब जांच पूरी हो जाए तो अभियोजन पक्ष अदालत आ सकता है। एक दिन पहले ही अदालत ने चिदंबरम और कार्ति को अग्रिम जमानत दी थी। ब्यूरो

### चिदंबरम से मिलने तिहाड़ पहुंचे कांग्रेस के कई नेता, नहीं मिली अनुमति

खबर विस्तार से पढ़ने के लिए QR Code स्कैन करें... amarujala.com पर

### कार्ति को 10 करोड़ लौटाने से सुप्रीम कोर्ट का इनकार

*नई दिल्ली। सुप्रीम कोर्ट ने कार्ति चिदंबरम को झटका देते हुए विदेश यात्रा के लिए जमा कराए गए 10 करोड़ रुपये तीन महीने और लौटाने से इनकार कर दिया। कार्ति के खिलाफ एयरसेल-मैक्सिस मामले और मनी लॉन्ड्रिंग मामले में कार्यवाही चल रही है और शीर्ष अदालत ने विदेश यात्रा की अनुमति देते समय सशर्त यह रकम जमा कराई थी। इससे पहले, मई में भी कोर्ट ने राशि लौटाने से इनकार कर दिया था। एजेंसी*



## एचएएल को मिलेगा 83 तेजस लड़ाकू विमान बनाने का 45000 करोड़ का ऑर्डर

**नई दिल्ली।** देसी रक्षा उद्योग को बढ़ावा देने के लिए वायुसेना जल्द हिंदुस्तान एरोनॉटिक्स लिमिटेड (एचएएल) को 83 हल्के लड़ाकू विमान तेजस बनाने के लिए करीब 45000 करोड़ का ऑर्डर देगी। करार पर हस्ताक्षर होने के बाद पहला एलसीए मार्क 1ए विमान की आपूर्ति 36 महीने में होने का अनुमान है। वरिष्ठ रक्षा सूत्रों ने बताया कि रक्षा मंत्रालय की कीमत समिति ने 83 एलसीए मार्क 1ए की कीमत करीब 45000 करोड़ रुपये निर्धारित की है और वायुसेना चंद हफ्ते में इसका ऑर्डर देगी। रक्षा मंत्रालय ने दो साल पहले इसकी आवश्यकता की मंजूरी देते हुए इसकी कीमत 50000 करोड़ रुपये तय की, लेकिन समिति ने इसकी कीमत घटा कर करीब 45000 करोड़ कर दी थी। एजेंसी



## 12 को सोनिया ने बुलाई अहम बैठक

**नई दिल्ली।** कांग्रेस अध्यक्ष सोनिया गांधी ने 12 सितंबर को देश भर के पार्टी नेताओं की अहम बैठक बुलाई है। सोनिया के कांग्रेस की अंतरिम अध्यक्ष चुने जाने के बाद पहली बार पार्टी सभी बड़े पदों पर बैठे नेताओं को दिल्ली बुलाया गया है। इस बैठक में पार्टी को आगे बढ़ाने और संगठनात्मक मजबूती दिए जाने जैसे विषयों पर बातचीत होगी। साथ ही, पार्टी को विस्तार देने, लोगों के बीच लोकप्रियता बढ़ाने जैसे विषयों और वर्तमान राजनीतिक माहौल में पार्टी को उबारने और भाजपा से मुकाबला करने की रणनीति पर भी विचार-विमर्श होगा। ब्यूरो

## पायस एशियाई जूनियर टीटी के फाइनल में



**उलानबटोर (मंगोलिया)।** भारतीय खिलाड़ी पायस जैन ने दक्षिण कोरिया के लिन युनोह को 4-3 से मात देकर एशियाई जूनियर टेबल टेनिस चैंपियनशिप में कैडेट लड़कों के एकल फाइनल में प्रवेश कर रजत पदक सुनिश्चित कर लिया। फाइनल में पायस का सामना दुनिया के नंबर एक खिलाड़ी युआंयू चेन से होगा। पायस ने इसके साथ ही अक्तूबर में पोलैंड में होने वाली विश्व कैडेट चैंपियनशिप के लिए भी क्वालिफाई कर लिया।

# सेरेना के 24वें ग्रैंड स्लैम की राह में बियांका

### 20 पहले जब यूएस ओपन में पहली बार चैंपियन बनीं थी सेरेना तब पैदा भी नहीं हुई थी एंड्रीस्कू, 19 वर्षीय बियांका का आदर्श रहीं हैं 37 साल की दिग्गज अमेरिकी

**न्यूयॉर्क।** बीस साल पहले 1999 में जब सेरेना विलियम्स ने यूएस ओपन के रूप में अपना पहला ग्रैंड स्लैम जीता था तब कनाडा की बियांका एंड्रीस्कू पैदा भी नहीं हुई थी। उसके एक साल बाद पैदा हुई कनाडा की बियांका अमेरिकी दिग्गज सेरेना का खेल देखकर बड़ी हुई और उन्हें अपना आदर्श मानकर रैकेट थाम लिया। शनिवार को 19 साल की बियांका अपनी उसी आदर्श खिलाड़ी सेरेना के खिलाफ यूएस ओपन का फाइनल खेलेगी। खास बात यह है बियांका पहली बार किसी ग्रैंड स्लैम के खिताबी मुकाबले में पहुंची तो सेरेना 33वीं बार। 37 वर्षीय सेरेना की निगाह मारग्रेट कोर्ट के रिकॉर्ड 24वें ग्रैंड स्लैम खिताब की बराबरी करने पर है। लगातार दूसरी बार यहां फाइनल में पहुंची सेरेना की राह में अब सिर्फ बियांका है।



10वीं बार यूएस ओपन के फाइनल में पहुंची हैं सेरेना

**सेरेना ने स्वितोलिना को किया बाहर**

छह बार की चैंपियन सेरेना ने यूक्रेन की एलिना स्वितोलिना को 6-3, 6-1 से बाहर का रास्ता दिखाकर दसवीं बार यहां फाइनल का टिकट कटाया। स्वितोलिना अपने इस शानदार प्रदर्शन की बदौलत सोमवार को जारी होने वाली रैंकिंग में करिअर की सर्वश्रेष्ठ तीसरी रैंकिंग पर पहुंच जाएंगी।

**तो सेरेना तोड़ देगी एवर्ट के दो रिकॉर्ड :** सितंबर 2017 में बेटी को जन्म देने के बाद सेरेना कोई ग्रैंड स्लैम खिताब नहीं जीत पाई हैं। हालांकि वह तीन फाइनल में पहुंचीं पर जीत नहीं पाईं। पिछले साल उन्हें यहां नाओमी ओसाका से हार मिली थी। सेरेना ने स्वितोलिना को हराकर यहां 101वीं जीत दर्ज कर क्रिस एवर्ट के सर्वाधिक जीत के रिकॉर्ड की बराबरी की। वह अगर बियांका को हरा देती हैं तो 102वीं जीत और सातवीं ट्रॉफी के साथ एवर्ट को पीछे छोड़ देंगी। एवर्ट ने छह बार यह ट्रॉफी जीती है।

**चैंपियन मॉम के क्लब में शामिल होने से एक कदम दूर**

सेरेना अगर यूएस ओपन का खिताब जीत जाती हैं तो वह मां बनने के बाद ग्रैंड स्लैम जीतने वाली चौथी मॉम होंगी। वहीं पिछले नौ वर्षों में यह ट्रॉफी जीतने वाली दूसरी मॉम होंगी। उनसे पहले किम क्लिस्टर्स ने 2009 और 2010 में लगातार दो बार यह ट्रॉफी जीती। मारग्रेट कोर्ट (1973), इवोने गुलागोंग (1980) मां बनने के बाद ग्रैंड स्लैम जीत चुकी हैं।

**बियांका ने की बेलिंडा की छुट्टी**

बियांका ने स्विट्जरलैंड की बेलिंडा बेंसिस को 7-6,7-5 से पराजित किया। वह यूएस ओपन के फाइनल में पहुंचने वाली पहली जबकि किसी ग्रैंड स्लैम के खिताबी मुकाबले में जगह बनाने वाली यूजीनी बुचार्ड (2014) के बाद दूसरी कनाडाई खिलाड़ी हैं। बियांका अगर जीत जाती हैं तो वह मारिया शारापोवा (2006) के बाद पिछले 13 वर्षों में यूएस ओपन का खिताब जीतने वालीं सबसे युवा खिलाड़ी बन जाएंगी। पहली बार यहां मुख्य दौर में खेल रही बियांका ने बेलिंडा के खिलाफ पहले सेट में प्वाइंट बचाया। यह मुकाबला उसने टाईब्रेकर में जीता। दूसरे सेट में वह 2-5 से पीछे थे लेकिन उसके बाद आखिरी पांच गेम अपने नाम करके जीत दर्ज की

**पहुंचेंगी करिअर की श्रेष्ठ रैंकिंग पर :** बियांका जीते यह हारे पहली बार शीर्ष दसशुमार हो जाएंगी। जीत से वह पांचवें और हार से नौवें स्थान पर रहेंगी जो उनके करिअर की सर्वश्रेष्ठ रैंकिंग होगी।

**24** सर्वाधिक ग्रैंड स्लैम जीतने का रिकॉर्ड ऑस्ट्रेलियाई दिग्गज मारग्रेट कोर्ट के नाम है। सेरेना विलियम्स अगर फाइनल जीतीं तो मार्गरेट के रिकॉर्ड की बराबरी करेंगी

**33**वीं जीत है यह बियांका की इस सत्र की 37 मुकाबलों में उन्होंने सिर्फ चार हारे हैं। यही नहीं शीर्ष दस खिलाड़ियों के खिलाफ सात मुकाबलों में से उन्होंने कोई नहीं हारा

**02** भिड़ंत होगी यह सेरेना और बियांका में। इसी साल अगस्त में रोजर्स कप के फाइनल में सेरेना कमर में दर्द के कारण मुकाबले से हट गई थी। तब बियांका पहले सेट में 3-1 से आगे थी



बियांका यूएस ओपन के फाइनल में पहुंचने वाली पहली जबकि किसी ग्रैंड स्लैम के खिताबी मुकाबले में जगह बनाने वाली यूजीनी बुचार्ड (2014) के बाद दूसरी कनाडाई खिलाड़ी हैं

17 साल की उम्र में मुझे लगा था कि मैं इतना लंबा नहीं खेल पाऊंगी और 28-29 में रिटायर हो जाऊंगी और परिवार के साथ जीवन बिताऊंगी। तब अगर कोई मुझे कहता कि मैं इतना लंबा खेलूंगी तो विश्वास नहीं कर पाती। – सेरेना विलियम्स

'मैंने जितनी भी मेहनत की है मुझे इस उसका लाभ मिला है। यह सब मेरे लिए ऑकलैंड में शुरू हुआ था, लेकिन इंडियन वेल्स में मुझे महसूस हुआ कि मैं बड़े मैच जीत सकती हूं। सेरेना मेरे लिए प्रेरणा का स्रोत रहीं हैं और मैं कोर्ट पर उनका मुकाबला करने के लिए बहुत उत्सुक हूं। -बियांका

## लेनिंग सबसे तेज 13 शतक जड़ने वाली क्रिकेटर



**एंटीगा।** ऑस्ट्रेलियाई महिला क्रिकेटर मेग लेनिंग वनडे क्रिकेट (महिला और पुरुष) में सबसे तेज 13 शतक लगाने वाली खिलाड़ी बन गई। उन्होंने वेस्टइंडीज के खिलाफ आईसीसी महिला चैंपियनशिप के तहत खेली जा रही वनडे सीरीज के पहले ही मुकाबले में अपनी 76वीं पारी में 121 रन बनाकर यह उपलब्धि अपने नाम की।

लेनिंग ने दक्षिण अफ्रीका के हाशिम अमला (83 पारी) का रिकॉर्ड तोड़ा। लेनिंग और एलिसा हीली (122) की शतकीय पारियों से ऑस्ट्रेलिया ने विंडीज को 178 रनों के विशाल अंतर से हरा दिया। ऑस्ट्रेलिया ने चार विकेट पर 308 रन बनाने के बाद विंडीज की महिला टीम को 37.3 ओवर में 130 रन पर समेट दिया। एजेंसी

**76** पारियों में यह उपलब्धि हासिल कर तोड़ा अमला का रिकॉर्ड

**83** पारियों में दक्षिण अफ्रीका के हाशिम ने छुआ था यह मुकाम

- महिला वनडे क्रिकेट में सबसे ज्यादा शतक जड़ने का रिकॉर्ड भी लेनिंग के नाम है। न्यूजीलैंड की सूजी बेट्स (10 शतक, 124 मैच) दूसरे नंबर पर हैं

**सबसे कम पारियों में 13 वनडे शतक लगाने वाले खिलाड़ी (महिला+पुरुष)**

| पारी | खिलाड़ी | देश |
|---|---|---|
| 76 | मेग लेनिंग | ऑस्ट्रेलिया |
| 83 | हाशिम अमला | दक्षिण अफ्रीका |
| 86 | विराट कोहली | भारत |
| 86 | क्विंटन कॉक | दक्षिण अफ्रीका |
| 91 | डेविड वॉर्नर | ऑस्ट्रेलिया |



हाशिम अमला

## न्यूज डायरी

### सैमसन और धवन की पारी से भारत ए ने 36 रन से जीता पांचवां वनडे



**तिरुवनंतपुरम।** विकेटकीपर बल्लेबाज संजू सैमसन (91) शतक बनाने से चूक गए लेकिन उनकी पारी से भारत ए ने वर्षा प्रभावित पांचवें वनडे मैच में दक्षिण अफ्रीका ए को 36 रन से हराकर सीरीज 4-1 से अपने नाम की। मैच को 20-20 ओवर का कर दिया गया। भारत ए ने सैमसन और शिखर धवन (51) की पारियों के दम पर चार विकेट पर 204 रन बनाने के बाद दक्षिण अफ्रीका ए की पारी को 168 रन पर समेट दिया। शारदुल ठाकुर ने तीन ओवर में नौ रन देकर तीन विकेट लिए।

### बांग्लादेश क्रीड़ा शिक्षा प्रतिष्ठान की सुब्रत कप में खिताब की हैट्रिक

**नई दिल्ली।** अकलिमा अख्तर के दो गोलों की मदद से बांग्लादेश क्रीड़ा शिक्षा प्रतिष्ठान (बीकेएसपी) ने मणिपुर के नीलमणि इंग्लिश स्कूल को 4-0 से शिकस्त देकर अंडर-17 बालिका सुब्रत कप पर अपना कब्जा बरकरार रखा। बीकेएसपी ने यह खिताब लगातार तीसरी बार 2017, 2018 और 2019 जीता। अकलीमा अख्तर ने 19वें और 58वें मिनट में दो गोल दागे। शिरिना अख्तर (29वां मिनट) और सपना रानी (55वां मिनट) ने भी एक एक गोल किया। ब्यूरो

### दलीप ट्रॉफी : ईश्वरन की 153 रन की पारी से इंडिया रेड को मजबूत बढ़त

**बंगलूरू।** बंगाल के ओपनर अभिमन्यु ईश्वरन दलीप ट्रॉफी के फाइनल में 153 रन की पारी खेलकर इंडिया रेड को इंडिया ग्रीन पर 114 रन की बड़ी बढ़त दिलाने में कामयाब रहे। तीसरे दिन इंडिया रेड ने 116 ओवर में छह विकेट पर 345 रन बना लिए। इंडिया ग्रीन दूसरे दिन 231 रन पर आउट हो गई थी। स्टंप के समय आदित्य सरवटे (30) और जयदेव उनादकट (10) बल्लेबाजी कर रहे थे।



## शूटिंग रेंज में प्रतियोगी बाहर गहरे दोस्त

अमर उजाला ब्यूरो

**नई दिल्ली।** साल 2019 में शूटरों के हैरतअंगेज प्रदर्शन के पीछे की कहानी बेहद रोचक है। विश्व कप के गोल्ड मेडलिस्ट शूटर अभिषेक वर्मा, सौरभ चौधरी, मनु भाकर, यशस्वनी देसवाल जैसे युवा शूटरों का यह आपसी तालमेल है जो उनके प्रदर्शन को ऊंचाईयों पर ले जाने का काम कर रहा है। हरियाणा के तीस साल के शूटर अभिषेक वर्मा अपने से 13 साल छोटे सौरभ को काफी सम्मान देते हैं। वह काफी समझदार हैं। फिर दोनों का कार्यक्रम एक सा रहता है। इससे काफी फर्क पड़ता है। दोनों दोस्त की तरह रहते हैं।

अभिषेक बेहिचक स्वीकार करते हैं कि वह उनसे बेहतर शूटर हैं। वह सौरभ को अपने से अच्छा मानते हैं। वह कहते हैं कि सौरभ वैसे उनसे से शूटिंग में सीनियर हैं हालांकि उम्र में काफी छोटे हैं। यह पहली बार है जब अंतरराष्ट्रीय स्तर पर अभिषेक ने सौरभ को हराया।

अभिषेक ने रियो में 10 मीटर पिस्टल में स्वर्ण और सौरभ ने कांस्य जीता था। अभिषेक कहते हैं कि वह उम्र में जरूर बड़े हैं, लेकिन शूटिंग के लिए अभी भी टीन एजर हैं।



भारतीय शूटर अभिषेक और सौरभ के बीच अच्छा तालमेल

**शर्त लगाकर करते हैं तैयारियां**

अभिषेक का सौरभ और यशस्वनी के साथ जबरदस्त तालमेल है। मुख्य कंपटीशन से पहले उनमें आपस में कंपटीशन होता है। इसके लिए शर्त लगती है और दांव पर होता है शाकाहारी खाना या जूस। रियो में भी तीनों ने शर्त लगाकर मैच खेले थे। आपस में कंपटीशन करने का अंतरराष्ट्रीय आयोजन में फायदा मिलता है। उससे दबाव भी कम होता है और ट्रेनिंग भी अच्छी होती है।

**आग से रुकवा दिए थे मैच**

विश्व कप के दौरान अमेजॉन के जंगलों में आग लग गई थी। अभिषेक बताते हैं कि उनके मिक्स डबल्स मैच से पहले शूटिंग रेंज के पास की पहाड़ी में आग लग गई थी। जिसके चलते मैच रुकवा दिए गए थे।

## हर टेस्ट को अंतिम मैच समझ कर खेलते हैं हनुमा

**नई दिल्ली।** अक्सर क्रिकेटर अपने प्रदर्शन का श्रेय टीम में जगह पक्की होने को देते हैं लेकिन हनुमा विहारी अपने हर टेस्ट को 'आखिरी टेस्ट' समझकर खेलते हैं ताकि आत्ममुग्धता से बच सकें। आंध्र के 25 वर्षीय बल्लेबाज ने वेस्टइंडीज के खिलाफ टेस्ट सीरीज में 2-0 से मिली जीत में 291 रन बनाकर रोहित की जगह अंतिम एकादश में उन्हें उतारने के टीम प्रबंधन के फैसले को सही साबित कर दिया। विहारी ने कहा कि मैंने मैच दर मैच रणनीति बनाई और हर मैच को अपने आखिरी मैच की तरह खेला।' एजेंसी

## दिनेश कार्तिक को कारण बताओ नोटिस जारी

**नई दिल्ली।** टीम इंडिया के विकेटकीपर बल्लेबाज दिनेश कार्तिक के खिलाफ बीसीसीआई ने कारण बताओ नोटिस जारी किया है। बीसीसीआई ने उन्हें यह नोटिस कैरेबियन प्रीमियर लीग (सीपीएल) की टीम त्रिनबागो नाइट राइडर्स के एक प्रमोशनल इवेंट में शामिल होने के कारण दिया है। त्रिनबागो नाइट राइडर्स शाहरुख खान की टीम है। कार्तिक को त्रिनबागो नाइट राइडर्स के ड्रेसिंग रूम में देखा गया। एजेंसी

## मलिंगा मैजिक : 4 गेंदों पर फिर 4 विकेट

**पालेकल।** श्रीलंकाई तेज गेंदबाज लसिथ मलिंगा ने 12 साल बाद एक बार फिर चार गेंदों पर चार विकेट झटककर इतिहास रच दिया। वह दो बार ऐसा करने वाले दुनिया के एकमात्र गेंदबाज हैं।

उन्होंने 2007 विश्व कप में दक्षिण के खिलाफ तो इस बार न्यूजीलैंड के खिलाफ यह उपलब्धि हासिल की। न्यूजीलैंड के खिलाफ तीसरे व अंतिम टी-20 में मलिंगा ने अपने पहले ही ओवर की तीसरी, चौथी, पांचवीं व छठी गेंदों पर कॉलिन मुनरो (12), हामिश रदरफॉर्ड (00), ग्रैंडहोम (00) और टेलर (00) को आउट किया। मुनरो को 100वां शिकार बनाकर मलिंगा तीन प्रारूपों में सौ या उससे अधिक विकेट लेने वाले पहले गेदबाज बने। मलिंगा के प्रदर्शन से श्रीलंका ने न्यूजीलैंड को 16 ओवर में 88 रन पर समेट कर 37 रन से जीत दर्ज की। श्रीलंका ने आठ विकेट पर 125 रन बनाए थे। एजेंसी



12 साल में दो बार ऐसा करने वाले एकमात्र बॉलर

**मलिंगा के नाम पांच हैट्रिक**

मलिंगा के नाम अब अंतरराष्ट्रीय क्रिकेट में पांच हैट्रिक हो गई है। उन्होंने वनडे में तीन और टी-20 में दो बार ऐसा किया है। वह सर्वाधिक हैट्रिक लेने वाले गेंदबाज बन गए। पाकिस्तान के वसीम अकरम (2 टेस्ट, 2 वनडे) चार हैट्रिक दूसरे नंबर पर हैं।



**12 साल के बच्चे ने टेस्ट देखने के लिए चार साल उठाया कचरा**

**मैनचेस्टर।** ऑस्ट्रेलिया के 12 साल के बच्चे मैक्स वेट में क्रिकेट को लेकर इतनी दीवानगी थी कि वह चार साल तक अड़ोस-पड़ोस से कचरा बीनकर पैसा बचाता रहा ताकि एशेज में इंग्लैंड के साथ होने वाला मैच देख सके। मैच के दौरान वह स्टीव वॉ, लैंगर और नाथन लियोन के बगल में बैठा। सभी खिलाड़ियों की ऑटोग्राफ युक्त जर्सी भी मिली।

## राशिद के प्रदर्शन से अफगानिस्तान मजबूत



**चटगांव।** स्पिनर राशिद खान के बल्ले के बाद गेंद से शानदार प्रदर्शन के बूते अफगानिस्तान ने एकमात्र टेस्ट के दूसरे दिन स्टंप तक बांग्लादेश के आठ विकेट झटक लिए। राशिद ने सुबह 61 गेंद में 51 रन की पारी खेली जिससे अफगानिस्तान ने पहली पारी में 342 रन बनाए और फिर इस स्पिनर ने 47 रन देकर चार विकेट चटकाए जिसमें अपने पहले ही ओवर में एक विकेट हासिल करना भी शामिल रहा। बांग्लादेश की टीम दिन का खेल समाप्त होने तक आठ विकेट पर 194 रन बनाकर जूझ रही थी। मोमिनुल हक (52) ही बांग्लादेश के लिए अर्द्धशतकीय पारी खेल सके जबकि मोसादेक हुसैन 44 रन बनाकर क्रीज पर डटे हैं। निचले क्रम के बल्लेबाज ताइजुल इस्लाम 14 रन बनाकर दूसरे छोर पर हैं। मेजबान टीम अब भी 148 रन से पिछड़ रही है और उसके केवल दो विकेट बचे हैं। एजेंसी

**जलवा** | एशेज सीरीज में प्रचंड फॉर्म दिखाने के बाद पूर्व क्रिकेटरों ने स्टीव को जमकर सराहा

## 'टेस्ट में स्मिथ तो सभी प्रारूपों में कोहली श्रेष्ठ'

**सिडनी।** एशेज सीरीज की चार पारियों में एक दोहरे सहित तीन शतक जड़ने वाले ऑस्ट्रेलियाई बल्लेबाज स्टीव स्मिथ की धूम मच गई है। गेंद से छेड़खानी मामले में 12 महीने प्रतिबंध झेलने के बाद लौटे स्मिथ जबर्दस्त फॉर्म में हैं। दूसरे टेस्ट में इंग्लैंड के तेज गेंदबाज जोफरा आर्चर की बाउंसर से चोटिल होने के बाद वह तीसरे मैच में नहीं उतरे लेकिन चौथे टेस्ट में 211 रन बनाकर उन्होंने दिखा दिया कि चोट से उनकी एकाग्रता पर असर नहीं पड़ा है। ऑस्ट्रेलिया के पूर्व कप्तान रिकी पोंटिंग ने जहां उन्हें जीनियस बताया है वहीं दिग्गज लेग स्पिनर शेन वॉर्न ने कहा कि टेस्ट में स्मिथ और सभी प्रारूपों में कोहली बेहतर हैं।



**विराट और स्मिथ का टेस्ट मैचों में प्रदर्शन**

| नाम | मैच | रन | उच्चतम | औसत | शतक |
|---|---|---|---|---|---|
| विराट | 79 | 6749 | 243 | 53.14 | 25 |
| स्मिथ | 67* | 6788 | 239 | 64.64 | 26 |

**कप्तान के तौर पर दोनों बल्लेबाजों का प्रदर्शन**

| नाम | मैच | रन | उच्चतम | औसत | शतक |
|---|---|---|---|---|---|
| विराट | 48 | 4651 | 243 | 61.19 | 18 |
| स्मिथ | 20 | 2390 | 239 | 88.51 | 10 |

जहां तक टेस्ट की बात है तो मैं कहूंगा कि शायद कोहली और स्मिथ में से एक को चुनना बहुत मुश्किल होगा। मुझे लगता है कि अगर टेस्ट क्रिकेट में किसी एक बल्लेबाज को चुनना ही हो तो मैं स्मिथ को चुनूंगा लेकिन अगर मुझे सभी प्रारूपों में कोई एक बल्लेबाज चुनना हो तो मैं विराट को चुनूंगा। -शेन वॉर्न

### बर्न्स और रूट ने की शतकीय साझेदारी

**मैनचेस्टर।** ओपनर रोरी बर्न्स (81) और कप्तान जो रूट (71) के बीच तीसरे विकेट पर 141 रन की साझेदारी से इंग्लैंड ने एशेज सीरीज के चौथे टेस्ट के तीसरे दिन पांच विकेट पर 200 रन बना लिए थे। स्टोक्स 7 और बेयरस्टो 2 रन बनाकर खेल रहे थे। ऑस्ट्रेलिया की पहली पारी 497 के स्कोर से टीम अभी 297 रन पीछे है। तीसरे दिन का खेल बारिश के कारण देरी से शुरू हुआ। इंग्लैंड ने एक विकेट पर 23 रन से आगे खेलना शुरू किया था। बारिश के कारण दिन के पहले सत्र का खेल नहीं हो पाया। इंग्लैंड ने दिन की शुरुआत एक विकेट पर 23 रन से की थी। ओवरटन अपने स्कोर में दो रन का इजाफा करके कैच दे बैठे। बर्न्स और रूट ने इसके बाद पारी को संभाला। बर्न्स और रूट दोनों हेजलवुड का शिकार बने। जेसन राय (22) का विकेट भी हेजलवुड की झोली में गया जिन्होंने 48 रन देकर चार विकेट लिए। एजेंसी

## पाक के दिग्गज स्पिनर कादिर का दिल का दौरा पड़ने से निधन

**कराची/नई दिल्ली।** पाकिस्तान के पूर्व दिग्गज लेग स्पिनर अब्दुल कादिर का शुक्रवार को दिल का दौरा पड़ने से निधन हो गया। वह 63 साल के थे। कादिर का जन्म 15 सितंबर 1955 को पाकिस्तान के लाहौर में हुआ था। पाकिस्तान की तरफ से उन्होंने 16 साल के अपने अंतरराष्ट्रीय करिअर में 67 टेस्ट मैचों में 32.80 की औसत से 236 और 104 वनडे मैचों में 26.16 की औसत से 132 विकेट चटकाए। उन्होंने पाकिस्तान की तरफ से दो विश्व कप 1983 और 1987 में भाग लिया।



**368** विकेट लिए टेस्ट और वनडे में मिलाकर इस शानदार लेग स्पिनर ने

**डासिंग बॉलर के रूप में थे मशहूर :** वह अपने जमाने के सर्वश्रेष्ठ लेग स्पिनरों में से एक थे। अपनी खतरनाक टॉप स्पिन की वजह से काफी लोकप्रिय थे। वह इस गेंद को गुगली के अंदाज में करते थे। उन्हें अपने एक्शन के कारण डासिंग बॉलर के नाम से भी जाना जाता था।

**जब सचिन ने लगाए थे चार छक्के :** भारतीय क्रिकेट प्रेमियों को वह प्रदर्शनी मैच याद होगा जब कादिर अपने करिअर के शीर्ष पर थे और 16 साल के सचिन तेंदुलकर ने एक प्रदर्शनी मैच में उनकी गेंदों पर चार छक्के लगाए थे। एजेंसी

अमर उजाला
संस्थापक : स्व. डोरीलाल अग्रवाल
: स्व. मुरारीलाल माहेश्वरी
नवोन्मेषक : स्व. अतुल माहेश्वरी
अमर उजाला लिमिटेड के लिए मुद्रक एवं प्रकाशक अशोक शर्मा द्वारा अमर उजाला लिमिटेड 5/1, आई.एन.एस. बिल्डिंग, रफी मार्ग, नई दिल्ली से प्रकाशित व इम्प्रेशन्स प्रिंटिंग एंड पैकेजिंग लिमिटेड, सी-21, 22, सेक्टर- 59, नोएडा-201301 से मुद्रित।
संपादक : डॉ. इन्दुशेखर पंचोली
फोन : 0120-4694000
फैक्स : 0120-2587325
E-mail : editor@del.amarujala.com
Website : www.amarujala.com
RNI NO. DELHIN/2003/9919

# जिम्बाब्वे पर 37 साल राज करने वाले मुगाबे का निधन

### 2017 में हुआ तख्तापलट, अंग्रेजों के खिलाफ लंबे समय तक किया संघर्ष

**हरारे।** 1980 से 2017 (37 वर्ष) तक जिम्बाब्वे का नेतृत्व कर लंबे समय तक सत्ता संभालने वाले रॉबर्ट मुगाबे का 95 साल की उम्र में निधन हो गया। सिंगापुर के अस्पताल में आखिरी सांस लेने वाले मुगाबे को आजादी का नायक माना जाता है लेकिन वे कई विवादों में भी रहे। उनका तख्तापलट कर सत्ता में आए मौजूदा राष्ट्रपति एमर्सन मंगांग्वा ने निधन पर दुख जताया। मुगाबे लंबे मय तक अंग्रेजों के खिलाफ संघर्ष करते रहे। 2017 में उन्होंने तख्तापलट के बाद राष्ट्रपति के पद से इस्तीफा दिया था। इस्तीफे के बाद लाखों लोग सड़कों पर उतर आए थे। मुगाबे मौजूदा राष्ट्रपति इमर्सन मंगांग्वा के गुरु भी थे और उन्हें राजनीति में लेकर भी आए, लेकिन आखिरी दौर में मतभेदों के चलते उन्होंने तख्तापलट किया। मुगाबे का दिन योग से शुरू होता था और वह शाकाहारी थे। एजेंसी



**पत्नी व सहयोगियों को लेकर लगातार विवादों में रहे :** मुगाबे लंबे समय तक भले ही जिम्बाब्वे की पहचान बने हों लेकिन वे अपने सहयोगियों व पत्नी को लेकर विवादों में भी रहे। देश की सेना को भी मुगाबे अखरने लगे थे। इसीलिए पूरी तैयारी के साथ तख्तापलट करना पड़ा। उनकी पत्नी पर भ्रष्टाचार के आरोप लगे। खुद मुगाबे को वोटों के ध्रुवीकरण का बादशाह माना जाता था।

**भारत का सच्चा मित्र और मुक्ति का प्रतीक :** नई दिल्ली। भारत ने जिम्बाब्वे के पूर्व राष्ट्रपति रॉबर्ट मुगाबे के निधन पर शोक व्यक्त करते हुए उन्हें 'सच्चा मित्र' और 'मुक्ति का प्रतीक' बताया। विदेश मंत्रालय ने कहा, मुगाबे ने भारत-जिम्बाब्वे दोस्ती में बहुत योगदान दिया। अफ्रीका के एक महान नेता के रूप में उभरे मुगाबे मुक्ति के प्रतीक थे।' एजेंसी

# पाक सरकार को सीपीईसी प्राधिकरण के गठन की मंजूरी नहीं

**इस्लामाबाद।** चीन-पाकिस्तान आर्थिक गलियारा (सीपीईसी) पर पाक सरकार को झटका देते हुए संसदीय समिति ने सीपीईसी प्राधिकरण गठित करने के प्रस्ताव को सर्वसम्मति से अस्वीकार कर दिया। इसके तहत 60 अरब डॉलर की परियोजना से संबंधित सभी कार्य एक ही एजेंसी के पास रहने की बात कही गई थी।

समिति ने बैठक में सीपीईसी प्राधिकरण के गठन को गैर जरूरी बताते हुए कहा कि इससे अरबों डॉलर की परियोजना के क्रियान्वयन को

**60** अरब डॉलर की परियोजना को एक ही एजेंसी के अंतर्गत रखना चाहती है सरकार

लेकर ज्यादा भ्रांतियां उत्पन्न होंगी। संसदीय समिति ने सरकार के उस फैसले का भी विरोध किया है, जिसमें प्राधिकरण का गठन राष्ट्रपति के अध्यादेश से किए जाने की बात कही गई है। समिति का कहना है कि इससे सरकार की साख पर बट्टा लगेगा। एक सदस्य ने बताया कि सदस्यों ने हाथ खड़े कर प्राधिकरण गठन प्रस्ताव को खारिज कर दिया। एजेंसी

### *शरीफ ने भी किया था इनकार*

*पाकिस्तान के सैन्य प्रतिष्ठान ने 2016 में सीपीईसी प्राधिकरण का विचार दिया था। तब तत्कालीन प्रधानमंत्री नवाज शरीफ ने इससे इनकार कर दिया था। अब इमरान सरकार इसपर विचार कर रही है।*

# करतारपुर के लिए श्रद्धालुओं को दो वर्गों में बांटेगा पाकिस्तान

### एक वर्ग में भारतीय श्रद्धालु होंगे और दूसरे में विश्व के दूसरे हिस्सों से आने वाले लोग

**इस्लामाबाद।** करतारपुर साहिब आने के लिए भारतीय श्रद्धालुओं से 20 डॉलर शुल्क की शर्त रखने वाला पाक अब एक और नई चाल चलने की तैयारी में है। पाक ने दरबार साहिब गुरुद्वारा आने वाले श्रद्धालुओं को दो वर्गों में बांटने का फैसला किया है। इसके तहत एक वर्ग में भारतीय श्रद्धालु होंगे और दूसरे में शेष विश्व से आने वाले श्रद्धालु। पाक विदेश मंत्रालय ने ऑनलाइन वीजा सिस्टम में धार्मिक पर्यटन वर्ग जोड़ने का फैसला किया है।

डॉन की रिपोर्ट के मुताबिक, मंत्रालय ने दो तरह के वीजा वर्ग तय किए हैं, एक भारत से आने वाले सिख श्रद्धालुओं के लिए व दूसरा विश्व के अन्य हिस्से से आने वालों के लिए। हालांकि, दोनों तरह के धार्मिक पर्यटन वीजा के लिए आवेदन सात से 10 कार्य दिवस में प्रोसेस किया जाएगा। इससे पहले दोनों पक्षों ने हर दिन पांच हजार भारतीय श्रद्धालुओं को गुरुद्वारा जाने देने पर सहमति बनाई थी, जिसके लिए प्रस्तावित कॉरिडोर का इस्तेमाल होना था। हालांकि, विशेष मौके पर श्रद्धालुओं की संख्या बढ़ाने का भी प्रावधान था। एजेंसी



### *इमरान के लिए अहम*

*कश्मीर पर तनाव के बावजूद पाक पीएम के लिए ये मुद्दा इसलिए अहम है क्योंकि पाक अर्थ संकट से जूझ रहा है। ऐसे में करतारपुर मसला हल होते ही अमेरिका, कनाडा, ऑस्ट्रेलिया जके सिख यहां आना शुरू कर देंगे और इससे खासी कमाई हो सकती है।*

### 20 डॉलर मांग रहा पाक, भारत ने कहा-शुभ अवसर पर नहीं मांग सकते शुल्क

बुधवार को दोनों पक्ष समझौते पर एकमत नहीं हो पाए क्योंकि पाक भारतीय श्रद्धालुओं पर सेवा शुल्क लगाना चाहता था। वह प्रोटोकॉल अधिकारियों को जाने की अनुमति न देने पर भी अड़ा रहा। लेकिन भारत ने कहा कि शुल्क मुद्दा नहीं, क्योंकि शुभ मौके पर गुरुद्वारा जाने के लिए शुल्क नहीं लिया जाता है। पंजाब के मुख्यमंत्री कैप्टन अमरिंदर सिंह ने इसे शर्मनाक बताते हुए ट्वीट किया, इस तरह की ओछी मांगें गुरु नानक देव जी की शिक्षाओं के खिलाफ है।

# पाक में अब नाबालिग ईसाई लड़की का जबरन धर्म परिवर्तन

**लाहौर।** पाक में एक सप्ताह के भीतर सिख व हिंदू के बाद अब ईसाई लड़की जबरन धर्म परिवर्तन का शिकार बनी है। रिपोर्ट के मुताबिक, पाक के पंजाब प्रांत में 15 साल की छात्रा को कथित रूप से उसके स्कूल की प्रिंसिपल ने इस्लाम अपनाने को मजबूर किया।

लड़की के पिता मुख्तार मसीह की शिकायत के मुताबिक, फैजा को शेखपुरा मदरसा ले जाया गया, जहां उसे इस्लाम अपनाने को मजबूर किया गया। इसके पीछे प्रिंसिपल सलीमा बीबी का हाथ बताया गया है। मुख्तार ने बताया कि बुधवार को फैजा स्कूल गई लेकिन वापस नहीं लौटी। स्कूल में फोन किया तो पता चला कि उसे प्रिंसिपल मदरसा में हो रहे सेमिनार लेकर गई है, जहां वह इस्लाम स्वीकार करेगी। मुख्तार वहां गए लेकिन मदरसा कर्मचारियों ने बेटी को वहां से ले जाने से इनकार कर दिया। पुलिस ने छापा मार लड़की को दारुल अमान (आश्रय घर) भेज दिया। पुलिस ने बताया कि लड़की को बरामद तो कर लिया लेकिन मामले में अभी तक एफआईआर दर्ज नहीं हुई है। वहीं लड़की ने बताया कि प्रिंसिपल ने उसे कहा कि वह स्कूल में अरबी पढ़ती है, जिससे वह अपने आप मुस्लिम बन गई है। मुख्तार ने आरोप लगाया कि प्रिंसिपल ने उनके परिवार को पहले भी इस्लाम अपनाने की पेशकश की थी लेकिन उन्होंने इनकार कर दिया था। एजेंसी



**सप्ताह में तीसरा मामला, स्कूल प्रिंसिपल पर लगे आरोप**

### नहीं लौटी सिख लड़की

**लाहौर।** जबरन धर्मांतरण की शिकार सिख लड़की परिवार के पास नहीं पहुंची है। पाक सिख गुरुद्वारा प्रबंधक कमेटी के महासचिव अमीर सिंह ने बताया कि जगजीत कौर अभी भी दारुल अमान में है। कमेटी के ट्वीटर हैंडल से उसके घर लौटने का गलत दावा किया गया था, जिसके बारे में वह भी नहीं जानते। एजेंसी

# पाक में भी तीन तलाक को दंडनीय अपराध बनाए जाने की सिफारिश

**इस्लामाबाद।** भारत में तीन तलाक को दंडनीय अपराध बनाने के बाद पाक में भी इस कुप्रथा के खिलाफ आवाजें उठ रही हैं। इस्लामिक मुद्दों से संबंधित सांविधानिक निकाय ने तीन तलाक को दंडनीय अपराध बनाने की सिफारिश की है। पाक इस्लामिक विचार परिषद ने इस्लामिक राष्ट्र में तीन तलाक को दंडनीय अपराध बनाने की सिफारिश की है। कानून मंत्री फरग नसीम ने कहा कि इस कृत्य के लिए इस्लामिक इतिहास में सजा का प्रावधान था। कहा, इस्लाम के दूसरे खलीफा हजरत उमर ने तत्काल तलाक देने वाले लोगों को दंडित किया था। संसद का निचला सदन नेशनल असेंबली इसे दंडनीय अपराध बनाने के लिए कानून बना सकता है। एजेंसी

### दावा, इस्लाम के दूसरे खलीफा तीन तलाक देने वालों को करते थे दंडित

# खतरनाक हुआ डोरियन तूफान भीषण तबाही में 30 की मौत

**चार्ल्सटन/मार्श हार्बर।** बहामास में तबाही मचाने वाले चक्रवाती तूफान डोरियन अब अमेरिका के फ्लोरिडा राज्य का रुख कर चुका है। अब तक 30 लोग मारे जा चुके हैं। तूफान श्रेणी-2 के खतरनाक स्तर में तब्दील हो गया है और करीब 70 हजार लोगों को मदद की जरूरत है। क्षेत्र में रात भर तेज हवाएं और बारिश जारी है जहां हजारों लोग बेघर हो चुके हैं। फ्लोरिडा में तूफान से पहले की तैयारियों में ही छह मौतें हो चुकी हैं। कैरोलिना के तट पर समुद्र में सात फीट ऊंची लहरें उठी और बारिश छह से 12 इंच तक दर्ज हुई। यह 185 किलोमीटर प्रति घंटे की रफ्तार से आगे बढ़ रहा है। मार्श हार्बर शहर में शुक्रवार सुबह तक क्षति के भयावह निशान देखे गए। न्यूयॉर्क टाइम्स

# ट्रंप को अगले राष्ट्रपति चुनाव में लग सकता है बड़ा झटका

**वाशिंगटन।** अमेरिका में 2020 में होने वाले राष्ट्रपति पद के चुनाव को लेकर मौजूदा राष्ट्रपति डोनाल्ड ट्रंप को झटका देने वाली एक सर्वे रिपोर्ट सामने आई है। अमेरिका में हुए सर्वे के अनुसार, करीब 52 फीसदी मतदाता ट्रंप के शासन से संतुष्ट नहीं दिखे जबकि 42 फीसदी ही उनके पक्ष में खड़े दिखाई दिए। इनमें छह फीसदी मतदाता ऐसे रहे जो अभी भी दुविधा में हैं कि किसे वोट दें। सर्वे के ये नतीजे रासमुसेन कंपनी के हैं जिसने राष्ट्रीय टेलीफोन-ऑनलाइन सर्वेक्षण में पाया कि अगले चुनाव में राष्ट्रपति ट्रंप कमजोर पड़ रहे हैं। न्यूयॉर्क टाइम्स

